—: २३ :—

## प्रवासवर्णनम्

अपूर्व-शोभा गिरि-देशवर्त्तिनी
सद्वृक्षवृन्दानि कुलानि पक्षिणाम् ।
[1]धामोददुर्गं च पयोदमालिका
यच्छन्ति मोदं नहि कस्य चेतसे ? ॥१॥

आनन्ददायीनि वनेचराणां
योषिज्जनानां रसगायनानि ।
गिरौ क्वचिच्चातिभयङ्करास्तु
कर्णातिथीस्युर्ध्वनयो हरीणाम् ॥२॥



—: २४ :—

## अर्बुदाचलवर्णनम्*

अचिन्त्यशक्त्यौषधजातिजातै—
रोगापहारी बहुचित्रधारी ।

---

*जैनज्योतिः

१ धामोदाख्यग्रामस्यदुर्गम् ।

*यद्यपि कुमारसंभवपद्यमुपजातौ वृत्ते एकादशाक्षरं, परन्तु अत्र पृथग् वृत्तत्वात् अस्माभिः— मानदण्डकः इति लिखितमस्ति

सद्गन्धशैत्येन विनोदकारी
नाम्नाऽर्बुदोऽद्रिर्जनतापहारी ॥१॥

यः—

श्रितोयतीन्द्रैः कवितः कवीन्द्रैः
स्तुतो मतीन्द्रैः प्रणतो द्विजेन्द्रैः ।
पुलिन्दवृन्दारकभूपगोप—
कलत्रवृन्दैरभिनन्दितो यः ॥२॥

कुमारसम्भवपद्यपादपूर्तिः—

संधारयेद् यो युगपत् सुगूर्जरं
मरुं च देशं निजपार्श्वभागतः
भागं विधातुं दिशयोर्द्वयोः किमु ?
स्थितः पृथिव्या इव मानदण्डकः ॥३॥

यम्—

व्याघ्राश्च सिंहा हरिणाश्च शूकरा
ऋक्षास्तरक्षुर्गवलाश्ववारणाः ।
हिंस्रा वृका वानरजम्बुका अपि
यमर्बुदं प्रीतिनता भजन्त्यहो ! ॥४॥

येन—

मत्ता हंसमयूरकोकिलशुकाः पारावताः सारसाः
क्रौञ्चाः खञ्जनचातकाश्च चटकाश्चाषाश्च भासातपाः ।

जीवंजीवचकोरटिट्टिभमुखाः कोकाश्च घूका द्विका
मन्यन्तेऽर्बुदकेन येन निजकं धन्यं जनुस्तद्भवम् ॥५॥

यस्मै—

अर्घ्यं ददन्ते कुसुमैर्लताः फलै—
द्रुमाश्च यस्मै स्वकलैः पिकाः शुकाः ।
पद्मैश्च पद्मिन्य उपायनं मुदा
संसाधनैः स्वैः स्वबलानुसारतः ॥६॥

यस्मात्—

गुणैर्विचित्रैर्हि परस्सहस्रैः
ख्यातो यतो भारतनामदेशः ।
धन्याऽर्बुदाद्रेर्मरुदेशभूमी
स तु प्रसिद्धो जिनचैत्ययुग्मात् ॥७॥

यस्य-

यस्यास्ति कीर्त्तिर्जगतीप्रसिद्धा
गुहाश्च कान्ताः प्रतिशब्दभीमाः ।
वनानि नानानगराजिवन्ति
तुङ्गानि शृङ्गाणि रविं स्पृशन्ति ॥८॥

यत्र -

जगद्विशिष्टं नतशिष्टमौलि
द्रष्टुश्च नेत्रातिफलप्रदायि ।
देहीभवन्मन्त्रियशःशरीरं
यत्राऽशुभद् वा जिनचैत्ययुग्मम् ॥९॥

कुमारसम्भवपद्यपादपूर्त्तिः-

अनेककोटीधननिर्मिताभ्यां
[1]ताभ्यामयं [2]तेन च शोभते ते[3] ।
अन्योऽन्यशोभाजननाद् बभूव
साधारणो भूषणभूष्यभावः ॥१०॥

भूमीश्वराः किन्नरदेवसिद्धा
भोगाय योगाय च सन्ति यत्र ।
ग्रामा वसन्ति स्म दशाधिका द्वौ
लभ्यानि वस्तून्यखिलानि सम्यक् ॥११॥

फलानि पुष्पाणि जलं स्थलानि च
सद्वृक्षवृन्दानि कुलानि पक्षिणाम् ।
अधित्यका चात्र पयोदमालिका
यच्छन्ति मोदं नहि कस्य चैतसे ? ॥१२॥

मयूरनृत्यं हरिणोत्प्लुतिश्च
शुद्धोऽनिलो वान् हरिगर्जना च ।
नदीसरोनिर्झरपक्षिवृक्षा
एते विशेषा गिरिकाननेऽत्र ॥१३॥

ग्रीष्मो जनान् तापयतेऽन्यदेशे
ज्वलेद् वनानि स्थलभागदारी ।

---

१ द्वाभ्यां आदिनाथनेमनाथजैनप्रासादाभ्याम् । २ अर्बुदगिरिणा । ३ ते द्वे मन्दिरे ।

सोऽप्यह्नि चित्र शिशिरायतेऽत्र
कुर्वन्ति सन्तो हि सतोऽसतोऽपि ॥१४॥

नाम्नाऽर्बुदोऽसौ जनचित्तनन्दनो
गिरिर्गरीयान् सुपरास्तनन्दनः ।
ख्यातः पुराणेष्वपि नन्दिवर्धनो
जीयाद् जगत्यां कविबुद्धिवर्धनः ॥१५॥

—o—

—: २५ :—

## सुभाषितम्

मौनं बिभर्ति यः साधुर्यश्चात्माभिमुखो भवेत् ।
सत्यं प्रियं च यो वक्ति स मुनिर्मुनिभिर्मतः ॥१॥

गुशब्दो मलवाची य रुशब्दस्तन्निवारकः ।
गृणाति यो गिरं पथ्यां स सता गीयते गुरुः ॥२॥

गुरोराज्ञा सदा रक्षेत् धर्मोपेताभवेद् यदि ।
शुश्रूषको विनीतो यः सरलः शिष्य उच्यते ॥३॥

धृष्टो मत्तो विनीतश्च मायावी गुरुदोषदृग् ।
निद्रालुर्जडवाचालः शिष्याभास उदीरितः ॥४॥

मातरं प्रति याचन्ते पुत्रं हत्वान्यपुत्रकम् ।
अहो ! दत्ते कथं माता पशुपुत्रेषु वत्सला ? ॥५॥

धर्मार्थमपि हिंसन्ति पशून् ये निर्दयास्तके ।
अग्नेः शैत्यं सुधां नागाद् याचन्ते तमसः पथम् ॥६॥



—: २६ :—

# महाराजा कुमारपाल चौलुक्य*



इतिहास के साथ राजाओं का घनिष्ट सम्बन्ध है। राजाओं का कार्यक्षेत्र व जीवन-चरित्र विशेष व्यापक होने की वजह से उनके इतिहास से बहुत सी समकालीन घटनाओं का पता लग सकता है।

प्रस्तुत लेख में हम महाराजा कुमारपाल का वृतान्त प्रमाण पुरस्सर संक्षेप से लिखेंगे, जिनका सम्बन्ध समस्त गुजरात के साथ तो है ही, परन्तु, मेवाड़, मारवाड़ और दक्षिणादि देशों से भी है और जो चौलुक्य वंश के प्रतापी राजाओं में यशस्वी और अन्तिम राजा हुए हैं।

---

*महामहोपाध्याय गौरीशंकर हीराचन्द ओझा के सम्मान में समर्पित 'भारतीय-अनुशीलनग्रन्थ' से उद्धृत।

# चावडावंश के भूपाल

विक्रम सवत् ८२१ में चापोत्कटवशीय (चावडावंशके) क्षत्रिय वनराज[1] ने गुजरात में जैन मन्त्रों से अणहिल्लपुर (पाटण) की स्थापना की और वहीं पर अपनी राजधानी

---

१. यह गुजरात और चावडावंश का प्रथम राजा है। शील-गुणसूरि जैनाचार्य ने इस में उत्तम संस्कार डाले थे ; देखो प्रवन्ध-चिन्तामणि फार्वससभा, १९३२., पृ० १९।

जैन युग में (पुस्तक १ अंक २ वि. सं. १९८१ आश्विन) छपी हुई राजवंशावली में भी अणहिल्लपुर का स्थापना-काल वि० सं० ८२१ वैशाख सुदि २ सोमवार रोहिणी नक्षत्र लिखा है। मेरे पास जो एक अमुद्रित राजवंशावली है उस में वि० सं० ८०२ लिखा है —

अब्दे युग्मनभोमदालयमिते **चापोत्कटो** भूपति
दाताऽभूद् '**वनराज**' इत्यभिमतो विद्वज्जनैराश्रित: ।
षष्ट्यब्दप्रमितं सुराज्यमखिलं भुक्तं च तेनाऽतुलं
व्यक्तश्रीरणहिल्लपत्तनपुरं सन्निर्मितं भूतले ॥२६॥

श्रीमानतुङ्गसूरि ने भी **विचारश्रेणि** (जो प्रबन्धचिन्तामणि के पश्चात् लिखी गई है) में वनराज की राज्य-स्थापना वि० सं० ८२१ ई० ७६४) से लिखी है। और यही साल ठीक है, ऐसा श्रीमान् रा० ब० पं० **गौरीशंकर ओझाजी** का मत है। देखो राजपूताने का इतिहास भाग १।

चापोत्कट, चावडा, चावरा ये एक ही अर्थ के पर्याय हैं।

श्रीमान् ओझाजी का कहना है कि चावडावंश परमारों की शाखा है। दे० टॉड रा० की टिप्पणी।

कायम की। इस प्रदेश की सुन्दरता और सुरक्षितता के कारण करीब ६०० वर्ष तक चावडा और चौलुक्यवंशीय राजाओं की यह राजधानी बनी रही। अभी तक यह पाटण[1] हजारों धनी और यशस्वी व्यापारियों का प्रसिद्ध नगर है। इस समय यह शहर महाराजा गायकवाड वड़ौदा के राज्य में है। महाराजा कुमारपाल के वक्त में इस शहर में १८०० क्रोड़पति थे[2]। टॉड साहब का कहना है कि 'उस वक्त भारत के सभी शहरों में यह पाटण अधिक समृद्ध था जहां पूर्वीय और पाश्चात्य वस्तुएं मिलती थीं।'

बड़े २ विद्वानों और कवियों ने इस नगर की भूरि-भूरि प्रशंसा की है[3]।

वनराज के बाद योगराज, क्षेमराज, भूवड़राज, वयरसिंह, रत्नादित्य, सामन्तसिंह, ये छः राजा चावडावंश के हुए। इन सातों राजाओं का राज्यकाल १९६ वर्ष है। ऐसा गुर्जरदेश-भूपावली से मालूम होता है। टॉड-

---

१. वर्तमान में इस को **सिद्धपुर पाटण** कहते हैं। जो अहमदावाद से उत्तर दिशा में है।

२, कुमारपाल चरित्र (जिनमंडनकृत)

३. संस्कृत और प्राकृत द्व्याश्रय काव्य, कुमारपाल-प्रबन्ध, मोहपराजय नाटक, कुमारपाल चरित्र, प्रभावक चरित्र आदि.

४. श्लो० २३; यह ग्रन्थ अभी तक छपा नहीं है। मेरे पास इसकी प्रेस कापी है।

राजस्थान में १८४ वर्ष लिखे हैं। परन्तु हमें यह ठीक नहीं जँचता।

## चौलुक्यवंश के राजा

चौलुक्यवंश का मूलराज वि० सं० ९९८ में गुजरात का पहला राजा हुआ, जिसने ५५ वर्ष पर्यन्त राज्य किया[1]। इसके बाद क्रमशः चामुण्डराज, वल्लभराज, दुर्लभराज, भीमराज (प्रथम), कर्णराज, ये छः राजा हुए, जिन्होंने गुजरात में राज्य कर के प्रजा का पालन किया।

## सिद्धराज जयसिंह

कर्णदेव[2] का उत्तराधिकारी गुजरात का राजा उसी

---

१. मूलराजस्ततो जज्ञे वसुनन्दाङ्कहायने।
पञ्चपञ्चाशदशरदां स्वच्छं राज्यं चकार सः॥ गु० दे० सू० ३४॥
टॉड महोदय ने मूलराज का राज्यकाल ५८ वर्ष लिखा है। टॉ० रा० पृ० ७०५।

चौलुक्य, चालुक, चालुक्क, चौलक और सोलङ्की ये पांचों एक ही अर्थ के वाचक हैं। चौलुक्यों ने पहले **अयोध्या** में, बाद **दक्षिण** में और पीछे गुजरात में राज्य किया। प्रथम **जयसिंह** (ई० स० ५०७) के करीब से सोलङ्कियों का शृङ्खलाबद्ध इतिहास मिलता है जो दक्षिण का राजा था। ऐसा श्रीमान् ओझा जी का मत है।

२. इसका राज्यकाल वि० स० ११२० से ११५० तक है। यह भीमदेव का पुत्र था। 'महाकवि **वाग्भट** इसका प्रिय मित्र था। इसने '**वाग्भटालङ्कार**' में सिद्धराज की कई जगह स्तुति की है। इस राजा का सम्पूर्ण इतिहास आचार्य श्री हेमचन्द्र ने **संस्कृत द्वयाश्रय काव्य** में लिखा है। **प्रबन्धचिन्तामणि** में इसका प्रबन्ध स्वतन्त्र है।

का पुत्र सिद्धराज हुआ। इसका राज्याभिषेक वि० सं० ११५० पौष वदि ३ को हुआ। यह राजा बडा प्रतापी और विद्वान् था। अतएव पण्डितों का योग्य सत्कार करने का भी इसको पूरा शौक था। इसी शौक के कारण इसने कई विद्वानों को सहारा दिया और आचार्य हेमचन्द्र जैसे सर्वदेशीय विद्वान् से सङ्गति करके उनसे एक महान् पञ्चाङ्गी व्याकरण बनाने की नम्र प्रार्थना की। आचार्य हेमचन्द्र ने भूपाल की प्रार्थना को स्वीकार करके "सवा लाख श्लोक-प्रमाण "सिद्धहेमचन्द्रशब्दानुशासन" नाम का संस्कृत आदि सात भाषाओं का अद्वितीय व्याकरण बना कर गुजरात का, सिद्धराज का और अपना गौरव बढ़ाया[1]। और भी विश्वेश्वरदेवबोध, श्रीपाल, वाग्भट, वादिदेवसूरि प्रभृति जैन विद्वानों के ऊपर उसकी बहुत भक्ति थी। इसी कारण यद्यपि पहले उसकी जैन धर्म पर रुचि नही थी परन्तु जैन विद्वानों के समागम से उसने कई जैन मन्दिर भी अपने खर्चे से बनवाए थे और जैन धर्म पर प्रेम रखता था[2]। सोमनाथ के ऊपर इसकी विशेष भक्ति थी।

१. 'प्रभावकचरित्र' में हेमचन्द्र सूरि-प्रबन्ध श्लो० ७९ से ११५।

२. प्रभावकचरित्र। टॉड साहब ने और इट्सिी ने, जैन बौद्ध को एक मान कर, सिद्धराज को बौद्ध-धर्मी माना है। पर यह बात ठीक नहीं है। यह शैव-धर्म को पालता था और जैन-धर्म का उत्तेजक व प्रशंसक था। बौद्ध-धर्म तो उस समय विलीनप्राय था। भारत के बहुत विद्वानों ने जैन मन्दिर, मूर्त्ति; साधु व राजाओं को बौद्ध मानने की पहले गम्भीर भूलें की हैं।

सिद्धराज के कोई पुत्र नहीं था। इसलिए वह हमेशा चिन्ताकुल रहता था कि मेरा उतराधिकारी कौन होगा। इस बात का समाधान कई ज्योतिर्विदों और श्री हेमचन्द्राचार्य से राजा ने पूछा। सबसे यही उत्तर मिला कि तुम्हारे पीछे राज्याधिकारी त्रिभुवनपाल का पुत्र कुमारपाल होगा जो बडा प्रतापी और न्यायी होगा[1]।

## महाराजा कुमारपाल

कुमारपाल के पूर्वजों के विषय में भिन्न-भिन्न ग्रन्थों के जुदे-जुदे उल्लेख मिलते हैं। प्रबन्धचिन्तामणिकार भीमदेव का पुत्र हरिपाल, हरिपाल का त्रिभुवनपाल और त्रिभुवनपाल का पुत्र कुमारपाल बताते हैं। साथ साथ यह भी बताते हैं कि भीमदेव ने चउलादेवी नाम की वाराङ्गना रक्खी थी, जो सदाचारिणी और नीतिमती थी, उस से हरिपाल का जन्म हुआ। परन्तु यह बात और कहीं देखने में नहीं आती।

प्रभावकचरित्र में लिखा है कि देवप्रसाद, कर्णराज

१. 'प्रभावकचरित्र में लिखा है कि हेमचन्द्रसूरि ने तीन उपवास और ध्यान कर के अम्बा देवी को प्रत्यक्ष किया, और सिद्धराज के उत्तराधिकारी के विषय में पूछा। देवी ने उत्तर दिया कि इस राजा के भाग्य में संतति नहीं हैं। अतः इस राजा के भाई का पुत्र कुमारपाल, जो पुण्य प्रताप और महिमा से युक्त है, राजा होगा; दूसरे राज्यों को अपने अधीन करेगा और जैन-धर्म को पालेगा। श्लो० ३५२।

का भाई (भीम का पुत्र) था, उसका पुत्र त्रिभुवनपाल, और उसका पुत्र कुमारपाल राजा के उत्तम लक्षणों से युक्त था। कुमारपालप्रतिबोध के कर्ता भीम का पुत्र क्षेमराज, उसका पुत्र देव प्रसाद और देवप्रसाद के पुत्र त्रिभुवनपाल का पुत्र कुमारपाल बतलाते हैं[1]। कुमारपाल चौलुक्यवंशी प्रथम भीम के कुल का और त्रिभुवनपाल का पुत्र था। इस में तो किसी का मत भेद नहीं है।

कुमारपाल छत्तीस प्रकार की शस्त्रकला में प्रवीण, बहादुर, कृतज्ञ और उद्यमी था।

## कुमारपाल का भविष्य

सिद्धराज ने जब सुना कि मेरे सन्तान न होगी

---

१. एक राज वंशावली में **जामेयः सिद्धराजस्य** अर्थात् कुमारपाल सिद्धराज का भाणेज था, लिखा है, परन्तु यह बात सत्य नहीं मालूम होती, क्योंकि सभी तत्कालीन प्राचीन ग्रन्थों में कुमारपाल को भीमवंशीय चौलुक्य बतलाया है। और जामेय लिखनेवाला ग्रन्थकार बहुत पीछे का (अर्वाचीन) है। टॉड-राजस्थान के कर्ता कुमारपाल को चौहाणवंशी लिखकर सिद्धराज का उत्तराधिकारी लिखते हैं। और एक जगह पर दत्तक पुत्र लिखते हैं। यह बात किसी ग्रन्थ में देखने में नहीं आती। सभी प्राचीन लेखक कुमारपाल को चौलुक्य ही बतलाते हैं। **सं० द्व्याश्रय** के टीकाकार अभयतिलक लिखते हैं —सिद्धराज त्रिभुवनपाल का चचा लगता था अतः कुमारपाल का सिद्धराज पितामह हुआ।

और कुमारपाल उत्तराधिकारी होगा तब उसको बहुत दुःख हुआ। कुमारपाल को किसी तरह वह अपने राज्य का मालिक बनाना नहीं चाहता था। सम्भव है कि कुमारपाल के एक पूर्वज के वेश्या से उत्पन्न होने के कारण वह उसको भी नीच समझकर घृणा करता हो। कुछ भी हो, कुमारपाल को मारने का विचार कर के उसने चारों ओर अपने सिपाही दौड़ाए[1]।

## हेमचन्द्राचार्य से भेंट

जब कुमारपाल को यह मालूम हुआ कि सिद्धराज मुझे मारना चाहता है तब वह पाटण से निकलकर गुप्त वेष में इतस्ततः परिभ्रमण करने लगा। कई बार वह करीब करीब दुश्मन के हाथ पड़ गया परन्तु अपनी चालाकी से बचा। कई बार इसे अपने प्राण बचाने को काँटों की बाड़ों और निभाडे में छिपना पड़ा। जङ्गलों में एकाकी भूखे प्यासे घूम कर के इस ने बहुत कष्ट उठाए। पास में खर्च को कौड़ी भी नहीं थी। घूमता-घूमता यह खम्भात में उदयन मन्त्री के यहाँ खाने-पीने का कुछ

---

१. आचार्य्य हेमचन्द्र ने इस बात का उल्लेख कहीं पर नहीं किया है, परन्तु प्रबन्धचिन्तामणि आदि ग्रन्थों में कुमार पाल के प्रति, सिद्धराज का कोप स्पष्ट दिखता है। विशेष में जिनमंडनगणि कुमारपाल-प्रबन्ध में लिखते हैं—कुमारपाल के पिता त्रिभुवनपाल को सिद्धराज ने मरवा दिया था। इनके प्रति सिद्धराज के प्रचण्ड कोप का कोई कारण हमारी समझ में अभी तक नहीं आया।

साधन माँगने पहुंचा । [1]उदयन उस समय आचार्य हेमचन्द्र के पास बैठकर धर्म-चर्चा कर रहे थे । कुमारपाल वहाँ पौषधशाला में गया । उदयन से बातें हुईं । हेमचन्द्राचार्य ने उसके लोकोतर लक्षण देख कर मन्त्री के आगे कहा कि यह बहुत बड़ा राजा होगा । कुमारपाल बहुत थक गया था । निराश भी बहुत हो गया था । हेमचन्द्रसूरि ने विश्वास दिलाकर कहा कि यदि वि० सं० ११९९ कार्तिक[2] वदि २ को तुम को राज्य न मिलेगा तो मैं ज्योतिष और निमित्त शास्त्र को देखना छोड़ दूँगा[3] ।

---

१. यह मारवाड़ का जैन वणिक् था, पर बड़ा ही वीर, चतुर और प्रतिभासम्पन्न था । इसलिए गुजरात में आकर इस ने बहुत लक्ष्मी और कीर्ति प्राप्त की । यह सिद्धराज और कुमारपाल का मुख्य मन्त्री (महामात्य) हुआ । महाकवि **वाग्भट** इसी का पुत्र था ।

२. जिनमण्डनगणि ने कुमारपाल का राज्यारोहण-काल वि० सं० ११९९ मार्गशीर्ष कृष्णा ४ पुष्य नक्षत्र और मीन लग्न लिखा है । पं० शिवदत्तजी ने हेमचन्द्राचार्य के लेख में ११९९ मार्गशीर्ष कृष्णा १४ मालूम नहीं, किस आधार पर लिखा है । प्र० चि० ( पृ० १२५ ) में तो वि० सं० ११९९ कार्तिक कृष्णा २ का उल्लेख है ।

३. तं पौषधशालामागतमाकर्ण्य तत्रागते तस्मिन्नुदयनेन पृष्टः— श्रीहेमचन्द्राचार्यः प्राह—लोकोत्तराणि तदङ्गलक्षणानि वीक्ष्य सार्वभौमोऽयं नृपतिर्भावीत्यादिशत् ।....सं० ११९९ कार्तिक वदि २ रवौ हस्तनक्षत्रे यदि भवतः पट्टाभिषेको न भवति तदातः— परं निमित्तावलोकसंन्यास इति पत्रमालिख्यैकं मन्त्रिणेऽपरं तस्मै समारोपतत् । प्र० चि० पृ० १२६ ।

आचार्य का निर्णय सुन कर कुमारपाल बहुत चमत्कृत हुआ। उसके मन में बडी श्रद्धा हुई। प्रसन्न हो कर उस ने हेमचन्द्रसूरि से कहा—आपकी बात सिद्ध होगी तो आप ही राजा हैं, मैं तो आपका दास रहूँगा[1]। आचार्य ने कहा कि हम तो निःस्पृही हैं। हमें राज्य से कोई प्रयोजन नहीं। कामिनी-काञ्चन को हम स्पर्श तक नहीं करते। साहित्य-सेवा और धर्मोपदेश हमारा व्यवसाय है। तुम अपनी कृतज्ञता के लिए जैन-धर्म और देश की सेवा करने का प्रयत्न करना। आचार्य का वचन बड़ी श्रद्धा से कुमारपाल ने स्वीकार किया। कुमारपाल और हेमचन्द्र की यह पहली ही मुलाकात थी। परन्तु इन में गुरु-शिष्य का सम्बन्ध जुड़ गया, जो दिन-बदिन इतना बढ़ा कि चाणक्य और चन्द्रगुप्त की दूसरी आवृत्ति जैसा हो गया।

मन्त्री उदयन ने हेमाचार्य के कहने से कुमारपाल का योग्य सत्कार कर कुछ धन दे कर उस को रवाना किया। कहा जाता है कि हेमचन्द्र भी इस की रक्षा के लिए सावधान रहते थे। कई बार हेमचन्द्र ने अपने उपाश्रय में छिपाकर इसको बचाया।

कुमारपाल मालवे में उज्जैन गया। वहाँ कुडङ्गेश्वर[2]

---

१. यद्यदः सत्यं तदा भवानेव नृपतिः, अहं तु त्वच्चरणरेणुः। प्र० चि० कुमारपाल-प्रबन्ध—पृ० १२६।

२. यह महाकाल का मन्दिर होना चाहिए। जैन इतिहास कहता है कि इस का निर्माता जैन था। इस में अवन्ती पार्श्वनाथ की मूर्ति थी, परन्तु ब्राह्मणों ने उस को उठा कर अपनी सत्ता जमा ली दे० प्रबन्धचिन्तामणि।

मन्दिर में उस ने एक शिलालेख देखा, जिसमें निम्न गाथा लिखी थी—

पुन्ने वाससहस्से सयम्मिवरिसाण नवनवअहिए ।
होही कुमर नरिन्दो तुह विक्कमराय सारिच्छो ॥१॥

अर्थात् हे विक्रम ! ११९९ वर्ष के बाद तुम्हारे जैसा कुमारपाल राजा होगा[1] । कुमारपाल को यह गाथा पढ़ने से साश्चर्यानन्द हुआ और आचार्य हेमचन्द्र के वचन पर विशेष विश्वास हुआ ।

वि० सं०[2] ११९९ में जब सिद्धराज जयसिंह का स्वर्गवास होने का समाचार कुमारपाल ने सुना, तब वह बड़ी ही शीघ्रता से पाटण में पहुँचकर अपने बहनोई कान्हडदेव के यहाँ जा कर ठहरा, जो सिद्धराज का दस हजार घोड़ों का सेनपति था ।

---

१. प्रबन्धचिन्तामणि के अन्तर्गत विक्रम-प्रबन्ध में लिखा है कि जब विक्रम ने सिद्धसेन दिवाकर से पूछा कि मेरे जैसा कोई अन्य राजा होगा ? तब सिद्धसेन ने विक्रम के आगे 'पुन्ने वाससहस्से' गाथा कही थी । दे० विक्रम प्र० पृ० १३ ।

२. टॉड-राजस्थान में सिद्धराज का राज्यकाल १२०१ विक्रम तक लिखा है, जो प्रमाण से बाधित है ।

## राज्य प्राप्ति

राज्याभिषेक किस का करना ? इसका निश्चय करने के लिए जब सभा हुई तब कान्हडदेव, कुमारपाल को स्नान करवा कर वस्त्रादि से अलंकृत कर के राज्य-कचहरी में ले गया। पहले दो क्षत्रिय युवक भी राजा बनने के लिए वहाँ आए थे, परन्तु उन में वीरता और प्रभाव की योग्यता न देख कर लोगों ने उन्हें पसन्द न किया। कान्हडदेव के इशारे से कुमारपाल ऊँचे आसन के ऊपर चढ़कर अच्छी तरह से दुपट्टे का आसन बिछा कर प्रतापयुक्त नेत्र करके बडी कुशलता से तलवार घुमाने लगा। लोगों ने पूछा, राजा होकर क्या करोगे ? उत्तर में कुमारपाल ने कहा कि पृथ्वी का शासन करूँगा। बस अब क्या था ! सब लोगों ने समझा कि यही प्रभावशाली है, अतः राज्य के योग्य है। सबने एकमत होकर समारोहपूर्वक कुमारपाल का राज्याभिषेक किया। वि० सं० ११९९ कार्तिक कृष्णा २ को उच्च ग्रहों के आने पर कुमारपाल सिद्धराज की राजगद्दी पर बिठाया गया था। उस वक्त यह करीब ५० वर्ष का था।

## कृतज्ञता

आज कुमारपाल की कई दिनों की आशा सफल हो गई। उस ने राज्य प्राप्त कर के जो जो उसके उपकारी थे, उन की, यथायोग्य बदला देकर कृतज्ञता, प्रकट की। उदयन को मुख्य मंत्री, वाग्भट को नायब दीवान, निभाडे

में छिपाकर रक्षा करनेवाले आलिङ्गराज को सात सौ गाम वाली चित्तोड पट्टि का मालिक, काँटे में छिपाकर बचाने वाले को अङ्गरक्षक, जङ्गल में भोजन देने वाली एक बाई को धोलेरा की स्वामिनी और अन्न देने वाले एक वैश्य को वड़ोदे का राजा बनाकर कुमारपाल ने प्रत्युपकार किया।

कान्हडदेव, जो कुमारपाल का उपकारी और बहनोई था, मना करने पर भी ऑफिसरों के सामने खुल्लमखुल्ला वार वार कुमारपाल को उपालम्भ देता तथा उपहास करता था। अतः कुमारपाल ने उस का अङ्गच्छेद करवाया, ताकि आयन्दः, अग्नि की तरह, और कोई मेरा अपमान न करे [1]। जो हो, जैसे श्रीरामचन्द्रजी ने सीताजी को एकाकिनी जङ्गल में भेजकर अन्याय किया, वैसे कुमारपाल ने इस उपकारी के प्रति कृतघ्नता कर के अपने शुभ्र यश को जरा कलङ्क लगाया है, ऐसा मेरा मत है।

## शत्रुओं का प्रयत्न

कुमारपाल के राजगद्दी पर आते ही सिद्धराज के दुश्मन राजा, कुमारपाल को दवाने को और गुजरात के राज्य को छीनने का चारों ओर यत्न करने लगे। आचार्य

---

१. आद्यौ मयैवायमदीपि नूनं न तद्दहेन्मामवहेलितोऽपि।
इति भ्रमादङ्गलिपर्वणाऽपि स्पृश्येत नो दीप इवावनिपः॥
प्र० १२७॥

हेमचन्द्र के सस्कृत द्वयाश्रय काव्य[१] से पता चलता है कि उत्तर से सपादलक्ष के आन्न राजा ने शिवहार नदी के तटःवर्ती छोटे वडे राजाओं को साथ लेकर लडने की तैयारी की। दक्षिण के राजाओं के साथ अवन्ती के वल्लाल राजा ने पाटण पर आक्रमण करने का विचार किया। कांथकहद, अरण्यदेश, शिवरूप, पूर्व मद्र, अपरेब, कामशम, गोमती, गोष्टया, तैक्या, यकृल्लोमन्, पटच्चर, शूरसेन- वाहोकराट्, रोमकराट्, नैकेती, काण्व, द्राक्ष, चैकीय, कौशीय राजाओं को भी दुश्मन राजाओं ने अपने पक्ष में करके कुमारपाल पर आक्रमण करने को उत्तेजित किया। इधर कुमारपाल के चार (गुप्तचर) चारों ओर घूमा करते थे। एक दूत ने कुमारपाल को दुश्मनों की इस तैयारी के हाल कह सुनाए[२]।

---

१. सिद्धहेम नामक हैम व्याकरण-सूत्रों के उदाहरणार्थ यह ग्रन्थ भट्टिकाव्य की पद्धति का वनाया गया है। इस में श्रीमूलराज से गुजरात का विस्तृत इतिहास निवद्ध है। सोलहवेंसर्ग से कुमारपाल-चरित्र का प्रारम्भ होता है। वम्वई गवर्नमेंट सिरीज में यह सम्पूर्ण ग्रन्थ सटीक दो भागों में छपा है। महाराजा गायकवाड ने इस का गुजराती अनुवाद भी प्रकाशित कराया है। कुमारपाल का शेष जीवन प्राकृत द्वयाश्रय काव्य में इन्हीं आचार्य ने लिखा है। यह भी उपर्युक्त 'सिरीज' से प्रकाशित हुआ है। ये दोनों ग्रन्थ सोलङ्कियों के विषय में वहुत प्रकाश डालते हैं। क्योंकि ये सिद्धराज और कुमारपाल के जीवनकाल में लिखे गए हैं। **सिद्धहेम व्याकरण** की ३२ श्लोकों की प्रशस्ति भी सोलङ्की इतिहास के लिए उपयुक्त है।

२. आचार्य हेमचन्द्र-रचित संस्कृत द्वयाश्रय सर्ग १६ के श्लोक ५ से १६ तक।

इस तरफ कुमारपाल के कुछ अधिकारी[1] और माण्डलिक ( जागीरदार ) भी विरुद्ध होने लगे ।

## दुश्मनों का दमन

इन सब बातों को जान कर कुमारपाल ने क्रोध को दबा कर गम्भीरता से विचार किया । विचार करने के बाद उसने सब शत्रुओं का सामना कर उनका अभिमान मिटाने का निश्चय किया । छोटे-बड़े माण्डलिक सामन्तों को एकत्र करके उन की परीक्षा करने के बाद सांकाश्य, फाल्गुनीवह, नांदीपुर आदि के राजाओं को अपने सेनापति के साथ वल्लाल के प्रति युद्ध करने को रवाना किया । ऐरावत, अत्रिसार, दर्वि, स्थल, धूम आदि प्रदेशों के राजाओं को और वीर सेना को लेकर खुद कुमारपाल सपादलक्ष के आन्न[2] राजा का दमन करने चला ।

---

१. प्रबन्धचिन्तामणि में लिखा है कि वाग्भट मन्त्री, जिस को सिद्धराज ने पुत्र समान समझा था, ईर्ष्या से कुमारपाल के विरुद्ध हो कर सपादलक्षीय राजा के पक्ष में सेनापति हो कर गया था । सं० द्वयाश्रय में भी (सर्ग १६ श्लोक १४) यह बात इशारे से मिलती है । पर वहां पर **चाहड** नाम लिखा है, जो वाग्भट का भाई था । दे० प्र० चि० १५३ । वाग्भट को कुमारपाल ने नायब दीवान बनाया था । मेरुतुङ्ग लिखते हैं—आनाक राजा गुजरात की सीमा तक युद्ध करने को आ पहुँचा था । पृ० १२८ ।

२. प्र० चि० में इस का नाम **आनाक** और प्रभावक-चरित्र में **अर्णोराज** लिखा है । सपादलक्ष देश अजमेर के आस-पासके प्रदेश का नाम है ।

समुद्र समान इन की—हाथी, घोड़े, रथ और पैदल सेना मीलों तक फैल गई। बीच में जो जो उद्धत राजा माण्डलिकादि आते थे उन को साम-दाम-दण्ड-भेद से अधीन करता गया। कई राजा अपनी अपनी सेना शस्त्रादि सहित कुमारपाल के साथ मिलते गये, जैसे कि सरह्युरोज के साथ गदर के बाद दूसरे राजा मिलते गये थे। कुमारपाल के सामने कौन टिक सकता था? इस तरह चक्रवर्त, युगन्धर, साल्व और कुरु आदि के कई राजाओं की सेना कुमारपाल में मिलने से कुमारपाल को बड़ी खुशी हुई।

इस तरह सर्वत्र विजयी होता हुआ राजा आबू पहाड़ पर आया। वहाँ चन्द्रावती का विक्रमसिंह[1] राजा था। उसने डर कर के भक्ति-पूर्वक नम्र हो कर कुमारपाल से प्रार्थना कर कहा कि 'यह राज्य आपकाही है। मैं तो आपका सेवक हूँ। आप मेरे मालिक हैं।' राजा ने आबू से सपादलक्ष में जा कर आन्न के साथ युद्ध शुरू किया। आन्न भी अपने गोविन्दराज सरदार और सेना के साथ

१. प्रभावकचरित्र के हेमचन्द्राचार्य प्रकरण में लिखा है कि अन्दर से विक्रमसिंह अर्णोराज के पक्ष में हो गया था और उस ने कुमारपाल को धोखे से मारने की कोशिश की थी। विक्रमसिंह को कुमारपाल ने कैद कर लिया और उस के भाई रामदेव के पुत्र यशोधवल को राज्य दिया। यह प्रसङ्ग वि० १२०७ के करीब का है ऐसा श्रीमन् मुनि कल्याणविजयजी का मत है।

युद्ध में उतरा । दोनों का घमासान युद्ध हुआ । आन्न की सेना पीछे हटती गई, सामने के शत्रुओं को हटाता हुआ कुमारपाल हाथी[1] पर चढ़ कर शत्रु राजा आन्न के हाथी के पास जा पहुँचा । वडी ही शीघ्रता और कुशलतापूर्वक[2] लोहशर ( शस्त्र-विशेष ) का प्रहार आन्न के ऊपर कुमारपाल ने किया । आन्न मूच्छित हुआ । सब शत्रु-सेना तितर-वितर हो गई । राज-नीति-विरुद्ध होने से कुमारपाल ने कृपया आन्न को जान से नहीं मारा, परन्तु उस के हाथी-घोडे आदि युद्ध का सामान छीन कर स्वाधीन कर लिया । कुमारपाल की विजय हुई, यह वात चारों तरफ फैल गई ।

जिस को जवरदस्त गर्व थो वह आन्न राजा भी कुमारपाल से हार गया । अन्त में आन्न ने दूत भेज कर माफी मांगी । अपने अच्छे-अच्छे हाथी-घोडे आदि कुमारपाल को भेंट किए और अपनी कन्या का कुमारपाल से विवाह करने की प्रार्थना की । कुमारपाल ने उसको उदारता से माफी दी और कन्या तथा भेंट पाटण लाने को कहा ।

---

१. इस हाथी का नाम कलह पञ्चानन था । प्र० चि० में लिखा है कि राजा ने वाग्भट को भी घायल कर दिया और सैनिकों ने उसे पकड़ कर स्वाधीन किया ।

२. कुमारपाल ने ३६ प्रकार के शस्त्र पास में रखे थे । आवश्यकतानुसार उन को काम में लाता था । उस की युद्ध-शस्त्रकला म प्रवीणता प्रसिद्ध थी ।

समारोहपूर्वक राजा ससैन्य पाटण आया और आन्न की कन्या से विवाह किया[1]।

वल्लाल[2] की तरफ जो कुमारपाल की सेना भेजी हुई थी वह भी अन्ततोगत्वा विजयी हुई। उस के सेनानियों ने वल्लाल को मार डाला, ऐसा वृत्तान्त राजा कुमारपाल ने दूत से सुना। यह सुन कर वह वडा प्रसन्न हुआ और दूत को इनाम में शिरपाव दिया[3]।

इस प्रकार जो दुश्मन खडे हुइ थे उन का सम्पूर्ण रीत्या दमन कर के राजा स्वस्थ हुआ।

राज्य मिलने के वाद राज्य का काम कुमारपाल खुद ही करने लगा। मन्त्रियों का भरोसा कम रखता था, इसलिए कुछ मन्त्री आदि कलहकारों ने कुमारपाल का षडयन्त्र रचा, परन्तु आप्त सेवकों से मालूम होने के वाद कुमारपाल ने उन सब को कडी सजाएँ दीं और मार डाला।

जब आचार्य हेमचन्द्र को यह मालूम हुआ कि कुमारपाल राजा होकर विजयी हुआ है, तब वे अपने दिल में प्रसन्न हुए। अपने शिष्य का पुरुषार्थ जानकर भला कौन खुश न होगा?

---

१. हेमचन्द्राचार्य्य का द्व्याश्रय काव्य, १९वां सर्ग।

२. अवन्ती का राजा।

३. द्व्याश्रय काव्य, सर्ग १६।

## आचार्य और सम्राट् की मुलाकात

उस वक्त कुमारपाल मालवे में था। जहाँ उसका डेरा था, वहाँ पैदल चल कर हेमचन्द्राचार्य पहुँचे। आचार्य ने उदयन द्वारा राजा का समाचार जाना और राजा को पूर्वोपकार का उदयन द्वारा स्मरण करवाया। राजा को सब याद आया। उसने आचार्य का बडे चाव से सत्कार किया और कहा कि भगवन्[1], मैं धीरे-धीरे आप की सभी आज्ञाओं का पालन करूँगा, इस के लिए मैं आपका संग चाहता हूँ। उस के बाद भूपाल की प्रार्थना से आचार्य हमेशा कुमारपाल के पास जा कर धर्म, नीति और राजधर्म समझाने लगे। आचार्य के चारित्र्य और पाण्डित्य का असर कुमारपाल पर बढता गया।

---

१. भवदुक्तं करिष्येऽहं सर्वमेव शनैः शनैः ।
कामयेऽहं परं सङ्ग निधेरिव तव प्रभो ! ॥

'कुमारपाल-प्रतिबोध' में सोमप्रभसूरि लिखते हैं—

राज्यादि सुख को देने वाले सच्चे धर्म को जानने की कुमारपाल की आकांक्षा हुई। यज्ञादि-हिंसा-धर्मोपदेश से उस की जिज्ञासा पूरी नहीं हुई। इसलिये वह धर्म का सच्चा तत्त्व जानने का अभिलाषी था। उस के मन्त्री वाग्भटदेव ने राजा को श्रीहेमचन्द्राचार्य्य का परिचय दिया। राजा ने पहली बार यहीं हेमचन्द्राचार्य्य से मुलाकात की और पीछे से सम्बन्ध बढा।

गुजरात आने पर भी इन दोनों का सम्बन्ध प्रगाढ़ होता गया। इस तरह हेमचन्द्र सूरि की बढ़ती हुई कीर्ति को कुछ ईर्ष्यालु अन्ध-श्रद्धालु लोग सहन नहीं कर सकते थे। इस का कारण यह था कि जैन साधु के आदर्श उपदेश को राजा समझेगा तो उनकी ख़ुशामद और गपोड़ों की क़ीमत कम हो जायगी। इसी लिए कई लोगों ने हेमचन्द्र जैसे पवित्र महात्मा की और जैन धर्म की कई बार निन्दा[१] राजा के आगे की, परन्तु राजा समझदार और हेमचन्द्राचार्य का प्रायः शिष्य था; अतः उसका समाधान हेमचन्द्र से ही पूछ लेता था।

## कुमारपाल का धार्मिक जीवन

एक दिन कुमारपाल ने हेमचन्द्र से पूछा कि मेरा यश विक्रम की तरह चिरस्थायी होने का उपाय बताइए। आचार्य ने दो उपाय बतलाए। एक तो विक्रम की तरह जगत् को ऋण से मुक्त करने का, और दूसरा सोमनाथ

---

१. प्रबन्ध-चिन्तामणि, प्रबन्ध-चतुर्विंशिकादि ग्रन्थों में ऐसे कई प्रसंग हैं। सिद्धराज के आगे भी इन लोगों ने हेमचन्द्र की निन्दा करने में कमी नहीं की। इसी झूठी निन्दा के आधार पर अथवा अपनी कपोलकल्पित कल्पनाओं से आज भी कुछ लोग इस आचार्य और जैन धर्म की निन्दा करने की धृष्टता करते हैं। इस में श्रीयुत के० एम० मुंशी और झमोर के लेखक मुख्य हैं। बीसवीं सदी के उदार जमाने में ऐसा काम करना किसी तरह से योग्य नहीं है।

महादेव के मन्दिर का जीर्णोद्धार कराने का। जगत्प्रसिद्ध सोमनाथ का मन्दिर उस वक्त जीर्ण-शीर्ण हो गया था, ऐसा प्रबन्धचिन्तामणिकार लिखते हैं[1]। कुमारपाल को इस निष्पक्ष सलाह से हेमचन्द्र के ऊपर बहुत श्रद्धा हुई। उस ने सो म ना थ का जीर्णोद्धार शुरू करवाया। जब तक सोमनाथ के मन्दिर पर ध्वजारोपण न हो तब तक हेमचन्द्र के कहने से राजा ने मांस-मद्य का त्याग किया। दो वर्ष में सब कार्य हो गया; ध्वजा चढ़ाई गई। राजा ने हेमचन्द्र से महादेव की स्तुति करने की प्रार्थना की। आचार्य ने खुशी से नई स्तुति बना कर कही। राजा बहुत प्रसन्न हुआ। मन्दिर में साक्षात् शिवजी ने आकर दर्शन दिए। कुमारपाल ने वहां पर यावज्जीवन हेमचन्द्र के उपदेश से मांस का त्याग किया[2]।

---

१. 'मिराते-अहमदी', 'आईन-इ-अकबरी' प्रभृति-मुसलमानी लेखकों के—ग्रन्थों के आधार पर फार्बस साहब कहते हैं कि उस वक्त तक महमूद सोमनाथ मन्दिर पर आक्रमण कर चुका था। सम्भव है, इसी से कुमारपाल ने जीर्णोद्धार करवाया हो। यह मन्दिर प्रभासपाटण में है।

२. सोमनाथ की प्रतिष्ठा का प्रसंग विस्तार से जैन-ग्रन्थों में मिलता है। हेमचन्द्र सूरि ने स्तुति की, जिसका एक श्लोक यह है—

भवबीजाङ्कुरजनना रागाद्याः क्षयमुपागता यस्य।
ब्रह्मा वा विष्णुर्वा हरो जिनो वा नमस्तस्मै॥

प्र० चि० १२९।

(१) आचार्य हेमचन्द्र के उपदेश से कुमारपाल ने लावारिस का धन लेना छोड दिया; जिस की आमदनी एक साल में राज्य भर में ७२००००० बहत्तर लाख रुपयों की थी। इस त्याग की हेमचन्द्र ने इस प्रकार प्रशंसा की है—

अपुत्राणां धनं गृह्णन् पुत्रो भवति पार्थिवः
त्वं तु सतोषतो मुञ्चन् सत्यं राजपितामहः ॥
प्रबन्ध चिन्तामणि

(२) कुमारपाल ने शत्रुञ्जय नामक जैन तीर्थ का संघ[१] निकाला।

(३) तारङ्गा नामक जैन तीर्थ में श्री अजितानाथ का भव्य मन्दिर बनवाया।

(४) मांस, शराब, परस्त्री, वेश्या प्रभृति सातों व्यसनों का त्याग किया और राज्य में भी यथाशक्य त्याग करवाया। यज्ञ तथा देवियों के निमित्त हिंसा बंद करवाई।

---

१. बहुत लोगों को एकत्र करके अपने खर्च से जो लोग तीर्थों में यात्रा करने जाते हैं, उस को जैन लोग संघ कहते हैं; और ले जाने वाले को संघपति। कुमारपाल के इस संघ में हेमचन्द्र सूरि, वादिदेव सूरि, धर्मसूरि, ७२ सामंत, श्रीपाल, आँभड, पं० सिद्धपाल, राणा प्रह्लादन, राजा का दौहित्र प्रतापमल्ल, रानी भोपालदेवी, राजपुत्री लील्ू प्रभृति एक लाख मनुष्य थे, ऐसा राजशेखर सूरि "प्रबन्ध कोष" के हेमचन्द्राचार्य-प्रबन्ध में लिखते हैं।

(५) अपने राज्य में चौदह वर्ष तक अहिंसा का काफी प्रचार किया[1]।

(६) कुमारपाल ने कई शैव मन्दिर, तालाव, कुएँ, दानशाला और १४४४ जैन मन्दिर वनवाए। राज्य के खर्च से जो मन्दिर वने थे उन का नाम प्राय- "कुमार या कुंवर विहार" होता था। अभी तक दूर-दूर तक इन के मन्दिर मिलते हैं। एक मन्दिर जावालीपुर (जालोर) मारवाड में, जो जोधपुर स्टेट में है, सुवर्णगिरि दुर्ग पर अभी मौजूद है, जिस पर यह शिलालेख है—

ओं ॥ संवत् १२२१ श्रीजावालिपुरीयकांचनगिरिगढस्योपरि प्रभुश्रीहेमसूरिप्रवोधितगुर्जरधराधीश्वरपरमार्हतचौलुक्य-महाराजाधिराजश्रीकुमारपालदेवकारिते श्रीपार्श्वनाथसत्क-........विंवसहितश्रीकुंवरविहाराभिधाने जैनचैत्ये.......॥ प्राचीनजैनलेखसंग्रहशिलालेख, नं. ३५२।

---

१. कुमारपाल के आध्यात्मिक जीवन का परिचय देने वाला "मोहपराजय" नाटक वहुत ही अच्छा है। यह ग्रन्थ "प्रवोधचन्द्रोदय" की पद्धति का है। परन्तु इस में किसी धर्म विशेष का खण्डन नहीं है। प्रो० पीटर्सन (Peterson) ने डेक्कन कॉलेज में व्याख्यान देते हुए कहा था कि यह ग्रन्थ क्रिश्चियन लोगों के 'पिलग्रिम्स प्रॉग्रेस' पुस्तक जैसा है।

(७) कुमारपाल ने विक्रम सं० १२१६ मार्गमार्ग शुक्ल २ को उत्सवपूर्वक[1] जैन धर्म स्वीकार कर १२ व्रत (धार्मिक नियम) ग्रहण किए।

(८) हेमचन्द्र के जन्मस्थल और दीक्षास्थल पर कीमती मन्दिर बनवाए।

(९) हमेशा योग-शास्त्र और वीतराग-स्तोत्र का स्वाध्याय करता था।

जैन होने के बाद कुमारपाल की कीर्त्ति खूब बढ़ी। अच्छे-अच्छे जैन कवियों और विद्वानों ने उस की कीर्ति-गाथा गाई। व्याकरणादि ग्रंथों में उल्लेख किया। ग्रन्थ-कारों ने इस को परमार्हत और राजर्षि कहा है।

---

१. कुमारपाल के कुछ शैव और वैष्णव मन्दिरों के शिलालेखों में 'उमापतिवरलब्ध' विशेषण आता है। इस के आधार पर श्रीयुत के० 'हर्षद्राय ध्रुव ने' प्रियदर्शना' की प्रस्तावना में कुमारपाल का जैन न होना लिखा है, जो ठीक नहीं जँचता; क्योंकि वि० सं० १२१६ के पहले के लेखों में ही वैसा विशेषण दिखता है। तब तक वह जैन नहीं हुआ था। दूसरा कारण यह भी है कि चौलुक्य-कुल के मान्यदेव परंपरा से सोमनाथ महादेव है, अतः जैन होने के बाद भी उस के लिए 'उमापतिवरलब्ध' कोई लिखे तो अनुचित नहीं है। जैन होने के बाद कुल-परंपरा छोडने को जैन धर्म नहीं कहता। जैन साधु होने के बाद भी इन्द्रभूति गणधर ने **गौतम गोत्र** रक्खा था! टॉड राजस्तान कर्ता टॉड साहब ने जैन बौद्ध को एक मानकर कुमारपाल को बौद्ध-धर्मी लिखा है। पृ० ७०५।

## दिग्विजय

कुमारपाल में महत्वाकांक्षा थी, वीरता और प्रताप था। कोंकण के पराक्रमी मल्लिकार्जुन राजा को हरा कर उसका करोड़ों का माल लूटा। इसको परास्त करने के लिये अम्बड सेनापति को भेजा था जो जैन था। दक्षिण में विजयनगर काञ्ची तक कुमारपाल का राज्य हो गया था। कुमारपाल पूर्व, उत्तर, पश्चिम दिशाओं में भी दिग्विजय करने गया। इस दिग्विजय में कुमारपाल को वहुत सफलता मिली। 'प्राकृत कुमारपाल-चरित्र' (सर्ग ६) में इसका उल्लेख यों है—

(१) सिन्ध के राजा ने इसकी आज्ञा मानी।

(२) यवन देश के राजा ने कुमारपाल की आराधना की।

(३) उव्वेश्वर इसका मित्र हुआ।

(४) वाराणसी का स्वामी वश हुआ।

(५) मगध और गौड के राजा ने इस राजा को भेंट की।

(६) कान्यकुब्ज-सेना का इसने पराभव किया।

(७) दशार्णभद्र देश का राजा इसके भय से मर गया और उसका शहर लूट लिया गया।

(८) चेदि नगर के राजा का इसने गर्व मिटाया।

(९) मथुरा के राजा ने कुमारपाल से माफी मांगी।

(१०) जाङ्गलपति ने नम्र होकर प्रार्थना की।

मतलब यह कि कुमारपाल की राज्य-सत्ता दूरदूर तक चारों[1] दिशाओं में फैल गई थी। दक्षिण में कोलापुर, उत्तर में जालन्धर, काश्मीर, पूर्व में चेदि, मगध, कुशार्त, दशार्ण और पश्चिम में सिन्ध, पञ्चनद, वाहक, सौराष्ट्रदेश तक इसका राज्य हो गया था। सारा मारवाड, मालवा इसकी सत्ता में आगया था। सिद्धराज से इसने अपनी राज्यसीमा बहुत बढाई। सेना-शस्त्रादि में वृद्धि की। बहुत नए राज्यों को अपने पुरुपार्थ से इसने प्राप्त किया। इसके अधिकारियों में बहुत से जैन-धर्मी थे। जैन धर्म की अहिंसा को न समझनेवाले मानते हैं कि जैन धर्म कायर बनाता है। उनका यह अनुमान सर्वथा झूठा है। जैन धर्म में गृहस्थों के लिए तो इतनी ही अहिंसा है कि बे-गुनहगारों को न मारो[2]। इसी कारण श्रेणिक, कोणिक, चन्द्रगुप्त, संप्रति और कुमारपाल आदि जैन राजाओं ने वीरतापूर्वक भूमि का रक्षण किया है।

---

१. श्री महावीरचरित में लिखा है—

स कौबेरीमातुरुष्कमैन्द्रीमात्रिपथापगाम्।
याम्यामाविन्ध्यमावार्द्धि पश्चिमां साधयिष्यति ॥ १२—५२ ॥

अर्थात् कुमारपाल उत्तर में यवन देश तक, पूर्व में गङ्गा तक, दक्षिण में विन्ध्याचल पर्यन्त और पश्चिम में समुद्र तक अपनी राज्य-सत्ता फैलावेगा।

२ निरागसत्रसजन्तूनां हिंसां संकल्पतस्त्यजेत् ॥

हैम योगशास्त्र।

## कुमारपाल का सैन्य-बल

अठारह देशों का राज्य कुमारपाल की सत्ता में था। जिनमंडन सूरि ने कुमारपाल की सेना इस प्रकार लिखी है—११०००० घोडे, ११०० हाथी, ५००० रथ, ७२ सामन्त और १८०००० पैदल सेना थी। मेरे पास जा अमुद्रित गुर्जरराज-भूपावली है उस में तो सेना की संख्या वहुत वडी लिखी है जो मानने योग्य नहीं दीखती।

## ज्ञान-कला-प्रेम

यद्यपि प्रारम्भ में कुमारपाल सिद्धराज के इतना विद्वान् नहीं था, और मेरे ख्याल से विद्या का उतना व्यसनी भी नहीं, तो भी हेमचन्द्र जैसे सर्व-शास्त्रीय विद्वान् के सङ्ग से उस में विद्या, कला और साहित्य का प्रेम वढता गया। उस के अधिकारियों में कपर्दी मन्त्री वहुत वडा कवि और विद्वान् था। वाग्भट्टादि अच्छे कवि थे। एक वार 'उपमा' की जगह 'औपम्य' शब्द बोलने से कपर्दी मन्त्री ने उपहास किया। राजा को अपनी कमजोरी मालूम हुई तव उसने व्याकरण और काव्य-शास्त्र का काफी अभ्यास किया। उसके वाद वह 'विचारमुख', 'कवि-वान्धव' उपाधियों से प्रसिद्ध हुआ। विद्वानों का स्वागत भी अच्छा करने लगा। देववोधादि भिन्न भिन्न मत के विद्वान् और संन्यासी उस की राजसभा में अपनी विद्वत्ता दिखलाने आते थे। हेमचन्द्र, रामचन्द्र, श्रीपाल,

सिद्धपाल, कपर्दी आदि पण्डितों से उसकी पण्डितसभा[1] विश्व-विख्यात हो गई थी। सोलाक नाम के एक संगीतज्ञ के ऊपर प्रसन्न होकर राजा ने उसको अच्छा इनाम दिया था। शिल्प[2] का भी खूब विकास हुआ था। राजा की प्रार्थना से आचार्य हेमचन्द्र ने 'योगशास्त्र', त्रिषष्टिशलाकापुरुष-चरित्र, और 'वीतराग-स्तोत्र' की रचना की थी। इसी को राजनीति का ज्ञान कराने के लिए हेमचन्द्र ने अर्हन्नीति ग्रन्थ बनाया जो कौटिल्य-अर्थशास्त्र की पद्धति का है। कई ग्रन्थकारों ने इसके राज्य में रह कर ग्रन्थ बनाए हैं। 'दूताङ्गद' नाम का छाया-नाटक भी इसी की यात्रा में बना है।

## गुण

कुमारपाल में खुद काम करने की शक्ति थी। अधिकारियों के ऊपर ही भरोसा रखना यह अच्छा नहीं समझता था। चन्द्रगुप्त सुकुमार और धीरललित था, पर कुमारपाल धीरोदात्त था। इसमें परस्त्री-पराङमुखता और युद्ध-कुशलता सिद्धराज से बहुत चढी-बढी थी, ऐसा प्रबन्ध-चिन्तामणि

१. निवसहमुहावयंसा विड्या गुरुणा अवीयगुणनिवहा।
निवसन्ति अणेग वुहाःजस्सिं पुहवीस सलहिज्जे ॥ प्रा० द्व्या० सर्ग १–४। इसमें पाटण का उदात्त वर्णन है।

२. अणहिल्लपुर के राज्य–काल में शिल्प–विद्या की जितनी उन्नति हुई थी उतनी किसी दूसरे काल में नहीं हुई। टाड्-राजस्थान

में लिखा है । यह अपनी श्लाघा नहीं सुनना चाहता था । यही कारण है कि यह खुशामदी लोगों का शिकार नहीं हुआ । यह बड़ा कृतज्ञ था ।

## आचार्य हेमचन्द्र

जो सम्बन्ध चन्द्रगुप्त का चाणक्य के साथ था वही कुमारपाल का हेमचन्द्र के साथ रहा[1] । विद्वत्ता की दृष्टि से विक्रम और हर्ष के साथ कालिदास और बाण के समान हेमचन्द्र का सम्बन्ध था । अतः यदि हेमचन्द्र का कुछ भी परिचय न दिया जाय तो कुमारपाल का वृतान्त अधूरा ही रहता है । हेमचन्द्र का संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है—

हेमचन्द्र का जन्म वि० सं० ११४५ कार्तिक शुक्ल १५ को धन्धुका में, मोढवंश में, हुआ । वि० सं० ११५० में देवचन्द्र सूरि के पास ये जैन साधु की दीक्षा लेकर सर्वशास्त्रों में पारङ्गत हुए । इनकी बुद्धि बड़ी तीव्र थी । न्याय, व्याकरण, काव्यालङ्कार, छन्द[2], कोष, अध्यात्म सभी

---

१. पर कुमारपाल की भक्ति चन्द्रगुप्त से अधिक थी इसका कारण यह है कि हेमचन्द्र एक तपस्वी धर्माचार्य भी थे; परन्तु चाणक्य गृहस्थ थे ।

२. मल्लिनाथ की टीकाओं आदि सैकड़ों ग्रन्थों में "इति हैमः" से इन के कोष के उदाहरण दिखते हैं ।

विषयों पर इन के ग्रन्थ हैं, जिनकी श्लोकसंख्या साढ़ेतीन करोड कही जाती है। प्रबन्धशतकर्ता रामचन्द्र सूरि आदि इन के विद्वान् शिष्य थे। हेमचन्द्र तप-त्याग और ब्रह्मचर्य के अवतार थे। इन की आयु ८४ वर्ष की थी।

## कुमारपाल का उत्तराधिकारी या स्वर्गवास

सिद्धराज की तरह कुमारपाल को भी कोई पुत्र न था। अपना उत्तराधिकारी बनाने के विषय में उस ने हेमचन्द्रसूरि से सलाह पूछी। आचार्य ने राजा के दौहित्र प्रतापमल्ल को राज्याधिकारी बनाने को कहा, और अजयपाल के लिए साफ मना कर दिया, क्योंकि वह मूर्ख, दुराचारी और कायर था। हेमचन्द्र के शिष्य बालचन्द्र ने अजयपाल से ये सब बातें कह दीं। अजयपाल को हेमचन्द्र के ऊपर बड़ा क्रोध आया। वह कुमारपाल का भतीजा लगता था और महिपाल का पुत्र था। अजयपाल के जहर देने से वि० सं० १२३० में कुमारपाल की मृत्यु हुई। आचार्य हेमचन्द्र का स्वर्गवास वि० सं० १२२९ में राजा के पहले ही हो चुका था। इस से भी राजा को बडा आघात पहुँचा था[1]।

अजयपाल ने वि० सं० १२३० में कुमारपाल का राज्य ले लिया। द्वेष और दुष्टता से उस ने हेमचन्द्र

---

1. दे० "प्रबन्ध-कोष" कुमारपाल-प्रबन्ध और जैन युग की राज वंशावली।

तथा कुमारपाल के सम्बन्धियों को घोर याचनायें दीं। कपर्दी मन्त्री को तेल के कहाड में भूनकर मरवा डाला। रामचन्द्रसूरि को तप्त शिला पर बैठा कर मरवाया। कई 'कुमार विहार मन्दिर' तुडवाये। दीप के नीचे अँधेरे की तरह यह अजयपाल अयोग्य निकला। इस कुनृपति का राज्य तीन ही वर्ष टिका। इसी के एक प्रतिहारी ने इसे छुरी से मार डाला। अत्युग्र पाप का फल शीघ्र मिलता है।

## उपसंहार

कुमारपाल सोलङ्कियों का अन्तिम प्रतापी राजा हुआ। उस ने अपने प्रताप से गुजरात को और सोलङ्कियों की कीर्ति खूब बढाई। अपने पूर्व के सभी सोलङ्कियों से राज्य-सत्ता भी खूब फैलाई थी। किन्तु इसके बाद के तीन राजाओं के कमजोर और अयोग्य होने से गुजरात का राज्य गया। कुमारपाल जैनधर्मी था, बाकी सभी वैदिक मत के थे। हमें दुःख है कि कुमारपाल या सोलङ्कियों के विषय में देशी भाषा में कोई सम्पूर्ण आप्त ग्रन्थ या लेख किसी ने नहीं लिखा है। गुजरातियों के लिए तो यह शर्म की बात है।

सङ्कोच से लिखने पर भी, विषय व्यापक होने के कारण, लेख बहुत बढ गया है; एतदर्थ पाठक क्षमा करें।

आज्ञावर्त्तिषु मण्डलेषु विपुलेष्वष्टादशस्वादरात्
अब्दान्येव चतुर्दशप्रसृमरां मारिं निवार्योजसा।
कीर्त्तिस्तम्भनिभांश्चतुर्दशशतीसंख्यान् विहारांस्तथा
कृत्वा, निर्मितवान् कुमारनृपतिर्जैनो निजैनोव्ययम्॥



—: २७ :—

# हेमचन्द्राचार्य की दीक्षा कब और कहां हुई* ?

आचार्य हेमचन्द्र सूरि विक्रम की बारहवीं और तेरहवीं शताब्दी के एक महान् ज्योतिर्धर हुए हैं। इन्होंने जैन समाज में ही क्यों, सारे गुजरात में एक नवीन युग को उत्पन्न किया है। साहित्य क्षेत्र में तो एक भी विषय अवशिष्ट नहीं रखा है कि जिसमें इन्होंने अपनी अधिकार पूर्ण लेखनी नहीं चलाई हो।

चौलुक्य वंशीय सिद्धराज[१] जयसिंह और कुमारपा जैसे प्रतापी राजाओं के इतिहास में हेमचन्द्राचार्य का उच्चस्थान है। इनके विषय में कई पूर्व और पश्चिम के विद्वानों ने अपनी श्रद्धाञ्जलि अर्पित की है। इनका विस्तृत परिचय मैंने "आचार्य हेमचन्द्र सूरि और उनका साहित्य" निबन्ध में दिया है।

आचार्य हेमचन्द्र पूर्वावस्था में 'धंधुका' के रहने वाले थे। मोढ जाति के 'चाचीग' शेठ के यह पुत्र थे।

---

*जैन सिद्धान्त भास्कर. आरा, भा, ३ किरण ४।

१ सिद्धराज के विषय में देखो हमारा 'सिद्धराज जयसिंहे शुं कर्युं?' नाम का लेख। (शारदा में), कुमारपाल के विषय में हमने 'महाराजा कुमारपाल चौलुक्य' निबन्ध लिखा है जो 'भारतीय अनुशीलन ग्रन्थ' में प्रकाशित हुआ है।

इनका जन्म वि० सं० ११४५ कार्त्तिक शुक्ला १५ को हुआ था। इनका नाम चांगदेव रक्खा गया था। इन्होंने छोटी उम्र में ही देवचन्द्र सूरि के पास जैनसाधु की दीक्षा ग्रहण की थी। वह दीक्षा किस वर्ष में और किस स्थान में हुई, इस विषय में विचार करना प्रस्तुत लेखका उद्देश्य है।

सोमचन्द्र[1] की दीक्षा के स्थान और वर्ष के विषय में भिन्न २ ग्रन्थों में भिन्न २ उल्लेख मिलते हैं, इसका विचार यहां करते हैं :—

१ प्रभावकचरित्रान्तर्गत हेमचन्द्रसूरि के चरित्र में स्तम्भनतीर्थ (खंभात) में वि० सं०[2] ११५० माघ शुक्ला १४ शनिवार को दीक्षा देना लिखा है।

२ प्रबन्धचिन्तामणि में करीब[3] आठ वर्ष की उम्र में 'चंगदेव' देवचन्द्र सूरि से मिला लिखा है और वहां से कर्णावती जाकर दीक्षा देने को लिखा है।

३ कुमारपाल-प्रबन्ध में पाँच वर्ष की उम्र में देवचन्द्र सूरि ने चंगदेव को देखा और वि० स० ११५४ में कर्णावती[4] में दीक्षा देने का लिखा है।

---

१ 'प्रबन्धकोष' में राजशेखरसूरि ने 'सोमदेव' लिखा है।

२ शरवेदेश्वरे वर्षे कार्त्तिके पूर्णिमानिशि।
जन्माभवत् प्रभोर्व्योमबाणशम्भौ व्रतं तथा ॥८४८॥"

३ "सः अष्टवर्षदेश्यः × × ×"

४ कर्णावती के विषय में देखो 'आचार्य हेमचन्द्र सूरि और उनका साहित्य' का नोट।

४ कुमारपाल-प्रतिबोध में सोमप्रभसूरि ने खंभात[1] में चंगदेव को दीक्षित होने का लिखा है।

५ डॉ० जि० बुह्लर (G. BUHLER) ने The Qail of Jain mank Hemchander नाम की जर्मन भाषा के पुस्तक में वि० सं० ११५० में स्तम्भन तीर्थ में दीक्षा का होना लिखा है। अर्वाचीन ग्रन्थकारों ने इन्ही ग्रन्थों के आधार से भिन्न २ मत लिखा है।

इन पांच[2] ग्रन्थों में से दो में हेमचन्द्र की दीक्षा का संवत् वि० सं० ११५० और दो में दीक्षा का स्थान कर्णावती लिखा है, वह युक्त प्रतीत नहीं होता है। इनमें

---

१ गुणगुरुणा सह गुरुणा संपत्ते खंभतित्थम्मि ।
तत्थ पयन्तो दिक्खं कुणमाणो सयल संघपरिओसं ॥

कु० प्रतिबोध ।

'खंभात' का नाम प्राकृत में 'खंभाइत' और 'थंभणपुर' तथा संस्कृत में स्तम्भन तीर्थ लिखा मिला है। "ताम्रलिप्ती" भी खंभात का नाम होना चाहिए। क्योंकि श्रीअजितप्रभसूरिविरचित शान्तिनाथ-चरित्र के छठ्ठे प्रस्ताव में ताम्रलिप्ती और स्थम्भनतीर्थ समुद्र के किनारे पर हैं, और प्रर्यावाचक लिखा है। सिद्धराज के राज्य में यह बहुत बडा जिला था। यह अहमदाबाद से दक्षिण में आया है। तीर्थकल्प में 'स्तम्भनकल्प' भी है।

२ इनका रचना-काल क्रमशः इस प्रकार है:—वि० सं० १२४१, १३३४, १३६१, १४०५, १४९२ और बुह्लर साहब के ग्रन्थ का ईस्वी सन १८८९।

काल-क्रमानुसार प्राचीन "कुमारपाल-प्रतिबोध" उसके पश्चात् का 'प्रभावकचरित्र' तत्पश्चात् का 'प्रबन्धचिन्तामणि' उसके बाद का "प्रबंध-कोष" और उसके बाद का "कुमारपाल-प्रबंध" (जिनमंडन का) है।

हेमचन्द्राचार्य की दीक्षा वि० सं० ११५० में पांच वर्ष की उम्र में हुई है यह बतलाने वाला प्राचीन ग्रन्थ फक्त एक ही प्रभावक-चरित्र है, और बुलहर[1] साहब आदि ने इसके उल्लेख पर से वैसा माना है। प्रभावक चरित्र से पूर्ववती ग्रन्थ में पांच वर्ष का उल्लेख नहीं है। ऐसी छोटी उम्र में जैन साधु की दीक्षा देना जैन शास्त्रों में मना लिखा है। और देना उचित भी नहीं मालूम होता है, क्यों कि जैन साधु की क्रिया बडी कडी होती है। इसलिए वि० सं० ११५४ में करीब नौ वर्ष की उम्र में हेमचन्द्र को दीक्षा हुई है ऐसा मानना उचित है। यानी वि० सं० ११५४ में हेमचन्द्राचार्य की दीक्षा हुई है, ऐसा मेरा मत है।

---

१ आगे जाते डा० जि० बुहलर साहब ने भी उसी हेमचन्द्राचार्य के चरित्र में कहा है कि 'इनकी दीक्षा के समय के विषय में मेरुतुङ्ग (प्रबन्धचिन्तामणिकार) बहुत करके सच्चे हैं (प्र० चिन्तामणि में दीक्षा की आठ वर्ष की लिखी है) और स्थान के विषय में प्रभावक-चरित्र बहुत करके सच्चा है" । इससे भी हमारे मत की पुष्टि होती है।

अब रही स्थान की बात:—

दो ग्रन्थ के सिवा सभी ग्रन्थों में स्तम्भनतीर्थ (खंभात) में हेमचद्र की दीक्षा होना लिखा है। और यही ठीक है। अगर 'कर्णावती' में दीक्षा मानी जाय तो घटित-संगत नहीं होती है। "कर्णावती" को कर्ण ने बसाई थी और वहां वह सम्पूर्ण अधिकार स्वातन्त्र्य से रहता था। जब कि "उदयन" सिद्धराज जयसिंह का मन्त्री था और वह सिद्धराज के वि० सं० ११५० में राज्यरूढ होने के कुछ वर्षों के बाद खंभात का मंत्री हुआ था। पहले वह कर्णावती में गया जरूर था, परन्तु वडा अधिकारी (सरसूबा) तो खंभात में ही हुआ होगा। [1]उदयन मन्त्री ने हेमचन्द्र की दीक्षा में मुख्य भाग लिया था[2]।

दूसरी बात यह भी है कुमारपाल ने हेमचन्द्र को दीक्षा की स्मृति में खंभात[3] में ही मंदिर बनवाया ऐसा उल्लेख प्राचीन ग्रन्थों में मिलता है तो इसमें भी साफ

---

१ पूर्वकाल में भारतवर्ष में वडे वडे राज्याधिकारी, कौंसिलर, सूबा सरसूबा आदि 'मन्त्री' या 'अमात्य शब्द से पहिचाने जाते थे। और मुख्य दीवान 'महामन्त्री' या 'महामात्य' शब्द से पुकारे जाते थे।

२. देखो प्रभावक-चरित्र और प्रबन्ध-चिन्तामणि।

३. स्तम्भतीर्थे हेमाचार्यदीक्षास्थाने श्रीआलिगाख्या वसतिः श्रीगुरुस्नेहेन राज (?) श्रीवीरबिम्बरसोवरागुरुपादुकाविराजिताऽकारि।

—कुमारपाल-प्रबन्ध (जिनमंडन-कृत)

निश्चय हो जाता है कि इनकी दीक्षा खम्भात में ही हुई थी, अगर कर्णावती में होती तो वहीं पर मन्दिर बनता, क्योंकि कर्णावती कुमारपाल के अधिकार में थी।

इससे हेमचन्द्राचार्य के विषय में हमारा मत है कि इनकी दीक्षा करीब नौ वर्ष की उम्र में स्तम्भनतीर्थ (खम्भात) में ही हुई थी।

आचार्य हेमचन्द्र का, इतिहास में बडा ऊँचा स्थान है। इसलिए हमें चाहिए कि इनके जीवन और साहित्य के विषय में खूब परामर्श करें।

—: २८ :—

# महाकवि शोभन और उनका काव्य*

कवि संसार की एक अद्‌भुत विभूति है। कवित्व-शक्ति प्रकृति का दिया हुआ अपूर्व वरदान है। हजारों धनाढ्य तथा नृपति संसार को जो लाभ नहीं दे सकते वह लाभ यदि सच्चा कवि चाहे तो दे सकता है। कवि को कवित्व-शक्ति का उपयोग करने के लिए इधर-उधर भटकना नहीं पडता। स्वयं कवित्व शक्ति ही सच्चे कवि

*वीणा, इन्दोर, वर्ष ९, अङ्क ४।

को चरने को आती है । ऐसे वास्तविक कवि ही संसार को प्रति समय नव नूतन आनन्द दे सकते हैं । कवि संसार के किसी भी पदार्थ का सूक्ष्म निरीक्षण करके उस पदार्थ को अपनी कल्पना-शक्ति से वर्णित कर अत्यन्त ही सुन्दर बनाता है और इसी कल्पना से वह उसमें एक नवीन आनन्द उत्पन्न करता है, निर्जीव को सजीव बना देता है और आनन्द का स्रोत बहा देता है । कवि की यही अनुपम विशेषता है । 'जहां न जाय रवि तहां जाय कवि' इस लोकोक्ति की सार्थकता भी ऐसे कवियों के लिए ही है ।

जिस प्रकार एक राजा अथवा धनाढ्य पुरुष किसी एक देश या एक समय के लिए ही नहीं होता, उसी प्रकार कवि भी देश और समय की सीमा से मुक्त होता है । वास्तविक कवि तो संपूर्ण संसार तथा सर्व समय के लिए ही अवतरित होते हैं । वे अपने यशःशरीर से सर्वत्र और सदा जीते जागते रहकर अपनी रुचिर कृति का लाभ संसार को सतत देते रहते हैं । कवि इस लोक में भी अपनी अनुपम प्रतिभा से साक्षात् स्वर्ग का अनुभव कर, दूसरों को भी उसका साक्षात् कार कराने में समर्थ होता है । ऐसा कवि ही सच्चा तथा वास्तविक कवि कहा जा सकता है । नहीं तो 'कवयः कपयः स्मृताः' अर्थात् 'कवि गण बन्दर हैं' की बात घटित होती है ।

जो जन्मसिद्ध श्रेष्ठ कवि इस भारत माता की गोद में अवतरित हुए हैं, उनमें बहुत से जैन भी हैं । प्रत्येक

समय में भारतवर्ष की प्रत्येक भाषा में जैन मुनियों तथा जैन गृहस्थों ने सुन्दरतम काव्य-रचना करके सम्पूर्ण जगत् को चकित कर दिया है। संस्कृत, प्राकृत, गुजराती तथा कानडी भाषाओं में तो कितने ही जैन कवियों के नाम अठारवीं शताब्दी तक सन्मानपूर्वक लिये जाते हैं।

## शोभन मुनि का श्रेष्ठ कवित्व

श्री शोभन मुनि भी उन्हीं विशेष प्राकृतिक कवियों में एक श्रेष्ठ कवि थे। इसके प्रमाण के लिए उनकी "जिन स्तुति चतुर्विंशतिका" नाम की कृति ही पर्याप्त है। उनकी दूसरी कृतियाँ उपलब्ध नहीं हैं। सम्भव है उन्होंने और काव्य बनाए ही न हों। उनकी जो कृति हमारे देखने में आयी है उसी के आधार पर हम इनको श्रेष्ठ कवि कहते हैं और ऐसा कहने में हमें किसी प्रकार की अत्युक्ति नहीं मालूम होती।

"जिसने बहुत से काव्य लिखे हों वही बड़ा कवि है।" यह कथन ठीक नहीं कहा जा सकता। कवित्व-शक्ति अच्छी से अच्छी होते हुए भी कितने ही महाकवि बिना कोई महाकाव्य रचे ही इस संसार को छोड कर चले जाते हैं। कितने ही कवि दूसरे विषयों के ग्रन्थ लिखने में ही अपना आनन्द और लाभ मानते हैं। अतएव वे काव्य-ग्रन्थ बहुत ही कम प्रस्तुत करते हैं। कभी-कभी तो वे कुछ भी नहीं लिखते। ऐसे एक नहीं अनेक उदाहरण उपलब्ध हैं। इस स्थिति में यदि हम ऐसे वास्तविक

कवियों को कवि न मानें तो बहुत बडी भूल होगी। यदि यह बात ऐसी न होती तो केवल "कल्याणमंदिर-स्तोत्र" लिखने के कारण सिद्धसेन दिवाकर को हजारों श्लोकों के काव्य-निर्माता आचार्य हेमचन्द्रसूरि जैसे विद्वान् और कवि" अनुसिद्धसेनं कवयः" (सिद्धहेम २-२-३९ पृ. ०७२) न कहते। अतः, यह मानना होगा कि कविता बनाना दूसरी बात है और कवित्व-शक्ति दूसरी बात। शोभन मुनि वास्तविक कवि थे। शब्द, अलंकार और भक्ति से ओतप्रोत 'जिनस्तुति चतुर्विंशतिका' नामक एक कृति संसार के सामने रख कर उन्होंने युवा अवस्था में ही स्वर्गपुरी की यात्रा की। इनकी इस कृति की आलोचना करने का कार्य मैं बाद में करूँगा। अभी तो इस कृति के कर्त्ता शोभन मुनि के जीवनचरित्र की ओर ही पाठकों को ले जाना चाहता हूँ।

## श्री शोभनमुनि के जीवन पर प्रकाश

आज तक प्रकाशित जितने प्राचीन तथा अर्वाचीन ग्रन्थ मिलते हैं, उनमें शोभन मुनि का जीवन-चरित्र बहुत ही थोडा और अपूर्ण मिलता है। इनके जन्म-स्थान, माता, पिता तथा गुरु के सम्बन्ध में अनेक ग्रन्थकार, अनेक मत व्यक्त करते हैं। मुझे तो इनके जीवन-चरित्र के सम्बन्ध में महाकवि 'धनपाल' (शोभन मुनि के बडे भाई) के ग्रन्थ 'प्रभावक चरित्र' तथा 'प्रबन्धचिन्तामणि' में लिखित बातें ही प्रामाणिक ज्ञात होती हैं। शोभन मुनि

का अस्तित्व इसा की ग्यारहवीं शताब्दी में था। उस समय मालवे में राजा भोज शासक थे। राजा भोज के साथ शोभन मुनि का सम्बन्ध अच्छा रहा।

## शोभन के पूर्वज और उनका प्रारम्भिक जीवन

शोभन मुनि का जीवन दो प्रकार के संस्कारों से बना था। जन्म से उनमें वैदिक संस्कारों का समावेश था। और साधुदीक्षा लेने के बाद जैन संस्कारों ने इनमें अपूर्व सुधार कर नवीन ही तेज उत्पन्न कर दिया। जन्म से ये वैदिक ब्राह्मण थे। यहां पर इनके भाई धनपाल की कृति 'तिलक मंजरी' की ओर भी दृष्टि डालना चाहिये। महाकवि धनपाल अपना परिचय देते हुए लिखते हैं—

मध्यदेश[1] (जिसको आजकल संयुक्तप्रांत कहते हैं) के 'साँकाश्य' नगर में देवर्षि नामक एक ब्राह्मण रहता था। उसके पुत्र का नाम सर्वदेव था। यह सर्व शास्त्र-कला और ग्रन्थ-रचना में बहुत ही निपुण था। इस सर्वदेव के दो पुत्र हुए। बडे का नाम धनपाल और छोटे का नाम शोभन था। इस लेख के चरित्रनायक शोभन यही हैं।

---

१. 'आसीद् द्विजन्माऽखिलमध्यदेशे प्रकाशसांकाश्यनिवेशजन्म ।
अलब्ध देवर्षिरिति प्रसिद्धिं, यो दानवर्षित्व विभूषितोऽपिं ॥५१॥
शास्त्रेष्वधीती, कुशलः कलासु वन्धे च बोधे च गिरां प्रकृष्टः
तस्याऽऽत्मजन्मा समभून्महात्मा देवः स्वयं भूरिव सर्वदेव; ॥५२॥
(तिलकमंजरी की पीठिका)

धनपाल के पिता सर्वदेव अन्तिम दिनों में राजा भोज की धारा नगरी में आकर रहे थे। इन दोनों पुत्रों का जन्म कहां हुआ इस बात का निश्चित पता नहीं लगता। परन्तु अनुमान से यह कह सकते हैं कि सर्वदेव बहुत समय से धारा नगरी में आकर निवास करते थे। अतएव इन दोनों पुत्रों का जन्म धारा नगरी में ही हुआ होगा।

## धारा नगरी

जिस समय राजा भोज मालवे में राज्य करते थे, उस समय की धारा नगरी का गौरव और वैभव बहुत ही अधिक था। यहीं साहित्य का केन्द्र तथा युद्ध का अपूर्व स्थल था। इसमें अनेक वीर, विद्वान् तथा धनाढ्य रहते थे। विद्या की सुगंधि से यह नगरी महकती थी। देश-विदेश के नामो नामी पण्डितों का यहां पर गर्व नष्ट हो जाता था। यहां पर अच्छे अच्छे विद्वान् और कलावान तथा कवियों को लाखों रुपयों का पुरस्कार और सम्मान मिलता था। सरस्वती और लक्ष्मी दोनों का यहां एक ही साथ निवास था। उस समय धारा नगरी के राजा और प्रजा दोनों ही शिक्षित तथा कला-प्रिय थे।

राजा 'भोज' केवल योग्य राजा ही नहीं, अद्वितीय विद्वान् और रसिक कवि भी थे। यह रसिकता इतनी अधिक थी कि जिसके व्याकरण की ईर्षा से गुजरात के राजा सिद्धराज जयसिंह ने श्री हेमचन्द्राचार्य से प्रार्थना

करके 'सिद्धहेमचन्द्र शब्दानुशासन' बनवाया। [1](इस व्याकरण की मेरी लिखी हुई प्रस्तावना) राजा 'भोज' सच्चे विद्वानों के पोषक और अनुमोदक थे। यही एक कारण था कि सर्वदेव पण्डित इसी नगरी में रहते थे। इस नगरी में रहने के कारण सर्वदेव के दोनों पुत्रों को भी ज्ञानोपार्जन का बहुत साधन प्राप्त हुआ था। धनपाल और शोभन को अपने परम्परा से प्राप्त विद्या तो मिली, परन्तु इसके उपरान्त धारा-नगरी में आये हुए अनेक विद्वानों के समागम से इनकी विद्या बहुत ही उन्नत हुई। धीरे-धीरे इन दोनों भाइयों की प्रतिभा सम्पूर्ण धारा-नगरी में आये हुए अनेक विद्वानों के समागम से इनकी विद्या बहुत ही उन्नत हुई। धीरे धीरे इन दोनों भाइयों की प्रतिभा सम्पूर्ण धारा-नगरी

---

१ अन्यदावन्तिकोत्रीयपुस्तकेषु नियुक्तकैः
दर्श्यमानेषु भूपेन प्रैक्षि लक्षणपुस्तकम् ॥७४॥

किमेतदिति पप्रच्छ स्वाम्यपीति व्यजिज्ञपन् ।
भोजव्याकरणं ह्येतच्छब्दशास्त्रं प्रवर्तते ॥७५॥

असौ हि मालवाधीशो विद्वच्चक्रशिरोमणिः ।
शब्दालंकार दैवज्ञतर्कशास्त्राणि निर्ममे ॥७६॥

—प्रभावक चरित्र में हेमचन्द्रसूरि चरित्र

श्रीहेमसूरयोऽप्यत्रालोक्य व्याकरणव्रजम् ।
शास्त्रं चक्रुर्नवं श्रीमत्सिद्धहेमाख्यमद्भुतम् ॥९६॥

में फैल गयी और सब पण्डितों तथा राजा[1] 'भोज' (स्वभू) के हृदय में इनका अच्छा स्थान हो गया। अतएव कुछ ही समय में ये समग्र विद्वन्मण्डली में अग्रगण्य हो गये।

## भूमि से गुप्त धन की प्राप्ति

अधिकतर विद्वान् धनवान नहीं होते। हमारे चरित्र नायक के पिता सर्वदेव का भी यही हाल था। इनके पूर्वज धनी थे, परन्तु इन पर लक्ष्मी प्रसन्न नहीं थी। इनके पिता ने घर में बहुत सा धन जमीन में गाढ रखा था। परन्तु इनको इस बात का बिलकुल पता नहीं था कि वह कहां है। सर्वदेव ने बहुत प्रयत्न किया कि कहीं धन मिल जाय, परन्तु उसके सब प्रयत्न निष्फल हुए। अन्त में उनके पुण्योदय से एक दिन धारा में तपस्तेज से परिपूर्ण श्री महेन्द्रसूरि का आगमन हुआ। इनकी महिमा बात की बात राजा, प्रजा तथा सब पण्डितों में प्रकाश के समान फैल गयी। सर्वदेव भी इन आचार्य-श्री के पास दर्शनार्थ गये। थोडे ही समय में आचार्य-श्री पर उनका प्रेम और विश्वास बढते-बढते बहुत ही बढ गया। एक दिन गुरुदेव को इन्होंने अपनी निर्धनता की बात कही और घर में रखे हुये धन

---

१ राजा भोज की राजधानी पहले उज्जैन में थी परन्तु जब गुजरात आदि के भीम चौलुक्य इत्यादि के आक्रमण की आशंका उत्पन्न हुई (देखो प्रबन्धचिन्तामणि में भीम-भोज प्रबंध) तब भोज धारा में राजधानी स्थापित कर वहां रहने लगा था। ले०

को बतलाने की उनसे प्रार्थना की। आचार्य-श्री ने ज्ञान-दृष्टि से दृष्टिपात कर इन्हें गुप्त धन का स्थान बताया। भाग्य से उसी स्थान से सर्वदेव को प्रचुर धन प्राप्त हुआ।

सर्वदेव पण्डित होने के साथ ही साथ कृतज्ञ भी थे। वे सूरिजी के प्रत्युपकार का बदला देना चाहते थे। अतः, उनने गुरु महाराज से प्रार्थना की कि इस द्रव्य का आधा हिस्सा आप ग्रहण करें। परन्तु ये महात्मा तो पञ्चमहाव्रत धारक[1] जैनाचार्य थे। परिग्रह से सर्वदा दूर रहने वाले निर्ग्रन्थ, धन को लेकर क्या करें? इन्होंने एक कौड़ी भी नहीं ली। सर्वदेव के बहुत आग्रह करने पर एक मार्ग बताया और कहा कि यदि तुम मुझे कुछ अर्पण करना चाहते हो तो अपने दोनों पुत्रों में से एक मुझे भेंट-स्वरूप दे दो, जिससे संसार में तुम्हारा और तुम्हारे पुत्र का भी नाम हो और दोनों का इहलोक तथा परलोक सुधर जाय। यह बात सुनकर सर्वदेव कुछ न बोले। कारण, यह बात उन्हें नहीं जंची। परन्तु उपकार का बदला देने की इच्छा दिन पर दिन प्रबल होती गयी और वे सदैव चिंता में मग्न रहने लगे। "प्रभावकचरित्र" के

---

१ अहिंसा-सत्य-अस्तेय-ब्रह्मचर्य और निर्ममत्व भाव को संपूर्ण रूप से पालन करनेवाले महाव्रतधारी कहलाते हैं। जैन धर्म में जो साधु गुरु कहलाते हैं, वे इन पांचों महाव्रतों का पालन करते हैं।

कर्ता लिखते हैं कि सर्वदेव को चिन्ता करते-करते जब एक वर्ष बीत गया तो एक दिन उसने यह विचार किया कि अब तीर्थ-स्थान में जाकर श्री महेन्द्र सूरि के उपकार का बदला न देने के पाप का प्रायश्चित्त करना चाहिए। जब यह विचार पक्का हो गया तो वे तीर्थ-स्थान के लिए रवाना हुए। विदा होते समय धनपाल नामक पुत्र ने पिता से विनय की कि आप अभी से तीर्थ करने को क्यों जाते हैं? आपको किस बात की चिन्ता है? पुत्र की प्रार्थना पर सर्वदेव ने कहा, "मेरे ऋण को चुकाने के लिए आचार्य-श्री ने तुम दोनों पुत्रों में से एक पुत्र की मांग की है। यदि मैंने यह ऋण नहीं चुकाया और मर गया तो मेरी सद्गति नहीं होगी। अतः मैं इस पाप का प्रायश्चित्त करने के हेतु तीर्थ-स्थानों में जाता हूँ।"

## उपकार का बदला

पिता की यह बात सुनकर धनपाल एकदम चौंक उठा और क्रोध से तमतमाता हुआ सर्वदेव से कहने लगा —"क्या आप अपने लाडले पुत्र को जैन धर्म की दीक्षा दिलवाकर अपने कुल में कलंक लगाना चाहते हैं? इस पवित्र कुल में तो शुद्ध यज्ञ-यागादि वेद-पाठ करनेवाले ब्राह्मणों ने ही अवतार लिया है। ऐसी अवस्था में आप अपने पुत्र को किस प्रकार जैन मुनि को देने का साहस कर सकते हैं? यदि आपने मेरे जीवन में ऐसा कार्य किया तो मैं आपसे अपना संबन्ध-विच्छेद कर दूंगा।" इस प्रकार पुत्र के अनादरयुक्त तथा क्रोधान्वित शब्दों को

सुनकर सर्वदेव का हृदय बहुत ही थर्रा गया। वह व्याकुल होने लगा। समझ में न आता था कि अब क्या करें? इतने में सर्वदेव का छोटा पुत्र पिता के समक्ष उपस्थित होकर कहने लगा —"पिता जी, आप किसी प्रकार की चिन्ता न करें। आपके उपकार का बदला देने की मैं पूरी प्रतिज्ञा करूँगा।" इतना सुनते ही सर्वदेव के अंग प्रत्यङ्गों में आनन्द ही आनन्द छागया। शोभन अपने पिता के सच्चे पुत्र थे और "गुरोराज्ञा गरीयसी" के सिद्धान्त को पूर्णतया माननेवाले थे। जैन साधुओं के अहिंसा, तप तथा संयम के महत्व को भी ये पूर्णतया समझते थे। अतएव इन्होंने अपने पिता की प्रतिज्ञा को पूरी करने का बीड़ा उठाया।

## शोभन की दीक्षा
### (जैन साधु होना)

संतुष्ट होकर सर्वदेव ने अपने पुत्र शोभन को आशीर्वाद देकर पूर्णभक्ति पूर्वक आचार्यश्री को अर्पण कर दिया। आचार्यश्री ने भी शोभन को दीक्षा देकर (साधु बना कर) अन्यत्र प्रयाण किया। महेन्द्रसूरि ने थोडे ही समय में जैनागमादि तथा विविध प्रकार की विद्या प्रदान करके अपने शिष्य शोभन में अनुभव और पाण्डित्य भर कर नवीन तेज उत्पन्न कर दिया।

## शोभन मुनि की प्रगति

गुरुसेवा से शोभन मुनि ने एक ओर तो सम्यग्-द्-

र्शन सहित सम्यग्ज्ञान की उपार्जना और दूसरी ओर शुद्ध चरित्र की आराधना की। ये पहले ही से उद्भट विद्वान् थे। अब इन बातों के मिलने से महान् प्रभावशाली बन गये। थोडे ही समय में इनकी प्रतिष्ठा प्रान्त में ही नहीं वरन् अन्य प्रान्तों में भी फैल गई। चारों ओर इनके ज्ञान की धाक सी जम गई। अपने शिष्य की बढती उज्ज्वल कीर्ति को देखकर श्री महेन्द्रसूरि का हृदय समुद्र की तरह आनन्द से हिलोरें लेना लगा।

## धनपाल का क्रोध और जैन साधुओं का विहारसंघ

इधर शोभन दीक्षा लेकर मालवे में अपने यश को बढा रहे थे, उधर धनपाल अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार शोभन को दीक्षा दिलाने के कारण पिता से सब सम्बन्ध तोड कर जैन साधुओं का कट्टर विरोधी बन गया। केवल विरोध से ही उसको सान्त्वना न मिली, उसने भोजराजा के कान भरकर मालवा भूमि में जैन साधुओं का विहार (भ्रमण आगमन) तक बंद कराने की आज्ञा निकलवा दी। भारत भूमि में धर्म-द्वेष में अपनी सत्ता और शक्तियों का अनुचित उपयोग करने के ऐसे कितने ही उदाहरण मिलते हैं। मालवे में जैन मुनियों के दर्शन दुर्लभ होगये। लगातार बारह वर्ष तक यही हाल रहा। जैन साधुओं का विहार बंद होने से मालवे के जैन लोगों में उदासीनता और दुःख के भाव फैल गये। मालवे के जैन साधुओं के लिए तरसने लगे।

जैनियों में धर्म-प्रेम तथा आत्माभिमान जगाने के लिए मालवे के संघ ने श्री महेन्द्रसूरि जी के पास जाकर मालवे की वास्तविक स्थिति कही, और आचार्यश्री से प्रार्थना की कि वे वहाँ पधार कर राजा भोज को अनुचित आज्ञा को बंद करने का कष्ट करें। इस बात को पास में बैठे हुए शोभन मुनि ने बडे ही ध्यानपूर्वक सुना। आचार्य श्री इस समय गुजरात में विराजमान थे।

## संघ की विनती और शोभन मुनि का धारा-नगरी की ओर प्रस्थान

शोभन मुनि पढ लिखकर असाधारण विद्वान् बन गये थे। प्रभावपूर्ण उपदेश देने की शक्ति इनमें सहज ही में आ गयी थी। अतः आचार्यश्री ने इनको वाचनाचार्य का पद प्रदान किया था। अपने देश (मालवा) के लोगों को विनति सुन कर उन्होंने विचार किया कि मालवे में जैन मुनियों के प्रवेश होने का निषेध मेरे ही कारण है। अतः मुझे ही इसका प्रतिकार करना चाहिए। शोभनमुनि कायर और आमोद-प्रमोद में रहने वाले साधु नहीं थे। इन में साहस था, शासन के प्रति पूर्ण भक्ति थी और चाहे जो सामने आ जाय उसको समझाने की विद्वत्ता रखते थे, अतएव मालवे की विगडी हुई दशा सुधारने की अभिलाषा से वहाँ जाने की इच्छा आपने गुरु जी के सामने प्रकट की। वस फिर क्या था ? 'इष्टं वैद्योपदिष्टं' की बात हुई। शोभन ने थोडे ही साधुओं को साथ ले धारा-नगरी की

और प्रस्थान कर दिया। उग्र विहार कर थोडे ही समय में आप अपनी मण्डली के साथ धारा-नगरी में प्रविष्ट होते दृष्टिगोचर हुए। "अरे यहाँ जैन साधु कहाँ से आए। राजा रुष्ट होकर न जाने इनका क्या करेंगे" इत्यादि वाक्य चारों ओर से सुनाई देने लगे। जैन धर्म के प्रति द्वेषभाव रखने वाले कितने ही मनुष्यों को बहुत क्रोध आने लगा। परन्तु जैन लोग तो आनन्द में फूले न समाते थे। नगर में प्रवेश करते ही, शोभन मुनि को, राजवाडे में जाते हुए कवि धनपाल मार्ग में ही मिल गये। जैन साधु को देख कर उनका उपहास करने के लिए उसने इनको एक वाक्य कहा कि "गर्दभदन्त! भदन्त! नमस्ते" अर्थात् "गधे के समान दाँत वाले हे महाराज आपको मेरा नमस्कार है।" बहुत वर्ष बीत जाने के कारण शोभन मुनि को वह अपने भाई के रूप में न पहचान सका। परन्तु शोभन मुनि ने तो उसको पहचान लिया था। अतः उपहास वाले वाक्य को सुनकर आपने कहा "कपिवृषणऽऽस्य! वयस्य! सुखं ते? अर्थात्—"बन्दर के वृषण (अण्डकोश) जैसे मुख वाले हे मित्र! आप सुख से तो हैं?" अपने वाक्य से अधिक से अधिक उपहास चमत्कार युक्त प्रतिवाक्य सुन कर 'धनपाल' चकित हो गया, और सम्भल कर कहने लगाः "महानुभाव मैं आपकी चतुराई से परास्त हो गया। आप कौन हैं? आप कहां से आ रहे हैं? और आप किसके अतिथि हैं?" 'हम तुम्हारे ही अतिथि हैं।' इस प्रकार शोभन ने कहा। यह सुनकर धनपाल बहुत ही उलझन में पड गया। शोभनमुनि की विद्वत्ता से आकृष्ट

होकर धनपाल ने अपने आदमी के साथ सब मुनियों को उपाश्रय पहुँचाया। शोभन के अतिरिक्त सम्पूर्ण धारानगरी में कोई भी यह नहीं जानता था कि आज ये दोनों सगे भाई आपस में मिले थे।

## धनपाल को प्रतिबोध

धारा-नगरी की स्थिति को सुधारने के लिये शोभन-मुनि के मन में अनेक संकल्प विकल्प होने लगे। वे विचारने लगे कि धनपाल को किस प्रकार प्रतिबोध करना चाहिये। यह विचार कर उन्होंने बहुत ही कुशल और योग्य साधुओं को धनपाल के यहां गोचरी (भिक्षा) लेने के लिए भेजा। प्रशान्त आकृतिवाले दो जैन साधुओं ने जैन धर्म के कट्टर शत्रु धनपाल के घर पर जाकर धर्मलाभ' का पवित्र नाद सुनाया। धनपाल उस समय स्नान कर रहे थे। 'धनपाल' की स्त्री ने रुष्ट होकर इन साधुओं से कहा— "चले जाओ, यहां पर खाने को कुछ नहीं मिल सकता" स्नान करते-करते धनपाल ने अपनी स्त्री से कहा— "अतिथि को निराश करना बहुत बड़ा अधर्म है, अतः इनको कुछ न कुछ तो अर्पण करो।" स्त्री ने तीन दिन का खट्टा दही लाकर मुनिराजों को देना चाहा। इस पर मुनियों ने पूछा "बहिन, यह कितने दिनों का है?" यह बात सुनते ही उस स्त्री को बहुत क्रोध आगया और बोली, "क्या इसमें जीव पड गये हैं? लेना हो तो लो नहीं तो अपना रास्ता पकडो।" मुनियों ने शांति से कहा —"तुम वृथा क्यों क्रोध करती हो? बहिन, यह

हमारा आचार है। अतः, हम आप से ही यह निर्णयार्थ पूछते हैं। अब रही बात जीवों की, सो इस सम्बन्ध में हमें यही कहना है कि दो दिन के बाद के दही में खटास बढती जाती है और उसमें उसी रंग के जीव उत्पन्न होने लगते हैं। यह बात जैन शास्त्र कहते हैं। यदि तुमको इसका प्रमाण चाहिए तो एक तिनका दही लाकर उस दही में अलता डाल। यह बात सुन धनपाल को बडा आश्चर्य हुआ और स्नान छोड वहाँ आ सब दृश्य देखने लगा। इस कौतुक का साक्षात्कार करने के लिए अथवा तत्त्व का निर्णय करने के लिए उसने अलता मंगवाकर दही में डाला कि थोडी ही देर में दही के वर्ण के छोटे-छोटे जीव उसके ऊपर चलते दृष्टिगोचर होने लगे। धनपाल का हृदय इस आश्चर्यमय दृश्य को देखते ही पिघल गया और उसकी सम्पूर्ण विचार-धारा बदल गयी। उसमें जैन धर्म के प्रति श्रद्धा का बीजारोपण हो गया। ऐसा नम्र हो गया, मानो वह शास्त्रार्थ में परास्त हो गया हो। वह मुनिराजों को हाथ जोडकर बोला—"पूज्य, आप कौन हैं? आप किसके शिष्य हैं? आप कहाँ उतरे हैं?" मुनियों ने इन सब प्रश्नों का उचित उत्तर दिया और धनपाल के घर से उपाश्रय (जहाँ जैन साधु ठहरते हैं) को लौट आये। धनपाल भी उनके साथ-साथ उपाश्रय तक आये।

## दो भाइयों की भेंट

शोभन मुनि ने जो परिणाम चाहा था वही हुआ। जब धनपाल कवि शोभन मुनि के पास आये तब शोभन

मुनि ने धनपाल के कुछ सम्मुख आकर उनका स्मितवदन से स्वागत किया। इस प्रकार उनके सामने आने में दो कारण प्रतीत होते हैं। एक तो अपने बड़े भ्राता के प्रति विनय-प्रदर्शन करना और दूसरे—उसको प्रेम से आकृष्ट करना। एक ही माता की कुक्षि से उत्पन्न होनेवाले दोनों भाइयों का कई वर्षों के बाद इस प्रकार मधुर समागम हुआ। जब धनपाल को यह स्पष्ट मालूम हुआ कि यह मेरा छोटा भाई शोभन मुनि ही है, तब पराजित होने के कारण वह कुछ लज्जित भी हुआ। बाद में दोनों भाइयों में प्रेम का मधुर और निर्मल प्रवाह बहने लगा। दोनों में आनन्द की सीमा न रही। धनपाल की श्रद्धा जैन धर्म और जैन मुनियों पर बढ़ी। जैन तत्त्वों को वह दही के प्रयोग से यथार्थ मानने लगा। मेधावी मनुष्य को समझाने में देरी नहीं लगती। युक्ति, प्रमाण और अनुभव से ऐसे लोग सच्चे सिद्धांत के कायल होते हैं। शोभन मुनि के सारगर्भित युक्तिपूर्ण उपदेश का असर धनपाल पर खूब पड़ा। धनपाल ने अपने उद्‌गारों को वचन द्वारा व्यक्त करते हुए शोभन मुनि के आगे कहा, "आपने श्रमण होकर सचमुच ही अपने ब्राह्मण कुल को उज्ज्वल बनाया है। आप धन्यवाद के पात्र हैं, आप संसार के प्रलोभनों से मुक्त इन्द्रिय-विजेता हैं और समस्त शास्त्रों के ज्ञाता हैं। मुझे भी आत्मोन्नति करनेवाले सच्चे सिद्धान्त बताओ।" शोभन मुनि ने धनपाल कवि की जिज्ञासा

और आत्माभिमुखता को देखकर स्याद्वाद-नय-प्रमाण-सप्तभंगी-निक्षेप आदि गूढ सिद्धान्तों का और साधु-गृहस्थ विषयक आचारों का प्रतिपादन किया। धनपाल विचक्षण तथा प्रतिभासम्पन्न था। वह उसी समय सब सिद्धान्तों और आचारों का महत्व समझने लगा। जैन धर्म अत्यन्त गहरे तत्त्वों का खजाना है। अतः, उसके समझने में मेधावी पुरुष जितने शीघ्र समर्थ होते हैं उतने इतर नहीं।

## धनपाल कवि का जैन धर्म स्वीकार करना

शोभन मुनि के उपदेश से धनपाल का हृदय आर्द्र हुआ। उसने कहा—"तुमने बहुत अच्छे सिद्धान्त बताये हैं मैं आज से जैन धर्म स्वीकार करता हूँ और अपने जीवन को जैन धर्म के अधीन बनाता हूँ। मैंने अज्ञानवश पहले आप और दूसरे साधुओं का भ्रमण मालवे में बन्द करवाया था। यह मैंने बहुत बडो अपराध किया। मैं अपने इस दुष्कृत्य की निन्दा करता हूँ और आप से क्षमाप्रार्थी हूँ।"

इसके अनन्तर शोभन मुनि के साथ धनपाल भगवान् महावीर के मन्दिर में गये। वहाँ तीर्थंकर की मूर्त्ति के सम्मुख धनपाल ने मन्त्रोच्चार करके विधिपूर्वक जैन धर्म ग्रहण किया। उस समय कई जैनेतर जैन विद्वान्-अधिकारी भी उपस्थित थे। धनपाल के जीवन ने आज अभूतपूर्व पलटा खाया। भोज राजा का मान्य पुरोहित या मित्र, मालवे का सुप्रसिद्ध विद्वान् महाकवि धनपाल जैन धर्मानुयायी हो गया, यह बात समस्त

धारानगरी में फैल गयी। यह शोभन मुनि के विशुद्ध संयम और प्रकांड पांडित्य काही फल था। इससे शोभन मुनि की कीर्त्ति चारों ओर विजली के वेग सी व्याप्त हो गयी। अपनी सफलता और भाई के साथ टूटे हुए संवन्ध का धर्म-संवन्ध स्थापन, इन दोनों कारणों से शोभन मुनि भी निस्सीम आनन्द और संतोष का अनुभव करने लगे।

## धनपाल का संक्षिप्त परिचय

सिद्धसारस्वत कवि धनपाल का जीवन दिन प्रति दिन अधिक से अधिक धार्मिक होता गया। वह श्रद्धा से शुद्ध श्रावक धर्म को पालने लगा। उसने राजा भोज को समझाकर मालवे में जैन साधुओं के विहार-निषेध की आज्ञा उठवायी। अव जैन साधु मालवा प्रान्त में आनन्द पूर्वक विचरने लगे। कल्पना-शक्ति तथा शव्दार्थ की प्रौढता में कादम्वरी को भी हरानेवाली नव रसों से पूर्ण "तिलक-मंजरी" नामक आख्यायिका वनाकर धर्मपाल ने जैन साहित्य तथा अपने को यशस्वी वनाया। इसके उपरान्त धनपाल कवि ने 'सत्यपुरीय, वीरोत्साह, वीरस्तव, पाइअ-लच्छी नाममाला, ऋषभपंचाशिका और सावयविहो आदि ग्रन्थ भी वनाये, जो संस्कृत और प्राकृत-साहित्य में आज भी अपना वहुत ऊँचा स्थान रखते हैं। अपने समय में धनपाल महाकवियों तथा प्रचण्ड विद्वानो में माना जाता था। इसकी समस्त भारत में धाक थी। इसने 'कौलिक विधर्म' आदि वडे पण्डितों को परास्त किया था।

मुंजराजा इसे पुत्र की भाँति मानते थे। प्रसिद्ध राजा भोज तो इसके परम मित्र थे। 'सरस्वती' का पदक इसको मुंजराज की ओर से मिला था। (देखो तिलकमंजरी पद्य ५३)। सर्वतंत्रस्वतंत्र सर्वशास्त्रपारंगत श्री हेमचन्द्राचार्य ऐसे आचार्यों ने भी धनपाल की कविताओं से श्री जिनेश्वर देव की स्तुति की थी। 'हैमकोष' 'हैमकाव्यानुशासन' तथा 'हैमछन्दोनुशासन' की वृत्तियों में भी धनपाल और उनकी कविताओं का उल्लेख मिलता है। इससे यह स्पष्ट ज्ञात होता है कि कि धनपाल आदर्श कवि, तथा समर्थ विद्वान् था। [1]'भवियसत्तकहा' का कर्ता धनपाल, इस धनपाल से पृथक् है। अन्यान्य ग्रन्थों में धनपाल का जीवन बहुत विस्तृत और बहुत ही सरस है। यहाँ आवश्यकता न होने के कारण उसे लिखना ठीक नहीं जान पडता। अस्तु।

## मालवे में जैन साधु

शोभन मुनि के महान् प्रयत्न से जैन मुनि पुनः समस्त मालवा में विचरने लगे। मालवे के जैनियों में

---

१. महाकवि धनपाल के लिए मेरुतंगाचार्य ने 'प्रबन्ध-चिन्तामणि में लिखा है—

"वचनं धनपालस्य चन्दनं मलयस्य च।
सरसं हृदि विन्यस्य कोऽभून्नाम न निर्वृतिः? ॥१॥

(प्रबन्ध चिन्तामणि पृ ४२)

नवीन जीवन का प्रादुर्भाव हो गया। घर-घर और गाँव-गाँव में धार्मिक उत्सव मनाये जाने लगे। आनन्द की सीमा इतनी बढ़ी कि संघ की विनति से शोभन मुनि के गुरु 'धारा नगरी'[1] में पधारे और योग्य शिष्य के प्रयत्न से प्राप्त इस सफलता तथा सर्वत्र विस्तरित कीर्त्ति देखकर गुरु के हृदय में आनन्द की सीमा न रही। उनका हृदय उछलने लगा। धनपाल ने भी निज के खर्च से धारा-नगरी में श्री ऋषभदेवजी का जैन मंदिर बनवाकर उसकी प्रतिष्ठा शोभन मुनि और उनके गुरु के द्वारा करायी। इसके उपरांत मालवे में अनेकानेक धार्मिक कार्यों को कर शोभन मुनि ने गुरु के साथ गुजरात की ओर विहार ( प्रयाण ) किया।

## शोभन मुनि का व्यक्तित्व

संस्कारी कुटुम्ब में जन्म लेने तथा योग्य गुरु के समागम से शोभन मुनि में बहुत ही उच्च श्रेणी का व्यक्तित्व प्रकट हुआ। इनके व्यक्तित्व के लिए 'चतुर्विंशतिका' की टीका में धनपाल कवि लिखता है—"शरीर से रूपवान् गुण से उज्ज्वल, सुन्दर नेत्रवाला शोभन नामक मुनि सर्वदेव का पुत्र था। यह कातंत्र व्याकरण के गूढ

१. प्राचीन धारा तथा वहाँ के स्थानों के विषय में देखो सन् १९३३ के जून की 'शारदा' (गुजराती) म.सिक पत्रिका के अङ्क में छपा हुआ "भोजन राजानी धारा नगरी" नामक मेरा लेख।

तत्त्वों का ज्ञाता था। जैन और बौद्ध तत्वों में प्रवीण तथा साहित्य-शास्त्रों में अद्वितीय विद्वान् होने के कारण कवियों में उदाहरणभूत था। [1]कुमारावस्था (युवावस्था) में श्री शोभन ने कामदेव को परास्त कर पाप का व्यापार त्याग अहिंसा धर्म का पूर्णरूपेण पालन किया था।"

## शोभन मुनि का गृहस्थ कुटुम्ब

शोभन के दादा का नाम 'देवर्षि'[2] था। ये बडे धनी तथा पण्डित थे। जाति के ब्राह्मण थे। उनका एक पुत्र सर्वदेव था। यह बहुत बडा विद्वान् कला-प्रिय, तथा महाकवि था। सर्वदेव के दो पुत्र थे। ज्येष्ठ का नाम था धनपाल और छोटे का नाम था शोभन। यही शोभन इस लेख के चरित्रनायक है। सर्वदेव की एक पुत्री भी थी जिसका नाम सुन्दरी था। वह भी पंडिता थी। अपनी बहिन सुन्दरी के लिए कवि धनपाल ने विक्रम संवत् १०२८ में 'पाइअलच्छीनाममाला' ( प्राकृत कोष[3] ) बनाया था। यह उस ग्रन्थ की प्रशस्ति से विदित होता है। यह कुटुम्ब चिर-काल से विद्या-प्रेमी तथा यशस्वी था।

---

१. कातंत्रतन्त्रोदिततत्वदेवी यो बुद्धबौद्धाऽऽर्हततत्वतत्त्वः।
साहित्य विद्यार्णवपारदर्शी निदर्शनं काव्यकृतां बभूव ॥४॥

२. अलब्ध देवर्षिरिति प्रसिद्धिं यो दानवर्षित्व विभूषितोऽपि।
( तिलक मंजरी )

३ आजतक मिले हुये प्राकृत कोषों में यह प्राचीन से प्राचीन कोष है।

शोभन के दादा 'सांकाश्य' नगर के रहनेवाले थे। यह नगर पूर्वदेश में है। आजकल यह फरुर्खाबाद जिले में 'संकिस' ग्राम के नाम से प्रसिद्ध है। [1]सर्वदेव व्यवसाय तथा आजीविका के लिए पहले-पहल मालवे की राजधानी उज्जैन में आये। बाद में यहीं निवास करने लगे। मालवे की राजधानी पहले उज्जैन थी, परन्तु बाद में राजा भोज ने धारा नगरी को राजधानी बनाया।

## शोभन मुनि का अवसान

संसार की विचित्र लीला है। अधिकतर देखा गया है कि विद्वान् तथा सज्जन पुरुष इस असार संसार को शीघ्र

---

१ Vide Indian Historical Quarterly of 1929 page 149.

'सिद्ध हेमचंद्र शब्दानुशासन की लघुवृत्ति' में एक स्थान पर लिखा है कि "साङ्काश्यकेभ्यः पाटलिपुत्रिकाः आढ्यतराः" (७-३-६) मेरी संपादित आवृत्ति के ५६१ पेज से स्पष्ट विदित होता है कि सांकाश्य नगर पटना के पास था और उस जमाने में मध्यदेश में प्रसिद्ध नगर था। सिद्धहेमचन्द्र-शब्दानुशासन (हेमव्याकरण) का हमने संपादन किया है और उस पर सात परिशिष्ट भी (११२ पेज के) तैयार किये हैं। यह ग्रन्थ श्री आनन्दजी कल्याणजी की पीढी झवेरीवाड-अहमदाबाद से प्रकाशित है।

फरुखाबाद जिला बिहार में नहीं, संयुक्त प्रान्त में है। इस संबन्ध में लेखक महोदय का मत निश्चित नहीं है।

ही छोड़कर चले जाते हैं। शोभन मुनि के लिए भी ऐसा ही हुआ। इनको बुखार का भयंकर रोग हो गया। परिणाम यह हुआ कि युवावस्था में ही ये इस असार संसार को छोड कर देवलोक के अतिथि हो गये। यह दुर्भाग्य की बात है कि निश्चित साधनों के अभाव से हम यह बात नहीं जानते हैं कि इनकी मृत्यु किस कारण से, किस स्थान पर और किस दिन हुई? परन्तु इतनी बात तो श्रीमान् जिनविजयजी द्वारा सपांदित 'प्रबन्धचिन्तामणि' की आवृत्ति के 'भोजभीमप्रबन्ध' में मिलती है कि काव्य बनाने की एकाग्रता से शोभनमुनि एक महिला के यहां तीन बार गोचरी (भिक्षा) लेने गये थे। इसलिए उनको उस महिला की नजर लग गयी और स्वर्गवास हो गया[1]। मुझे ऐसा प्रतीत होता है कि जिस महिला के घर तीन बार गोचरी जाने का वर्णन 'प्रभावकचरित्र' में लिखा गया है (देखो, इसी लेख में शोभनमुनि कृति में) उसी महिला की नजर संभवतः शोभन मुनि को लगी होगी। ऐसा होने से साधुओं की मृत्यु होती है, ऐसे उदाहरण बहुत ही कम सुनने में आते हैं। परन्तु यह बात ऐतिहासिक ग्रन्थों में है, अतः इस बात को झूठ कहने का हम साहस तो नहीं कर सकते[2]। उपर्युक्त कारण से गुजरात में

---

१ इतश्च शोभनः स्तुतिकारण ध्यानाद् एकस्या गृहे त्रिर्गमनात् तस्या दृष्टिदोषाद् मृतः ॥ प्रांते निजभ्रातुःपार्श्वात् स्तुतीनां वृत्तिं कारयित्वा अनशनात् सौधर्मे गतः। देखो— प्रबन्धचिंतामणि, पृ० ४२

२ हम लेखक के इस विचार से बिलकुल सहमत नहीं। यह तो मन-गढ़न्त कथा जान पडती है।

विशेषकर पाटण में, लगभग तीस से चालीस वर्ष की उम्र में इनका अकाल स्वर्गवास हो गया होगा। प्राप्त प्रमाणों के आधार पर यही अनुमान किया जा सकता है।

साहित्य दृष्टि से महान् शक्ति धारण करनेवाले अनेक ग्रन्थों को लिखने तथा धर्म की सेवा करने की उच्च भावना रखनेवाले शोभनमुनि यदि कुछ अधिक जीते तो काव्य तथा अलंकार के अनेक मौलिक ग्रन्थों की रचना कर जैन साहित्य का गौरव अवश्य बढ़ाते। दुर्भाग्यवश ऐसा नहीं हो सका। इतने पर भी संतोष की बात यह है कि श्री शोभन मुनि एक चमत्कारपूर्ण ग्रन्थ की भेंट हमें दे गये हैं। इसका नाम है 'जिन-स्तुतिचतुर्विंशतिका'। यह छोटी सी कृति भी सुन्दर शब्द-छटा तथा ईश्वर-भक्ति से पूर्ण है और कवि के उज्ज्वल यश को चारों ओर फैला रही है। इसमें कुछ भी सन्देह नहीं कि महाकवियों की छोटी सी रचना भी साधारण कवियों की बड़ी-बड़ी रचनाओं से अधिक मूल्यवान और आनन्दप्रद होती है।

## शोभन मुनि की कृति

शोभनमुनि की बुद्धि तीक्ष्ण थी, भावना उदार थी, इनका जीवन भव्य तथा रसिक था। काव्य-साहित्य के तो वे बहुत ही धुरंधर विद्वान् थे। इसी के फलस्वरूप उन्होंने 'भव्याम्भोजविबोधनैकतरणे!' से प्रारम्भ होने वाली ९६

पद्यों की, छोटी सी परन्तु विविध जाति के अलंकारों और छन्दों से परिपूर्ण चमत्कारवाली सुन्दर कृति बनायी। इसमें प्रत्येक तीर्थंकर (वर्तमान काल तक के चौबीस तीर्थंकरों), जैनागम, तथा सोलह विद्यादेवियों आदि का काव्यपद्धति से वर्णन है। इस कृति में शब्दालंकार विशेषकर 'यमक' तथा 'अनुप्रास' की छटा इस प्रकार देखने में आती है कि पढकर बडे-बड़े कवि भी मुग्ध होजाते हैं। किसी स्थान पर मध्यान्तयमक तो किसी स्थान पर आदि (मध्यान्त यमक के साथ), किसी स्थान पर आद्यन्तयमक और किसी स्थान पर असंयुतावृत्ति यमक आदि[1] अलंकारों से काव्य इस प्रकार शोभित है मानो अनेकानेक हीरे, पन्ने माणिक मोतिओं से जडित हार हो।

यहां पर हम उक्त महाकवि शोभन की कृति के कुछ पद्य लिख कर अपने कथन की पुष्टि के साथ पाठकों को काव्य का रसास्वादन कराना चाहते हैं। आशा है पाठक-गण इससे संतुष्ट तथा प्रसन्न होंगे।

### श्री ऋषभदेव की स्तुति

भव्याम्भोजविबोधनैकतरने! विस्तारिकर्मावली—
रम्भासामज! नाभिनन्दन! महानष्टापदाभासुरैः।
भक्त्या वन्दितपादपद्म! विदुषां संपादय प्रोज्झिता—
रंभासाम! जनाभिनन्दन! महान् अष्टापदाभासुरैः ॥१॥

---

१ इन शब्दालंकारों के लक्षण वाग्भटालंकारविकल्पलता की वृत्ति और सरस्वतीकंठाभरण आदि ग्रन्थों में मिलते है।

इस पद्य के दूसरे चौथे पद्य समान हैं परन्तु अर्थ में बड़ा अन्तर है।

### समस्त तीर्थंकरों की स्तुति

विधुतारा ! विधुताराः ।
सदा सदाना ! जिना ! जिताघाताधाः ।
तनुतापातनुताप ।
हितमाहित मानवनवविभवा ! विभवाः ॥१॥

इस पद्य में चारों चरण अनुप्रास-यमकालंकार से भरे हुए हैं। एक के बाद दूसरे पद शब्द से समान आते हैं परन्तु अर्थ से जुदे-जुदे हैं।

### सिद्धान्त का स्तवन

सिद्धान्तः स्ताद् अहिततहतयेऽख्यापद् यं जिनेन्द्रः
सद्राजीव स कवि धिषणापादनेऽकोपमानः
दक्षः साक्षाच्छ्रवणचुलुकैर्यं च मोदाद् विहायः—
सद्राजी वः सकविधिषणापादनेकोपमानः ॥३१॥

इस वृत्त में दूसरा और चौथा चरण यमकअलंकार की छटायुक्त है।

### भगवान् पार्श्वनाथ की स्तवना

मालामालानबाहुर्दधदधदरं यामुदारा मुदारा—
लीनाऽलीनामिहाली मधुरमधुरसां सूचितोमोचितोमा ।
पातात् पातात् स पार्श्वो रुचिररुचिरदो देवराजीवराजी—
पत्राऽऽपत्त्रा यदीया तनुरतनुरवो नन्दको नोदकोनो ॥८९॥

इस पद्य के चारों पदों में सुन्दरतर यमकालंकार की भरमार विद्वानों के चित्त को चमत्कृत करने वाली है।

वैरोटी देवी की स्तुति

याता या तारतेजाः मदसि सदसिभृत्कालकांताऽ-
पारिं पारिन्द्रराजं सुरवसुरवधूपूजिताऽरं, जितारम्।
सा त्रासात् त्रायतां त्वामविषमविषभृद्भूषणाऽभीषणा भी-
हीनाहीनाऽग्र्यपत्नी कुवलयवलयश्यामदेहाऽमदेहा ॥९२॥

इस कृति में छोटे बडे अनेक प्रसिद्ध तथा अप्रसिद्ध विशिष्ट छंद और अलंकार ऐसे हैं जो विद्वानों के हृदय में बहुत ही आनन्द उत्पन्न करते हैं। विभिन्न अलंकारों तथा छंदों में अपने भावों का सफलतापूर्वक समावेश करना कितना कठिन है, यह बात कविता बनानेवाले ही समझ सकते हैं। ऐसे चमत्कारपूर्ण यमक अनुप्रासादि अलंकारों से युक्त उत्तम काव्य बनाते समय शोभन मुनि का चित्त कितना एकाग्र हुआ होगा, इसका अनुमान हमारे पाठक कर सकते हैं। हाँ एक उदाहरण 'प्रभावक चरित्र' में भी मिलता है। एक समय की बात है शोभन मुनि "जिन स्तुति चतुर्विंशतिका" बना रहे थे। उसी बीच में आप गोचरी ( मधुकरी भिक्षा ) लेने गये। चलते-चलते प्रस्तुत कृति बनाने की एकाग्रता में इनका चित्त इस प्रकार लीन रहता था कि अपना ख्याल न रहने के कारण एक बार एक ही श्रावक (जैन गृहस्थ) के घर तीन बार गोचरी के हेतु चले गये। जब तीसरी बार उसी स्थान पर गोचरी

के हेतु आए तो गृहस्वामिनी ने पूछा, "मुनिराज ! बार-बार मेरे यहाँ ही गौचरी के हेतु आपके आने का क्या कारण है ?" उत्तर में शोभन मुनि ने कहा, "बहिन ! इस समय कविता बनाने में मेरा मन इस प्रकार लीन हो रहा था कि मुझे यह पता ही नहीं कि मैं क्या कर रहा हूँ और किसके घर गौचरी हेतु जा रहा हूँ ।" पूछने वाली स्त्री ने उपाश्रय में आकर शोभन मुनि के गुरु को भी यह सब बात कह दी । इससे गुरुजी शोभमनि पर बहुत ही प्रसन्न हुए और अपने लब्धप्रतिष्ठ विद्वान् शिष्य की काव्य-रसिकता से संतुष्ट होकर खूब प्रशंसा की । शोभन मुनि काव्य बनाने में कितने तल्लीन होते थे इसका अनुमान पाठक लोग इस घटना से भली-भांति कर सकते हैं । शोभन मुनि की कृति प्रत्येक विद्वान् कवि के चित्त को आकर्षित करती है । जन लोगों में इसका काफी प्रचार है । मंदिरों तथा प्रतिक्रमणादि धर्म-क्रियाओं में इसके पद्य बोले जाते हैं । हम पाठकों से इतना सविनय अनुरोध करते हैं कि वे इस कृति को अवश्य देखें ।

## शोभनस्तुति की टीकाएं

महाकवि शोभन मुनि की प्रस्तुत कृति 'श्रीजिन-स्तुतिचतुर्विंशतिका' में शब्दालंकार का चमत्कार और भक्ति का अतिरेक होने के कारण इस रचना की ओर कई विद्वानों का चित्त आकृष्ट हुआ । जैन, वैदिक और बौद्ध साहित्य में नव सौ वर्ष से अधिक पुरानी ऐसी कृति नहीं

उपलब्ध हुई, इससे भी इस प्राचीन कृति का महत्त्व स्पष्ट होता है। महाकवि शोभन मुनि के पश्चात् होनेवाले कई जैन तथा जैनेतर विद्वानों पर शोभनकृत इस रचना का प्रभाव प्रतीत होता है। फलस्वरूप महाकवि धनञ्जय-वागभट - अमरचन्द्रसूरि - कीर्तिराजोपाध्याय, श्रीयशोविजय उपाध्याय के बनाये हुए द्विसंधानमराकाव्य, नेमिनिर्वाण-काव्य, काव्य-कल्पलता, नेमिनाथ महाकाव्य और ऐन्द्रस्तुति आदि कई ग्रन्थों में शब्दालंकारों का चमत्कार इसी शैली का मिलता है। जिससे हम यह कह सकते हैं कि प्रस्तुत कृति का साहित्य में ऊँचा स्थान है और मालव देश इसके लिए गौरव का अधिकारी है।

इसकी सुन्दरता, गूढार्थता तथा यमकादि चमत्कार से मुग्ध होकर कई बडे विद्वानों ने इस पर टीकाएँ लिखी हैं। उन टीकाओं में नव टीकाएँ तो संस्कृत भाषा में बनी हैं, जिनके कर्ता प्रसिद्ध विद्वान् और कवि थे। प्रसन्नता की बात है कि एक टीका चरित्र-नायक शोभन मुनि के बडे भ्राता महाकवि धनपाल ने भी बनायी है। यह टीका छपकर सूरत से प्रकाशित भी हो चुकी है।

बीसवीं सदी में जर्मन, अंगरेजी, गुजराती और हिन्दी आदि भाषाओं में भी इस कृति की टीकाएँ हुई हैं। जर्मनी के प्रसिद्ध विद्वान् डॉ. याकोबी आदि महानुभावों ने भी टीकाएं लिखी हैं। प्रो. हीरालाल रसिकदास एम० ए० ने कई प्राचीन टीकाओं का संपादन करके एक टीका सूरत से प्रकाशित कराई है। श्रीमान् अजितसागरसूरिजी

ने 'सरला' नामकी संस्कृत टीका भी कुछ वर्ष पूर्व लिखी थी।

इस समस्त लेख का सारांश यह है कि मालवे के विद्योत्तेजक भोजराजा के राज्य काल में (विक्रम संवत् १०६७ से ११११ तक) सर्वदेव ब्राह्मण पंडित के पुत्र शोभन नामक महाकवि ने जैन श्रमण होकर अपनी कवित्व-शक्ति का अच्छा विकास किया। प्रसिद्ध तिलकमंजरी के कर्ता महाकवि धनपाल जिस पर मालवपति राजा मुंज और भोज की अन्त तक असीम कृपा बनी रही, शोभनमुनि का बड़ा भाई था। इनका समस्त कुटुम्ब विद्या के संस्कार से परिपूर्ण था। उज्जैन और धारा से इनका विशेष सम्बन्ध रहा। मालवे के तत्कालीन विद्वानों में ये और महाकवि धनपाल प्रसिद्ध थे। ऐसे विद्वानों को जन्म देने के लिए मालवा देश शतशः धन्यवाद के पात्र है। हम चाहते हैं कि मालवे में फिर ऐसे विद्वान् उत्पन्न हों।



—: २९ :—

# मंडपदुर्ग और अमात्य पेथड.*

इस निबन्ध में हम जिनका परिचय देनेवाले हैं, उनमें एक तो है मण्डपदुर्ग, और दूसरा है अमात्य पेथडकुमार। इनका सारांश यह है:—

मण्डपदुर्ग धार के पास प्राचीन कालका नगर है। जिसका वर्तमान नाम मांडवगढ या मांडु है। तेरहवीं शताब्दी से सत्तरहवीं शताब्दी तक यह प्रसिद्ध शहर व्यापार व राजनीति का मुख्य स्थान गिना जाता था। तेरहवीं शताब्दी के जयसिंह राणा के समय में इसकी ख्याति और प्रौढिमा बढी चढी थी। अमात्य पेथड, झांझन कुमार, मंत्री मंडन और कविरत्न धनद इसी शहर के रत्न थे। जहाँगीर बादशाह ने इसको अपना प्रियस्थान बनाया था। श्रीविजयदेवसूरि और भानुचन्द्रोपाध्याय को यहाँ निमन्त्रित कर बादशाह उपदेश सुनता था। उन्नीसवीं शताब्दी के एक ऐतिहासिक पत्र से ज्ञात होता है कि यहाँ १४४४ जैनमन्दिर थे, जिनमें कई सुवर्ण हीरा माणेक की मूर्त्तियाँ थी। इसका किलो दृढतर और रमणीय है। यह एक जैन तीर्थ है। वर्तमान में यह शहर जीर्ण शीर्ण होकर गाँवडे के रूप में स्थित है।

---

*सातवीं ओरियन्टल कान्फरेन्स, बडोदा में उपस्थित किया हुआ लेख।

पेथडकुमार का समय ईसा की तेरहवी शताब्दी है। वह नीमाड देश में नान्दुरी का रहने वाला था। उसका पिता धनकुबेर था। मांडवगढ में आकर पेथड़ ने व्यापार बढाकर व्यापारिओं में अग्रिमस्थान लिया। वीरता व कौशल्य से वह राणा जयसिंहदेव का प्रियमंत्री बना। अपनी विशेषता से राजा और प्रजा का उसने खूब प्रेम प्राप्त किया। श्रीधर्मघोषसूरि का वह गुरु मानता था। उनके उपदेश से सवाकरोड रुपयों का उसने दान किया था। जैनधर्म का वह पोवन्ध था। उसने ८४ बड़े २ जैनमंदिर बनवाए। सात ज्ञान भंडार मुख्य २ शहेरों में अपने खर्च से स्थापित किए। कई विद्वानों को आश्रय दिया। कर्णावती (गुजरात) के राजा सारंगदेव को इसने बहादुरी से हराया था। इसका पुत्र झांझन कुमार भी ऐसा ही पराक्रमी और यशस्वी था। पेथडकुमार व्यापारी विद्वान् व पूरा राजनीतिज्ञ था। मालवे के इतिहास में इसका महत्त्व का स्थान है।

## मंडपदुर्ग का विशेष परिचय

मध्यकाल के मालवे का जो ऐतिहासिक स्थान नगर थे, उनमें मंडपदुर्ग भी एक था। यह चारों ओर पहाडों और गहन झाडियों से परिवेष्टित है। इसका किला मजबूत था जो बडे-बडे किलों की गिनती में गिना जाता था[१]। यहाँ की

१ इसीलिए इसका नाम मंडपदुर्ग और मण्डपाचल है। नीति-शतक में धनद ने दुर्गकाण्डे इस नगरका विशेषण लिखा है।

जमीन फलद्रूप है, आवोहवा सुन्दर है। इसीलिए अकबर बादशाह के उत्तराधिकारी जहाँगीर ने इस शहर को पसन्द किया था। राजधानी दिल्ली में होते हुए भी वह यहाँ चिरकाल तक रहता था। इसीलिए उक्त शहर में बादशाही महल मकानात भी खूब बन गये थे। व्यापार की दृष्टि से भी उस समय तक यह नगर तरक्की पर था। विदेशों से कई यात्री यहां व्यापार-विद्या व विनोदार्थ आते थे। यहां का किला अभी तक इतना मजबूत है कि टूटता नहीं है। पत्थरसी मजबूत इसकी इटें हैं। जहांगीर ने उपदेश सुनने के लिए मांडवगढ के राजमान्य चन्दू, जो जैनसंघ का अग्रणी था, से परिचय पाकर श्रीविजयदेव सूरि का सम्मानपूर्वक फर्मान युक्त अपने आदमी को भेजकर सत्तरहवी शताब्दी में यहाँ बुलाया था। आचार्य खंभात (गुजरात) से विहार कर (पैदल चल कर) आश्विन शुक्ल १३ को मंडपदुर्ग पहुंचे थे। दूसरे दिन तसवीरखाने में बादशाह से मिलकर आकर्षक उपदेश विजयदेवसूरि ने सुनाया। इसका वर्णन[1] हम परिशिष्ट नं. १ में देंगे।

बाण की कादम्बरी के ऊपर प्रसिद्ध टीका बनाने वाले श्रीभानुचन्द्र उपाध्याय को भी जहांगीर ने बुलाया

१ विजयदेव–माहात्म्य काव्य में इनका जीवन चरित्र है। यह ग्रन्थ इतिहास के उपयोग का है।

था। बादशाह इनसे मिलकर बड़ा प्रसन्न हुआ था[1]। श्रीहीरविजयजी सूरि से दीक्षित कल्याणविजयजी ने यहां चातुर्मास किया था। औरंगजेब के समय में भी यहां आबादी अच्छी थी[2]। संस्कृत ग्रन्थों में इस शहर[3] के मंडपाचल, मंडप, मंडपगिरि और मंडपदुर्ग आदि नाम मिलते हैं। भाषाग्रन्थों में मांडव और वर्तमान मांडवगढ

---

१ सूरीश्वर और सम्राट् पृ. २४१ इस प्रसंग का एक वर्णन निम्न प्रक.र उसमें छपा है:-

मिल्या भूपनई भूप आनन्द पाया,
भलइं तुमे भलइं अहीं **भाणचन्द** आया।
तुम पासि थिइं मोहि सुख वहुत होवइ,
सहरिआर भणवा तुम वाट जोवइ ॥१३०९॥
पढावो अह्म पूतकूं धर्मवात,
जिउं अवल सुणत्तो तुम्ह पासि तात।
भाणचंद! कदीम तुमे हो हमारे,
सवही थकी तुह्म हो हम ही प्यारे ॥१३१०॥

हीरविजयसूरिरास, कविऋषभदासकवि रचित।

भानुचन्द्रोपाध्याय अकवर को भी चिरकाल तक हीरविजय जी सूरि के पश्चात् उपदेश सुनाते रहे थे। देखो सूरीश्वर और सम्राट।

२ देखो विज्ञप्तित्रिवेणीकी प्रस्तावना।

३ पट्टावली-समुच्चय में मंडपाचल, और मण्डप नाम है। श्रीजिनविजयजीने प्राचीन लेख संग्रह पृ. ९९ में मण्डपदुर्ग और सोमतिलकस्तोत्र में मण्डपगिरि लिखा है।

मांडु इसका नाम है। मांडवगढ में उन्नीसवीं शताब्दी का एक पत्र[1] आर्च्यालोजिकल डिपार्टमेंट को मिला है। उससे ज्ञात होता है कि वहाँ पहले १४४४ मन्दिर थे परन्तु बादशाह ने तोडकर मस्जीद व कब्रस्तान बना लिए हैं। एक मंदिर की वेदी में १०१५ मन्दिर बनाने का शिलालेख है।

भर्तृहरि—शतकत्रयके समान शतकत्रयी का कर्ता महाकवि धनद इसी मांडवगढ का था। इसने विक्रम संवत् १४९० में आलमसाहि गोरी के समय में यह तीनों शतक बनाए थे[2]। उसका पिता देहड आलमसाहि का मंत्री था। मंडन मंत्री भी इसी जमाने का यहाँ का प्रसिद्ध विद्वान् कवि और बहादूर राजनीतिज्ञ था। उसने व्याकरण काव्यादि के कई मौलिक ग्रन्थ बनाए हैं[3]। तेरहवीं शताब्दी में तो यह शहर बहुत मशहुर था[4]। जब शाहबुद्दीन गोरी और

१ यह पत्र **धर्मध्वज** में वर्ष ५ के अंक १० में प्रकाशित हुआ है। एक दूसरा पत्र संवत् १८२६ का मिला है, वह भी उसी अंक में छपा है। दोनों पत्रों की भाषा हिन्दी मालवी है। सं. १८२६ के पत्र में लिखा है यहां हीरामाणेक की जैन मूर्तियां थी।

२ यह तीनों शतक निर्णयसागर काव्यमाला के १३ वें गुच्छक में छप चुके हैं। नीतिशतक की प्रशस्ति में यह श्लोक हैः—

वर्षे व्योमाङ्कवेदक्षितिपरिकलिते (१४९०) विक्रमाम्भोजबन्धो—
वैशाखे मासि वारे त्रिदशपतिगुरोः शुद्धपक्षेऽतितिथ्याम् ।
जीवाब्दे सौम्यनाम्नि प्रगुणजनगणे **मण्डपे** दुर्गकाण्डे
ग्रन्थस्यास्य प्रतिष्ठामकृत **धनपति**र्देहडस्यैकवीरः ॥ नीतिशतक १०२

३ देखो विज्ञप्तित्रिवेणी। ४ देखो सुकृतसागरकाव्य।

अलाउद्दीन खुनी आदि वादशाहों के आक्रमणों से हिन्दुस्तान के लोग त्राहि त्राहि पुकार रहे थे। जब इन वादशाहों ने वैदिक और जैनों के मन्दिर व धर्मस्थानों का निर्दयतापूर्वक ध्वंश करके दुष्ट राजाओं में अग्रिम स्थान पाया था। जब ईस्वीसन् १२९७ में कर्ण वाघेला के पास से गुजरात का राज्य छीनकर नंदनवन जैसी गुजरात भूमि की शोभा को भी भारी धक्का पहुंचाया था, तब भी यह मांडवगढ निर्भय और वर्धमान कीर्त्ति वाला था।

इससे पूर्व भी रामचन्द्र और सीता जी के समय में श्रीसुपार्श्वनाथ की जैन मूर्ति वनी हुई थी। ऐसा उपदेश तरङ्गिणी में लिखा है। कवि ऋषभदास भी एक चैत्यवंदन में यही वात प्रकट करता है:—

"मांडवगढनो राजियो नामे देव सुपास"। यहाँ अनेक राजा वादशाहों की राजधानी-दीर्घस्थिति रही है। संग्रामसिंह सोनी जैसे सरस्वतीभक्त, और गदासाह, भैंसा साह जैसे धनकुवेर श्रीमंत यहां रहते थे। वर्तमान में इस शहर की दयनीय दशा है। अनेक खंडहरों से व्याप्त यह राजगृही, श्रावस्ती, चन्देरी, गन्धारके समान, एक अप्रसिद्ध गाँवडे के रूप में स्थित है। अभी भी यहाँ कस्तूरी का महल, वडी २ वावडीयाँ, इमारतें, मस्जीद व जैन मन्दिर देखने योग्य हैं। यह जैनों का तीर्थस्थान है। धार से ११ मील दूर है। पक्का गोला ठेठ तक गया है। महु और धार से मोटर भी जाती है। यह धार स्टेट के अधीन है। आग्रारोड पर स्थित गुजरी से भी कच्चे रास्ते मांडवगढ जाने का भी रास्ता है।

पुरातत्त्वज्ञों का इस ओर काफी ध्यान नहीं गया है। और न इसकी शोधखोल खास तौर पर हुई है। गत वर्ष में हम जब धार गये थे, तब इतिहास के अत्यन्त प्रेमी श्रीमान् काशीनाथ कृष्ण लेले साहब B. A. के यहाँ, धार माहाराजा के प्राइवेट सेक्रेटरी श्रीमान् बापट साहब M. A. LL, B. से, धार और मांडवगढ में खोदकाम करने का अनुरोध किया था। मैं आशा करता हूँ कि इसकी तरफ अब पुरातत्त्वज्ञों का ध्यान जरूर जायगा। धार के प्राचीन स्थानों के विषय में मैंने एक गुजराती लेख लिखा जो शारदा मासिक में छपा था।

## अमात्य पेथडकुमार

भारतभूमि में जो ऐतिहासिक पुरुष हुए हैं उनमें मांडवगढ का अमात्य (मंत्री) पेथड भी एक है। व्यापार, साहस और राज्यनीति इन तीनों क्षेत्रों में इसने अपना जीवन बिताया है। विद्वानों को इसका परिचय बहुत कम है।

पेथड के पिता निमाड़ प्रान्त में नान्दूरी के रहने वाले थे। वह जाति से ओसवाल और धर्म से जैन थे। उनका नाम था देदाशाह और उनकी पत्नी का नाम विमलादेवी था। उन्हें नागार्जुन महात्मा से सुवर्ण बनाने की विधि प्राप्त हुई थी। इससे वह कुबेर-समान बहुत बडा धनी हो गया था। दानी उदार और धर्मशील था। उनको एक सुलक्षणोपेत पुत्ररत्न की प्राप्ति हुई। उसका

नाम रखा पेथड । यही इस चरित्र का नायक अमात्य पेथडकुमार के नाम से विख्यात हुआ । नान्दूरी के राजत्रास से देदाशाह विद्यापुर नगर में सकुटुम्ब चले गए । वहाँ उनका व्यापार जोरों से चलने लगा । आयु पूर्ण होने पर पेथड के माता और पिता का स्वर्गवास हुआ । अब सब गृहव्यवहार पेथड पर आया । वह संस्कारित हो चुका था । व्यापारिक धार्मिक व राजनीति विषय में उसके पिता ने उसे काफी अभ्यास कराकर हुशीआर कर दिया था । माता-पिता का वियोग उसको खूब खटका । वह व्यापार करता रहता था । पर हमेशा लक्ष्मी एक जगह स्थिर नहीं रहती, उसका नाम भी चञ्चला है । पेथड को व्यापार में भारी नुकसान होने से वह निर्धन हो गया । उसका वडा गृहखर्च चलाना भी उसको दुष्कर हो गया । जैसे सूर्य के हजार किरन भी अस्तावस्था में सूर्य की कांति-कीर्ति को नहीं टिका सकते हैं, उसी तरह पेथड की कीर्ति वुद्धि व मित्रादि लोग उसकी लक्ष्मी को नहीं टिका सके । वह खाने पीने तक का मौताज होगया ।

एक दिन विद्यापुर में तपागच्छ के श्रीधर्मघोषसूरि जैनाचार्य पधारे । उनका प्रवचन सुनने पेथड भी गया । वह आचार्य वडे विद्वान् और चमत्कारी थे । उनके प्रवचन से कई लोगों ने नैतिक व्रत लिए । पेथड गरीव था, कुछ लोगों ने उपहासपूर्वक उसे परिग्रह-परिमाण (संतोषव्रत)

लेने को कहा। उसने सरल भाव से बीस हजार टंक[१] (उस जमाने में प्रसिद्ध एक सिक्के का नाम टंक था) का नियम लेने को कहा। आचार्य सामुद्रिकशास्त्र व ज्योतिष के दिग्गज पंडित थे। उन्होंने पेथड के सुलक्षण और रेखाओं से निकट भविष्य में उसका धनाढ्य होने का अनुमान किया। अतः पेथड को पांचलाख टंक का नियम लेने का आचार्य ने उपदेश दिया। उनकी आज्ञा मानकर पेथड ने अधिक तृष्णा को रोकने के लिए यह नियम स्वीकार किया।

यह कहना रह गया है कि पेथड की धर्मपत्नी का नाम पद्मनी था। वह गुण से भी पद्मनी थी। पेथड को एक पुत्र रत्न की प्राप्ति हुई। उसका नाम झांझनकुमार रखा। "आत्मा वै जायते पुत्रः" के अनुसार वह भी प्रतापी चतुर व विद्वान् था।

पेथड का गुजरान चलना भी विद्यापुर में दुष्कर हो गया तब विदेश जाने का उसने विचार किया। उसकी

---

१ जैन ग्रन्थों में इस सिक्के का कई जगह उल्लेख मिलता है। इसको टंका भी कहते हैं। विन्सेन्ट. ए. स्मिथ कहते हैं यह दाम का पर्यायवाची है। पर 'केटलांग आफ दि इंडिया काइन्स इन दि ब्रीटिश म्युझीयम्' में टंका दो प्रकार का लिखा है। एक छोटा और दूसरा वडा। वडे टंकका वजन ६४० ग्रेन और छोटे का ३२० ग्रेन बताया है। बडे का मूल्य दो दाम और छोटे का एक दाम। यहां पर बडे टंक या टंका समझना चाहिये।

दृष्टि मांडवगढ पर पडी। उस वक्त यानी ईसा की तेरहवीं शताब्दी में मांडवगढ में परमार वंश की राजधानी थी। अतः वहाँ व्यापार, कला, विद्या की उन्नति के कई साधन थे। जो स्थान विद्या कला में राजा भोज के समय में धारा का था, वह अब मांडवगढ ने ले लिया था। वहाँ जैनों के एक लाख घर थे। जो लक्षाधीश और कोटीश प्रायः थे। पेथड कुटुम्बसहित व्यवसाय के लिए मांडवगढ चल कर पहुंचा।

मांडवगढ में पेथड के समय मालवा का परमार-वंशीय जयसिंह देव राज्य करता था। वह विद्वान्-योग्य लोगों का सहायक और संग्राहक था। इसी कारण पेथड मांडवगढ आया। वहाँ पर व्यापार चलाया। दुकान खोली। नीति पूर्वक एक बोल और एक तोल से वह व्यापार करने लगा। ग्राहकों से मधुर योग्य व्यवहार करता था। अतः इसका व्यापार व यश बढता गया। दुकान पर ग्राहकों की भीड जमने लगी। 'उच्चैर्गच्छति नीचैश्च दशा' इस न्याय से हमेशा किसी की एकसी अवस्था नहीं रहती। सूर्य-चन्द्र का भी उदय के बाद अस्त और अस्त के पश्चात् उदय होना हम नजरों से देखते हैं! पेथड के यहाँ एक ग्वालन घी बेचने आई। पेथड ने घी खरीदा। घी के बर्तन के नीचे एक चित्रावेल थी इससे वह घी का पात्र खाली करने पर भी फिर उतना ही भर जाता था। पेथड ने इसका महत्त्व समझकर उस

ग्वॉलन से पात्र सहित घी खरीद लिया। ग्वॉलन को चित्रावेल का ज्ञान नहीं था इसलिए स्वल्प मूल्य में उसने बेच दिया। अब पेथड के भाग्य की दशा बदली। उसका घी का व्यापार जोरों से चलने लगा। थोडे ही समय में उसने लाखों रुपये कमा लिये। लक्ष्मी देवी प्रसन्न होती गई। "संपत् संपदमनुबध्नाति" न्याय से मांडवगढ में चारों ओर से उसकी लक्ष्मी बढने लगी। उसकी कीर्ति सर्वत्र फैल गई। कई प्रकार के व्यापार उद्योग उसके अधीन हो गए।

## मंत्रीपद

मांडवगढ में उस वक्त परमार वंश का राणा जयसिंहदेव राज्य करता था। वह प्रतापी और सत्पुरुषकी परीक्षा करने वाला था, सूर्यका तेज व कस्तूरी की खुशबो छिपी नहीं रहती है। पेथड की बुद्धिमत्ता-योग्यताने राजा के हृदयमें स्थान पाया। उसने ( राजाने ) पेथडको आग्रह कर [1]मंत्रिपद दिया और पेथडके पुत्र झांझनकुमारको वहाँ का कोतवाल बनाया।

व्यापारी जीवन में से अब पेथडकुमार और उसके पुत्रने राज्यनीतिक्षेत्र में पदार्पण किया। बुद्धिशाली वीर

१ गुर्वावली श्लोक १७९। चैत्यस्तोत्र श्लोक १। रा. सुशील ने इस राजा का नाम विजयसिंहदेव लिखा है। यह संगत नहीं लगता है।

और धार्मिक होने से थोडे ही समय में पेथडकुमारने राजा और प्रजाको प्रेम से जीत लिया। राज्यको नुकसान नहीं पहुंचाते हुए प्रजा का हित करनेकी कला उसको आती थी। वह दुष्ट रिश्वत खानेवाले ऑफिसर और आततायीओंका पूरा विरोधी था। मंत्री पेथडकुमार ने प्रजाका टेक्स ( कर ) बहुत कम कर दिया और प्रजा की आर्थिक व धार्मिक उन्नतिके कई साधन बनाये, उसके मंत्रित्वमें राज्यका खजाना और यश खूब बढा।

## ईश्वर-भक्ति और युद्ध-वीरता

पेथडकुमार बड़ा बहादुर था। साथ साथ धर्मात्मा भी पूरा था। कर्णावती का प्रतापी राजा सारंगदेव मालवे को स्वाधीन करने के लिये फौज लेकर मांडवगढ पर चढ आया। राणा जयसिंहदेव घबराया। उसने मंत्री पेथडकुमार को बुलाने आदमी भेजा। उस वक्त वह जिनपूजा कर रहा था। उसकी स्त्री ने उत्तर दिया कि पूजा पूरी किये बिना नहीं आवेंगे। दो तीन बार आदमी भेजने पर भी जब मंत्री नहीं आये, तब राजा स्वयं बुलाने आया। जिनमन्दिर में खुद गया। उस समय उसका नोकर भगवान को चढानेके लिए पुष्प दे रहा था। उनके स्थान पर राजा बैठकर मंत्रीको पुष्प देने लगा। मंत्रीश्वर पूजा में तल्लीन था। प्रारंभमें उसका ध्यान नहीं गया। थोडी देरके बाद उसने सामने देखा तो अपने मालिक राजाको देख कर वह शरमींदा हुआ। राजाने धन्यवाद दिया और कहा कि

तुम्हारी भगवद्भक्ति से मैं खुश हूं। पूजा पूरी करके तुम महलपर आओ।

## जयसिंहदेव का विजय

मंत्री पूजा करके महल पर गये। शत्रुके सामने किस उपायसे काम लेना? इसकी सलाह पूछी। मंत्रीने बहादुरीसे लडने की सलाह दी। राजाने वह मान ली। बस, युद्ध का नगारा बजा। उसके हाथी घोड़े और पैदल की सेना तय्यारी करके शत्रुके सामने मैदान में खडी हुई। मंत्रीश्वर मुख्य था। वहाँ घमासान युद्ध हुआ। थोडे समय में जयसिंह की जीत रही। सारंगदेव हार कर निस्तेज हुआ। जयसिंह की सेना मंत्रीके आधिपत्यमें विजयोत्सव करती हुई अपने स्थान पर आई। इस सफलता से राजा पेथडकुमार पर बडा खुश हुआ। जो लोग जैन धर्म अथवा जैन धर्मीको कायर डरपोक कहते हैं वह बडी गलती करते हैं। गुजरात, मालवा और मेवाडमें प्रायः जैन अधिकारी थे; जिन्होंने यवनों का भी सामना कर अपनी वीरता बताई थी। तेरहवीं शताब्दी में राजा कुमारपाल जैन ही था, उसके अतिरिक्त मंत्री उदायन, वाहड, अम्बड वस्तुपाल, तेजपाल, यशःपालादि भी भिन्न भिन्न राजाओं के बहादुर मंत्री भी जैन ही थे। लोग पेथडको "बिना मुकुट का राजा" कहते थे।

## बुद्धिकौशल्य और प्रभाव

पेथड प्रतिभासंपन्न और पवित्रात्मा था। उसका ब्रह्मचर्य शुद्ध और उत्कट था। उसने ३२ बत्तीस वर्षकी

उम्रमें जीवन पर्यंत शुद्ध ब्रह्मचर्य पालन करने का सहपत्नी व्रत लिया था। एकवार वहाँ के राजाकी रानी सख्त वीमार पडी। उसके जीनेकी आशा तक छूट गयी थी। कई उपचार किए पर सव व्यर्थ गए। अखीरमें पेथड कुमार मंत्रीके रामबाण जैसे पवित्र सफल उपचारसे रानी की वीमारी जाती रही। राजमंडल और प्रजामें पेथडका वहुत प्रभाव और यश फैला।

एकवार जयसिंहराजा का मुख्य हाथी शराव पीनेसे पागल होगया था। मदोन्मत्त होकर प्रजाको त्रस्त करने लगा। सव उपाय व्यर्थ जाने पर पेथड कुमारके उपायोंसे वह शान्त होकर वशवती होगया। इन दो उदाहरणोंसे अपने चरित्र नायक पेथडके कलानैपुण्य और आत्मवलका पता पाठकों को लग गया होगा।

## कृतज्ञता

यों तो पेथड साधु संतोंका भक्त था ही, पर श्रीधर्म घोषसूरि[1] पर उसकी अधिक श्रद्धा भक्ति थी, क्यों कि उनके भविष्यज्ञानसे पेथडको वहुत लाभ पहुंचा था। जव धर्मधोषसूरिके माँडवगढ आनेके समाचार पेथडने सुने तव

१ श्री **धर्मसागरजी** 'तपागच्छीयपट्टावली' में लिखते हैं ये भगवान् महावीर की ४६वीं पट्टपरंपरा में हैं। देवेन्द्रसूरि के शिष्य थे। उज्जैन में इन्होंने कई चमत्कार दिखाकर एक योगी को हराया था। धर्मघोष नामके कई आचार्य हुए हैं।

वह प्रमुदित होकर जुलूस समारोह से गुरुके सामने गया। बडे ठाठसे गुरुका नगर-प्रवेश करवाया। सुकृतसागर काव्य आदि ग्रथोंसे ज्ञात होता है कि इस प्रसंग पर उत्सवमें पेथड ने ७२ बहतर हजार धन खर्च किया था। विनीत भाव से उसने गुरुकी बहुत भक्ति की और कहा कि आपने जो पाँच लाखका नियम दिया था उससे भी अधिक धन आप की कृपासे मुझे मिला है, अतः आप रास्ता बताइये कि मैं इस धन का व्यय किसमें करूं। गुरु के उपदेश से पेथड ने माँडवगढमें शत्रुजयावतार[1] नामक ऋषभदेव का जैन मन्दिर बन्धवाया। वह गुरुके उपकार को मानता हुआ उनकी बहुत स्तुति करता था[2]।

## ज्ञानप्रेम और साहित्यभंडार

पेथड कुमार बचपनसे ही विद्या का व्यसनी और विद्वानों का मित्र व उत्तेजक था। महान् धनाढ्य और

---

१ शत्रुंजय जैनों का मुख्य तीर्थ पालिताणा में है, उसके सदृश यह वि. १३२० में बना था।

२ सुकृतसागर काव्य के एक श्लोक से उसकी गुरुभक्ति का पता चलता है। वह श्लोक यह है:–

प्रक्षाल्याक्षतशीतरश्मिसुधया गोशीर्षगाढद्रवै–
लिप्त्वाऽभ्यर्च्य च सारसौरभसुरद्रुत्थप्रसूनैः सदा।
त्वत्पादौ यदि संवहेय शिरसा त्वत्कर्तृकोपक्रिया–
प्रागुभारात् तदपि श्रयामि भगवन्! नापर्णतां कर्हिचित्॥

सत्ताधारी होने पर भी सरस्वती देवी उसपर बडी प्रसन्न थी। अतः वह साहित्यवृद्धि के लिए योग्य विद्वानों को प्रार्थना कर नवीन ग्रन्थ बनवाता था। तत्कालीन और पूर्वकालीन अनेक उत्कृष्ट ग्रन्थों की अनेक काँपीयाँ करवा कर उसने भडोंच वगैरह पृथक् पृथक् शहरों में सात पुस्तक भंडार स्थापित किये थे, जो साहित्य की दृष्टि से बडे महत्त्व के थे[1]। उसने कौन कौन ग्रन्थ बनाए इसका पता हमको अभी तक लगा नहीं है। कई विद्वानों को वह राज्य और अपनी तरफ से मदद करता था।

## दान

सत्ताधारी धनाढ्यों में दान का गुण बहुत विरल दिखने में आता है। इसी लिए कवि विद्वान् लोग कहते हैं कि:—

"शतेषु जायते शूरः सहस्रेषु च पण्डितः।
वक्ता दशसहस्रेषु दाता भवति वा नवा॥"

पर पेथडकुमार एक अपवाद था। दान करने का उसको बडा शौख था, यों कहिये कि व्यसन था, इसी व्यसन से उसने अपनी निजी लक्ष्मी का योग्य जगह पर दान करने में किसी बात की कमी नहीं रक्खी थी। संक्षिप्त में इस

१ कई प्राचीन भंडारों में इसके लिखवाए हुए ग्रन्थ मिलते हैं।

के दान की थोडी सूची यहाँ पर देते हैः—

१ सवा करोड रुपये दानशाला में खर्च किए।

२ राजा जयसिंह के माँगनें पर पेथड ने अपनी चित्रावेल और कामकुम्भ राजा को दिये।

३ गुरु से सम्यक्त्वव्रत लेने के समय १२५००० एक लाख पच्चीस हजार का दान दिया। गुरु के प्रवेशोत्सव में ७२००० गीनी खर्चा की।

व्यापार के कारण भारत में पहले कितनी लक्ष्मी थी? यह इस मंत्रीश्वर और वस्तुपाल तेजःपालादि के चरित्र से सुविदित हो सकता है। पहले दूसरे देशों का धन भी भारत में आता था, परन्तु अब तो उल्टा जा रहा है। वह स्वतन्त्रता व अनुकूलता नहीं रही।

## धार्मिक जीवन

पेथड को इतना वडा व्यवसाय और राजखटपट होने पर भी वह धर्मकृत्य यथायोग्य करता था। अर्थ और काम पुरुषार्थ से भी वह धर्म पुरुषार्थ को विशेष महत्त्व का समझता था। ईश्वर के भजन में वह बहुत शौक रखता था। यही कारण है कि उसने धार्मिक कार्यों में लाखों नहीं करोडों रुपये खर्चा किये हैं। हजारों मनुष्यों को साथ ले कर अपने खर्च से उसने गिरनार, आबू,

जीरावला और शत्रुञ्जय तीर्थों का संघ निकाला[1]। गिरनार पर ५६ धडी सुवर्ण देकर उसने इन्द्रमाला पहनी और उस तीर्थ को श्वेताम्बर तीर्थ सिद्ध किया[2]। कई गरीबों को दान दिया। कर्णावती के सारंगदेव राजा ने इस मन्त्री का सत्कार किया।

इस प्रकार पेथड मंत्री ने व्यापारी जीवन, राज्यनीति जीवन और धार्मिक जीवन को बडी योग्यता और कुश-

---

१. गिरनार और शत्रुंजय ये दो जैनों के मुख्य तीर्थ काठियावाड में है। आबू और जीरावला मारवाड में है। अनेक मनुष्यों का एकत्रित होकर तीर्थस्थान में जाने का नाम जैनों में संघ कहा जाता है। और जो अपने खर्च से ले जाता है वह संघवी कहा जाता है। चण्डसिंह का पुत्र अन्य पेथड ने **आबू** पर **वस्तुपाल** के मन्दिर का जीर्णोद्धार वि० सं० १३७८ में करवाया था ऐसा श्रीयुत **जिनविजय जी** ने प्राचीन जैनलेखसंग्रह भाग २ के १३७ में लिखा है। उस मन्दिर में यह श्लोक खुदा हुआ है।

आचन्द्रार्कं नन्दतादेप सघाधीशः श्रीमान् पेथडः संघयुक्तः।
जीर्णोद्धारं वस्तुपालस्य चैत्ये तेने येनेहार्बुदाद्रौ स्वसारैः॥

आबू का उपर्युक्त मन्दिर वि० सं० १३६६ के करीब अलाउद्दीन खीलजी द्वारा तूटा जाने का महामहोपाध्याय **गौरीशंकर जी ओझा जी** ने अनुमान किया है। देखो, सीरोहीराज्य इतिहास पृ. ७०,

२. गिरनार के मन्दिर मे ११००००० रुपये भेंट किये।

लता से एक ही जीवन में सफल बनाकर यश और पुण्य को कमाया[1]। राज्य की इज्जत, लक्ष्मी और सत्ता का विकास किया। भारत की रक्षा की, उसका गौरव बढा कर आयुः पूर्ण होने के बाद स्वर्गवासी हुए। यह समय विक्रम की चौदहवीं शताब्दी का था।

पेथड कुमार की मृत्यु से जयसिंह राजा, राज्याधिकारी वर्ग और प्रजाजन को बहुत शोक हुआ। एक योग्य बहादुर मंत्री के जाने से सर्वत्र वियोग जन्य दुःख दिखता था।

पेथड कुमार का पुत्र झांझनकुमार* था, वह भी

---

१—मारवाड, गुजरात, मालवा, मेवाड और दक्षिणादि देशों के मुख्य २ स्थानों पर बडे बडे जैन मन्दिर करवाए जिनकी संख्या ८४ हैं

[यस्यपदेशात् नृपमंत्रिपृथ्वीधरश्चतुर्भिः सहितामशीतिम् ।
ज्ञातीरिवोद्धर्तुमिदंमिताः स्वा व्यधापयत्तीर्थे कृतां विहारान् ॥
हीरशौभाग्य ४. । ]

सोमतिलकसूरिने "चैत्यस्तोत्र" में गांवों के नाम ७८ बतलाये हैं।

श्रीधर्मघोषसूरि के पास संतोष व्रत लिया।

बत्तीस वर्ष की उम्र में जीवनपर्यन्त ब्रह्मचर्य पालने का अपनी पत्नी सहित व्रत लिया।

राज्य में पंचमी, अष्टमी, एकादशी, चतुर्दशी आदि बडे दिनों में मांस, मदिरा, द्यूत, शिकार, वेश्यागमनादि व्यसन बन्द करवाए।

राजा को भी धर्मशील बनाया।

प्रतिदिन जिन--पूजा संध्यादि करता था।

*इसके विषय में झांझनकुमार—प्रबन्ध देखना चाहिए।

व्यापार और राजनीति में कुशल और बहादुर था। पेथड की तरह उसने भी यशस्वी कार्य किये। पिता के पुण्यार्थ झांझन ने विक्रम सवत् १३४८ माघ शुक्र ५ को आबू, शत्रुंजय और गिरिनार का संघ ( यात्रा ) निकाला, जिसमें ढाई लाख मनुष्य सम्मिलित थे।

पेथड कुमार का जीवन व्यापारी और अधिकारी दोनों को बोधप्रद है। मालवे के इतिहास में पेथड और झांझन कुमार का बहुत बडा स्थान है। आशा है कि पाठक इस जीवन से लाभ उठावेंगे।

## पेथड चरित्र के साधन

पेथडकुमार के जीवन के विषय में सबसे पुराना ग्रन्थ सुकृतसागर संस्कृतकाव्य मिला है, जो उसके दो सौ वर्ष के बाद करीब बना है। इसके कर्ता रत्नमंडनगणि हैं। सोमतिलकका "चैत्यस्तोत्र" भी इसमें उपयोगी है। यह स्तोत्र मुनिसुंदर की गुर्वावली (यशोविजय ग्रं. से मुद्रित पृ. १८) में छपा है। उस गुर्वावली में से भी कुछ जानने को मिलता है। इन ग्रन्थों के आधार से उपदेशतरङ्गिणी, उपदेशसप्तति, झांझनप्रबन्ध, धर्मसागरीयपट्टावली और श्रीहंसविजयजी महाराजकृत पेथड के चरित्र में लिखा गया है।

## परिशिष्ट न. १

श्रीविजयदेवमाहात्म्य काव्यमें श्रीवल्लभपाठक मुनि सतरहवे सर्गमें इस प्रकार लिखते हैं:— ( उपयुक्त भाग ही यहाँ हमने लिया है )

अथात्रावसरे श्रीमन्मण्डपं सर्वसम्पदाम् ।
पत्तनं मण्डपं नाम बाभात्युत्सवमण्डपम् ॥ १ ॥

पातिसाहिजहांगीरसिलेमसाहिरुत्तमः ।
हिन्दू-तुरुष्कभूपालनायकस्तत्र शोभते ॥ २ ॥

पातिसाहिसभासीना विद्वांसोऽन्ये जना अपि ।
दर्शनानां शुभां षण्णां धर्मवार्तां जगुर्मिथः ॥ ३ ॥

उग्रत्वं तपसः श्रुत्वा क्रियाश्च यतिव्रजे ।
पातिसाहिर्जहांगीरोऽन्यदेति प्रत्यपादयत् ॥ ६ ॥

इतीति किं ! तदाह:—

भो ! चन्दूसंघप ! क्वास्ति धर्माऽऽचार्यस्तवाधुना ?
विपयदेवसूरीन्द्रो नाऽमिलत् स कथं च नः ॥ ७ ॥

तदा चन्दूरिति प्राह पातिसाहिं कृताञ्जलिः ।
अस्ति सम्प्रति सूरीन्द्रः स्तम्भतीर्थे गुरुर्मम ॥ ८ ॥

पातिसाहिरिति श्रुत्वा प्राह चन्दूं प्रतीति च ।
विजयदेवसूरीन्द्रं समाहूय ममाऽऽज्ञया ॥ ९ ॥

फुरमाणं तदालेख्य सूरेराह्वानसूचकम् ।
चन्दुसंघपतेर्हस्ते पातिसाहिरदात् मुदा ॥ १० ॥

मण्डपं नगरं सूरिः प्राप्नोद् दिव्यमहोत्सवैः ।
आश्विनस्यावदातस्य दिवसे हि त्रयोदशे ॥ १९ ॥

ततश्चन्दूः प्रसन्नाऽऽत्मा पातिसाहिं न्यवेदयत् ।
आगतो भवदाहूतो विजयदेवसूरिराट् ॥ २० ॥

आश्विनस्यावदातस्य चतुर्दशदिने शुभे ।
मध्याह्ने तसबीखानास्थाने सूरिवरोऽव्रजत् ॥ २३ ॥

पातिसाहिस्तदोत्थायाभ्यागत्य च पदत्रयम् ।
अभ्यवन्दत पादाब्जं श्रीसूरेः पुण्योगतः ॥ २४ ॥

तपस्तेजस्विनं सूरिं दृष्ट्वेति व्यस्मयत्तराम् ।
अहो! धन्योऽयमीदृक्षः साक्षादेव तपस्तनुः ॥ २५ ॥

धर्मगोष्ठीं वरिष्ठाऽऽत्मा गरिष्ठेन गुणैः सदा ।
श्रीसूरिणा सह श्रीमान् पातिसाहिर्व्यधाद् रहः ॥२९॥

कृत्वैव धर्मसद्गोष्ठीं पातिसाहिरमोदत ।
श्रेयानेतस्य धर्मोऽयमवादीदिति चाद्भुतम् ॥३१॥

इतीति किं? तदाह—

तपाविरुद इत्यस्ति भवतां प्राकृतनस्सदा ।
सदा त्वं मदुक्तोऽसि जहांगीरमहातपाः ॥ ३२ ॥

पातिसाहिरिति प्रेम्णा निवेद्य विरुदं मुखात् ।
चन्दूसंघपतिं प्राह कुर्वित्यस्य महोत्सवम् ॥ ३६ ॥

पातिसाहिजहांगीरमहातपा अयं गुरुः ।
विजयदेवसूरीन्द्र इति ख्यातोऽभवद् भुवि ॥ ४२ ॥

पातिसाहिरिति प्राह लोकभूपसमक्षकम् ।
सर्वेषां गुरुरेषोऽस्ति सर्वस्वामी च सर्वदा ॥ ४८ ॥

वर्तते दीप्यते चोर्व्यां सर्वसूरिशिरोमणि ।
हिन्दूतुरुष्कभूपालमौलिचूडामणिः सदा ॥ ५० ॥

अतः समस्ता भो ! लोका ! मन्यतामिममुत्तमम् ।
समस्तारिं समस्तानां मामिव प्रभूतोन्नतम् ॥ ५१ ॥

पातिसाहिरभाषिष्ट वारं वारमिति स्फुटम् ।
मत्तोऽप्यधिकस्तेजस्वी यद्वर्ते वशवर्त्यहम् ॥ ५२ ॥

एवं प्राशंसतानेकभूपलोकसभास्थितः ।
पातिसाहिजहांगीर-शिलेमसाहिरहो ! गुरुम् ॥ ५५ ॥

## परिशिष्ट नं. २

सोमतिलकसूरि ने 'चैत्यस्तोत्र' बनाया है ( इनका समय विक्रम सं० १३५५ से १४२४ तक ) उनमें से कुछ उद्धृत करते हैं ।

श्रीपृथ्वीधरसाधुना सुविधिना दीनाऽऽदिपु दानिना,
भक्तश्रीजयसिंहभूमिपतिना स्वौचित्यसत्यापिना ।

अर्हद्भक्तियुषा, गुरुक्रमजुषा, मिथ्यामनीषामुषा,
सच्छीलादिपवित्रिताऽऽत्मजनुषा, प्रायः प्रणश्यद्रुषा॥१॥

नैकाः पौषधशालिकाः सुविपुला निर्मापयित्रा सता,
मन्त्रस्तोत्र विदीर्णलिङ्गविवृतश्रीपार्श्वपूजायुजा।
विद्युन्मालिसुपर्वनिर्मितलसद्देवाधिदेवाह्वय-
ख्यातज्ञाततनूरुहप्रतिकृतिस्फूर्जत्सपर्यासृजा ॥२॥

त्रिःकालं जिनराजपूजनविधिं नित्यं द्विरावश्यकं,
साधौ धार्मिकमात्रकेऽपि महतीं भक्तिं, विरक्तिं भवे।
तन्वानेन, सुपर्वपौषधवता साधर्मिकाणां सदा।
वैयावृत्यविधायिना, विदधता वात्सल्यमुच्चैर्मुदा ॥३॥

श्रीमत्संप्रतिपार्थिवस्य चरितं श्रीमत्कुमारक्षमा-
पालस्याऽप्यथ वस्तुपालसचिवाधीशस्य पुण्याम्बुधेः॥
स्मारं स्मारमुदारसंमदसुधासिंधूर्मिपून्मज्जता।
श्रेयःकाननसेचनस्फुरदुरुप्रावृड्भवाम्भोमुचा ॥४॥

सम्यङ्न्यायसमर्जितोर्जितधनैः सुस्थानसंस्थापितै-
र्ये ये यत्र गिरौ तथा पुरवरे ग्रामेऽथवा यत्र ये।
प्रासादा नयनप्रसादजनका निर्मापिताः शर्मदा-
स्तेषु श्रीजिननायकानभिधया सार्धं स्तुवे श्रद्धया ॥५॥

(पंचभिः कुलकम्)

श्रीमद्विक्रमतस्त्रयोदशशतेष्वब्देष्वतीतेष्वथो
विंशत्याऽभ्यधिकेषु मंडपगिरौ शत्रुञ्जयभ्रातरि ॥६॥

इत्थं पृथ्वीधरेण प्रतिगिरिनगरग्रामसीमं जिनाना-
मुच्चैश्चैत्येषु विष्वग् हिमगिरिशिखरैः स्पर्धमानेषु यानि
विम्बानि स्थापितानि क्षितियुवतिशिरःशेखराण्येष वन्दे
तान्यप्यन्यानि यानि त्रिदशनरवरैः कारिताकारितानि ।१६।



—: ३० :—

# झांसी का इतिहास*

## उत्पत्ति

झांसी यद्यपि बहुत पुराना शहर नहीं है, ताहम भी इतिहास के पृष्ठों में झांसी ने अच्छा स्थान पाया है। ईस्वी सन् १५९३ में झांसी बसा है। यहां पर पहले जंगल और पहाड़ी थी। इस पहाड़ी का नाम 'बंगरा की पहाडी' था। इस पहाडी पर अपने जानवरों की रक्षा के लिए अहीरों ने दो झोंपडियां बनाई थीं। ओरछा के प्रसिद्ध राजा बीरसिंहदेव ने इस पहाडी पर ईस्वी सन् १६१३ में किला बनवाया। यहां पर छोटा गांव ही था जिसका नाम बलवन्त नगर था।

वीरसिंहदेव बुन्देलखंड के बहुत प्रतापी राजा हुए हैं। अकबर बादशाह (प्रथम) के पुत्र जहांगीर के दिलोजान

*वीर, बीजनोर, वर्ष ९, अंक १५-१६।

से दोस्त ये ही वीरसिंहदेव थे । अकबर के मरने पर इनकी वीरता और सच्ची मित्रता से तुष्ट होकर जहांगीर ने वीरसिंहदेव को बहुत बडे प्रांत का राज्य दिया, जिसका विशेष उल्लेख, हम आगे करेंगे । इस समय ओरछा तिकमगढ़ के राजा के हाथ में है और झांसी से करीब १० मील दूर दक्षिण दिशा में है । पक्की सड़क गई है । यहां पर भी श्री वीरसिंहदेव का बनवाया किला और दूसरी इमारतें भी देखने योग्य हैं ।

## झांसी नाम

जब जैतपुर का राजा, वीरसिंहदेव के यहां ओरछा आये, तब राजा वीरसिंहदेव ने जैतपुर के राजा से पूछा कि "क्या बंगराकी पहाडी का किला यहां से आपको दिखता है" ! उत्तर में जैतपुर के महाराजा ने ओरछा के महाराज से कहा कि "कुछ झांईसी दिखाई देती है" उस दिन से इस बलवन्त नगर का नाम झांईसी पडा । उसी का परिवर्तन होकर कुछ वर्षों से इसका नाम झांसी होगया ।

## झांसी के स्वामी

कुछ काल के पश्चात् यह बंगरा की पहाडी और उस पर का किला मुगल राजाओं की सत्ता में आया, उसके बाद 'परिवर्तन शील संसार है' इस नियम से

मुगलों का पुण्य क्षीण हो जाने से मरहटों ने हरा कर यह पहाडी और किला स्वाधीन किया। बालाजीराव विश्वनाथ के पुत्र 'नारुशङ्कर' नामक वीर पुरुष ने अठारवीं शताब्दी के अन्त में इस झांसो को खूब बढाया व आबाद किया और प्राचीन किले में सुन्दर और मजबूत श्रीशंकर का मन्दिर और उसका किला तय्यार करवाया। उस किले का नाम 'शंकरगढ' रक्खा। नारुशंकर ने, करीब उजाड बने हुये ओरछा से वहां के लोगों को और अन्यान्य स्थानों से मनुष्यों को बुलाकर इस झांसी को और विशेषरूप से बढाया। नारूशंकर के पश्चात् "माधौजीगोविन्द आंतिया" ने सन् १७८७ ई० में आंतिया ताल ( सरोवर ) बनवाया। शिवराम भाऊ ने सन् १७९४ ई० में झांसी शहर के चारों ओर कोट ( चहार दीवारी ) और लक्ष्मीताल बनवाया, लक्ष्मीताल में करीब दो सौ कुए हैं। इसके सिवाय लक्ष्मी मन्दिर भी इन्होंने बनवाया। यह मन्दिर भी हमने देखा। झांसी के अन्तिम महाराजा गंगाधरराव हुए जो बिना पुत्र के थे। उनके स्वर्गगामी हो जाने पर अंग्रेजों ने झांसी को खालसा करके इनका राज्य हस्तगत कर लिया और गंगाधरराव राजा की वीर पत्नी श्रीमती रानी लक्ष्मीबाई को मासिक रुपए ५००० ( पाँच हजार ) की पैन्शन करदी, फिर सन् १८५७ ई० के ऐतिहासिक गदर में बागियों ने झांसी का राज्य श्रीमती लक्ष्मीबाई को दिया।

महारानी लक्ष्मीबाई का इतिहास बहुत सुन्दर और बडा आकर्षक है। हम संक्षेप से यहां बतलाये देते हैं—

लक्ष्मीवाई का जन्म काशी में ता० ११-१०-१८३५ ई० सन् में हुआ था। उन के पिता का नाम मोरेपन्त था। वे महाराष्ट्र प्रदेश के ब्रह्मावर्त के रहने वाले कराडा जाति के ब्राह्मण थे। मोरेपन्त जी की पत्नी का नाम भागीरथी था। लक्ष्मी बाई का मूल नाम मनुवाई रक्खा। झांसी संस्थान के राजा श्रीमन्त महाराज गंगाधर राव के साथ मनुवाई का सन् १८४२ ई० में विवाह संवध हुआ। इस वक्त वाई साहब का नाम लक्ष्मीवाई पडा। २१-४-१८५३ ई० में गंगाधर राव स्वर्गवास होने के बाद उनके दत्तक पुत्र को राज्याधिकारी न बनाकर ब्रिटिश सरकार ने झांसी प्रान्त खालसा करके अपने आधीन किया। सन् १८५७ ईस्वी में ब्रिटिश के सामने प्राय सारे भारत में अङ्गरेजों के प्रति घृणा उत्पन्न होने से जोरों से गदर चला. तव अङ्गरेजों को झांसी से भी प्राण वचाने के लिए भागना पडा। उसके वाद रानी साहवा ने झांसी प्रांत की चारुतया व्यवस्था और रक्षा की। अंग्रेज सरकार ने सरह्यूरोज के आधिपत्य में बहुत वडी सेना झांसी वगैरः प्रदेश जीतने भेजी। ता० २०-३-१८५८ ई० को सरह्यूरोज ने झाँसी में आकर ता० २ अप्रैल तक १२ दिन भयंकर युद्ध किया। इस प्रसंग पर झांसी की रानी लक्ष्मीवाई ने वीरता से युद्ध किया। अङ्गरेजों ने उस वक्त वहुत सख्ती करके निर्दयता से ५००० भारतीय नष्ट किए और झांसी स्वाधीन कर काल्पी और ग्वालियर में युद्ध किया। उस समय ग्वालियर में वीरता पूर्वक हजारों ब्रिटिश वीरों के साथ युद्ध

करके ता० १८-५-१८५८ ई० को लक्ष्मीबाई वीराङ्गना ने अपने नश्वर देह को छोड कर अनश्वर उज्जवल यश को प्राप्त किया।

अङ्गरेजों ने लक्ष्मीबाई की पेन्शन बन्द करदी। गदर में वीराङ्गना लक्ष्मीबाई रानी बहुत ही बहादुरी से अंग्रजों के साथ लडी। कइयों के गले काटे। कइयों को बेहोश कर दिया। दक्षिण की इस एकाकिनी विधवा लक्ष्मी बाई ने शिवाजी की तरह वीरता के इतिहास में अपना यश अनश्वर रखने के वास्ते अपने देह की भी परवाह न की। परन्तु छल और लडाई से काम लेकर अङ्गरेजों ने झांसी को स्वाधीन कर लिया। सन् १८६१ ई० में झांसी को अङ्गरेजों ने महाराज ग्वालियर के सुपुर्द किया, क्योंकि इस लडाई में ग्वालियर महाराजा ने अङ्गरेजों को धन जन और तन से बहुत मदद दी थी। फिर २४ वर्षों में ही यानि सन् १८८५ ई० में ग्वालियर का किला और मुरार की छावनी महाराज ग्वालियर को देकर उसके वदले १५००००० ( पद्रह लाख ) रुपया और सारा झांसी जिला अङ्गरेजों ने वापिस ले लिया।

## झांसी में देखने योग्य स्थान।

किला—भारत में किले का रिवाज पुराना है। राज्य के मुख्य सात अंगों में दुर्ग ( किला ) भी एक अंग होना राजकीय प्राचीन शास्त्र का विधान तक हो गया है। इससे राज्य देश और आत्मा की रक्षा होती है। ऐसी

मान्यता पहिले के राजाओं में थी; इसीलिये करोडों रुपए खर्च कर हर एक राजा किला मजबूत और सुन्दर बनवाता था। चित्तौड आदि के किले दुनियां भर में प्रसिद्ध और अजोड हैं। उन किलों में झांसी का भी एक किला है। यह बहुत ऊंचा और मजबूत है। दुःख की बात है कि अभी यह किला भारतीयों को देखने को भी नहीं मिलता। हमने इसको देखने के लिए कोशिश भी की थी; परन्तु मालूम हुआ कि देखने की अनुमति मिलनी अशक्यसी है। किले के प्रथम द्वार पर ही दो अङ्गरेजी सोल्जर सिपाही भरी बन्दूक लेकर रात दिन पहरा देते हैं। इस वक्त किले में बारूद गोला खूब ही भरा है। अनेक मशीनगन—तोप बन्दूक आदि शस्त्रास्त्र रखे हैं। इसका कारण यह है कि झांसी की चारों ओर देशी राज्य ( स्टेट ) हैं। उन पर प्रभाव डालने के लिए अथवा उनसे मौका आने पर रक्षित होने के लिए इतना बन्दोबस्त रखना पडता है; यहां पर पलटन भी हमेशा बहुत रहती है। पहिले छः हजार अङ्गरेज यहां पर रहते थे, परन्तु पेशावर के लिए बहुत से भेज देने से इस वक्त बहुत थोडे हैं। सुना जाता है कि इसमें अंग्रेजों ने किले के अन्दर की रानी साहबकी प्रसिद्ध २ इमारतों का रूपान्तर करके अपने फैशन की आफिसें करदी हैं। खास खास स्थान तो बिलकुल छिन्न भिन्न कर दिए हैं। शिवरात्री के वख्त किले के अन्दर शिव मन्दिर के दर्शन करने लोगों को जाने देते हैं। वह भी सीधे रास्ते मन्दिर तक जाकर वापिस लौट आना, इधर उधर कहीं पर नहीं जाना और

नहीं देखना, ऐसी आज्ञा है। किले में वहां पर अङ्गरेज सिपाही उद्दण्डता से शस्त्र शिक्षा सीखने की प्रेक्टिस करते हैं।

## राजमहल ( रानी महल )

महारानी लक्ष्मीवाई का यह महल शहर में है। संभव है जब झांसी खालसा ( जब्त ) करके अङ्गरेजों ने किला और झांसी प्रांत छीन लिया तब रानी साहबा इसी में रहती होंगी। लोग कहते हैं कि इस महल की सात मन्जिलें थीं और यहां से सुरंग के द्वारा रानी साहबा किले में जाया करती थीं। परन्तु अब तो उनमें से चार मंजिल तोड दी हैं और सुरंग बन्द करदी है जो अभी वहाँ के कुए के चिन्ह रूप से दिखाई पडती है।

इस समय तीन मंजिल है। पहले और दूसरे मंजिल में म्यूनीसीपैल्टीस्कूल (हिंदी उर्दु और मराठी का) है। करीब २५० छात्र पढते हैं, मकान बहुत मजबूत बना हुआ है। पहिले मंजिल में एक टूटा हुआ पत्थर का खंभा है। लोगों का कहना है कि महारानी लक्ष्मीवाई जब महल को छोडकर झांसी से अन्यत्र गई तब उन्होंने अपनी तलवार की परीक्षा के लिए खंभे पर तलवार मारी थी, जिससे वह खंभा टूट गया। कई लोग यह भी कहते हैं कि अपने स्मारक के लिए तलवार से खंभे को तोडा। एक मत ऐसा भी है कि कोई अंगरेज अपने (लक्ष्मीवाई) को मारने सामने आ खडा है ऐसी भ्रान्ति होने से लक्ष्मी-

वाई ने उनको यमगृह में पहुचाने के लिए तलवार मारी। वह खम्भे पर लगी, इसलिए खम्भा टूट गया। तीनों प्रकार की इन किंवदन्तियों में कुछ भी तथ्य हो, परन्तु इससे यह स्पष्ट है कि लक्ष्मीवाई की तलवार अति मजबूत व तेज थी।

महल के नीचे गवर्न्मेन्टी कोतवाली है और एक कुआं भी है। पहली मंजिल के कुछ कमरों में दीवारों पर रंग के चित्रों का भी काम है। उसके सिवाय वर्तमान भाग में कोई खास कारीगरी नहीं दीख पडती है। इस रानी महल में सन् १९२७ई में मेरा भाषण हुआ था। झांसी में जी० आई० पी रेलवे वर्कशाप देखने योग्य है। यहाँ रेलवे एन्जिन और डब्बे आदि की सभी मशीनें बनती हैं जहाँ पर रोज करीब २५०० मनुष्य काम करते हैं। इसको देखने के लिए पास लेना पडता है।

## लक्ष्मी मन्दिर।

इसका अपर नाम मुरलीधर मन्दिर भी है। यह वडे बाजार में है। वहाँ के वर्तमान के एक पूजारी ने हमसे कहा है कि महारानी लक्ष्मीवाई साहवा प्रत्येक शुक्रवार को यहाँ लक्ष्मी जी के दर्शन करने आया करती थी। उनके पिता (मोरेपन्त) इस मन्दिर के ऊपर की मंजिल में रहते थे। इसलिये शुक्रवार को रात को भी वाई साहव पिता के पास रहती थीं और शनिवार को महल या किले में चली जाती थी। वर्तमान पूजारी रामचन्द्र राव के

प्रपितामह रामचन्द्र इस मन्दिर में सन् १८५८ ई० को अङ्गरेजों की तोप से मारे गए थे ऐसा पूजारी ने हमसे कहा है। इस पूजारी का नाम श्री रामचन्द्र है जो दक्षिणात्य ब्राह्मण है। मन्दिर के नीचे तल घर है। मन्दिर में राधिका—रुक्मणि और मुरलीधर ( कृष्ण ) की पाषाण की मूर्तियाँ हैं जो गदर के बाद ग्वालियर स्टेट की तरफ से बैठाई हुई है।

## अन्य बातें

झांसी की मनुष्य गणना करीब ८०००० है व सदर में करीब ६००० मनुष्य हैं। झाँसी प्रांत ( जिले ) में सब मिल कर ६०६४९८ मनुष्य हैं, जिनमें ५६८१३५ हिन्दू हैं। झांसी में मुस्लमीनों का बहुत जोर है। बलात्कार से भी गुप्तरीत्या हिन्दुओं को मुस्लमान बनाने का कार्य खूब चलता है। आर्यसमाजी और क्रिश्चियनों का भी प्रचार बढता जाता है। यहां पर राष्ट्र जागृति खूब अच्छी है। कांग्रेस हाउस भी है। श्रीमान् धुलेकर जी एम० ए० विश्वम्भरदास जी जैन और छेदीलाल जी आदि सज्जन राष्ट्र के लिये सत्याग्रह आन्दोलन में कारागार गये थे, जो संधि होने पर छूट कर आ गये हैं। खादी का प्रचार भी अच्छा है। ३०० पटवी लोगों के घर हैं जो सूत और रेशम का सुन्दर कपडा बनाकर बेचते हैं। शहर में सफाई और सुन्दरता की बहुत न्यूनता है। छावनी में यह बात नहीं है। शहरमें पहले ओसवाल श्वे० जैनों के ४० घर थे, अब तो तीन ही रह गये हैं। उसमें भी किसी

घर में पुरुष नहीं रहा है। झूठा गर्व दुराचार और अधर्म से ही ओसवाल जाति की आज बहुत जगह यही दशा देखने सुनने में आती है, तो भी अभी यह जाति चेतकर अपने दोषों को दूर नहीं करती है। एक श्वेताम्बर मन्दिर और उस मन्दिर के ताल्लुक में एक या दो मुकाम हैं, तथापि मन्दिर की संभाल बहुत असन्तोष कारक है। जिनमूर्तियों की अविधिज्ञ और अज्ञ ब्राह्मण पूजारी प्रक्षालन पूजा आधे घंटे में शीघ्रता से कर मन्दिर वन्द कर सेठ मिलापचन्द जी की दुकान पर चला जाता है, क्योंकि दुकान वाले उन से सारे दिन दुकान का काम करवाते हैं और न मालूम इसको वेतन किसमें से देते होंगे ? उस दुकानदार जैन को चाहिए कि अगर दर्शन और पूजन करने की और मन्दिर की व्यवस्था करने की भावना या भक्ति न हो तो मूर्तियों को सुरक्षित शहरों में पहुंचा दें। दिगम्बरों के ५० घर और चार मन्दिर हैं। गंज में पंचायती बड़ा मन्दिर अच्छा है। हाल की बनी हुई धार्मिक प्राचीन तसवीरें और धातु का सहस कोटि बहुत अच्छा है जिसमें छोटी छोटी १००८ जिन मूर्तियाँ हैं और चारों तरफ बीच २ में एक एक बड़ी मूर्ति है। इस मन्दिर में हस्तलिखित प्राचीन ग्रन्थ भी हैं, परन्तु हमको दर्शन तक नहीं हुए। खंडेलवालों के मन्दिर में, जिसमें हम गये थे, प्रवेश करते ही एक फूल बेचने वाली द्वार पर बैठी हुई मालिन ने हमसे कहा कि तुम खंडेलवाल हो तो मन्दिर

में जाओ। हमने हंस कर कहा कि हम खंडेलवाल तो नहीं हैं। हमारे साथ सेठ मक्खनलालजी जैन थे, हम सब हंसते २ मन्दिर में चले गये। मुसलमान क्रिश्चियन आर्यसमाजी तो अन्य धर्म वालों को अपने स्थानों में बुला बुला कर ले जाते हैं, अपने धर्मका परिचय कराते हैं, परन्तु जनी और वैदिक लोग अपने मन्दिर में जाने वालों को रोकते हैं यह कैसी शोचनीय अवस्था है? यही बात हमारे जैन साहित्य के प्रचार के विषय में है। इसीलिये तो दयानन्द सरस्वती और उनके भक्तों ने लिखा है कि "जैन लोग अपना साहित्य अजैनों को नहीं बताते हैं और न देते हैं, इसमें यह कारण है कि जैनधर्म में पोल हैं गपोडे हैं।" जैनधर्म जैसे पवित्र युक्तिपूर्ण और सर्वग्राह्य धर्म के लिए यह कलङ्क कितना भद्दा और झूठा है। अस्तु! इस मन्दिर में सुन्दरलाल जैन ब्रह्मचारी जी पूजारी हैं, जिन्होंने अपने द्रव्य से ही यह मन्दिर वनवाया है। इसमें मूल नायक महावीरजी की प्रतिमा विक्रम सं० ११७४ की है। बाईं ओर चन्द्रप्रभु जी की प्रतिमा वि० १२१४ और दाईं ओर अजीतनाथ की वि० १५०९ साल की पाषाण प्रतिमा है। रविव्रत कथा का वृत्तान्त १० हस्तचित्रित तसवीरों में सुन्दरता से उतारा है। तसवीरें प्राचीन हैं। सदर में एक मन्दिर है जिसमें मूलनायक की श्याम पाषाण निर्मित वि० सम्वत् १९०० की प्रतिष्ठित है। दोनों पार्श्वमें तीन मूर्तियाँ कुछ लालास को लिए हुए पत्थर की खडी हैं जिसमें से एक वि० सं० ११२८ की प्रतिष्ठित है। यह तीनों मूर्तियां एक

अङ्गरेज को किसी स्थान से मिली थीं। श्रीयुत विश्वम्भर दास जी जैन के पिता जी ने उस अङ्गरेज से मांग कर मन्दिर में रखवा दी है। झांसी में सभी दिगम्वर तेरापन्थी ही हैं। वीस पन्थी नही हैं। प्रत्येक मन्दिर में पुजारी जैन ही होता है और धर्मग्रन्थ का स्वाध्याय होता रहता है, यह दिगम्बरों की असाधारण विशेषता है। क्या श्वेताम्वर लोग अभी भी इस वात में दिगम्बरों का अनुकरण नहीं करेंगे? यहां पर वावू विश्वम्वर दास जी, सेठ मक्खन लाल जी आदि दि० जैन उत्साही और धर्म प्रेमी हैं। २०-२५ दिगम्वर घर हैं। दो ओसवाल श्वेताम्वर जैन के घर हैं। श्रीयुत मास्टर फूलचन्द जी जैन और उनके भाई शिक्षित तथा उत्साही हैं। करगुंआ नाम का एक छोटासा गाँव झांसी से करीव ३ मील पर है, यहां पर दि० मूर्तियां पुरानी और अच्छी हैं, पर मुझे देखने का वक्त नहीं मिला।



—: ३१ :—

# भगवान् महावीर*

भारत धर्म का मुख्य स्थान है, धर्मोपदेशक रूपी रत्नों का सागर है। पचीस सौ वर्ष पहले भारत में धन, राज्य और जाति-मद का जोर बढ गया था। सबल और

---

* गङ्गा, भागलपुर सुल्तानगंज, वर्ष ५, पूर्णतरङ्ग ५०।

उच्च जाति के लोग मनमाना अन्याय और अत्याचार कर सकते थे। जगत् दुःखी था। सद्भाग्य से उसी समय भारत में दो महा पुरुष पैदा हुए। उनमें एक दीर्घतपस्वी भगवान् महावीर थे। जैन-धर्म में कुल चौवीस तीर्थङ्कर हुए हैं, जिनमें भगवान् महावीर अन्तिम हैं।

विदेह (विहार) प्रान्त के क्षत्रियकुण्ड अथवा कुण्डपुर (कुण्डलपुर) नगर में भगवान् महावीर का जन्म हुआ था। इनके पिता का नाम 'सिद्धार्थ राजा' और माता का नाम था 'त्रिशला देवी'। सिद्धार्थ-कुल प्रतिष्ठित था। इक्ष्वाकु-वंश के अन्तर्गत ज्ञात वंश के ये क्षत्रिय राजा थे। इनके कुल की महत्ता इससे भी प्रकट होती है कि, वैशाली के प्रसिद्ध सम्राट् चेटक की पुत्री 'त्रिशला देवी' सिद्धार्थ राजा से व्याही थीं, जो भगवान् महावीर की जननी हैं।

आज से २५३३ वर्ष पूर्व चैत्र शुक्ला त्रयोदशी को भगवान् महावीर जन्मे थे। इन्हें दिव्य-ज्ञान और अलौकिक शक्तियाँ जन्म से ही प्राप्त थीं। इनके गर्भ में आते ही सिद्धार्थ राजा के धन-धान्य की वृद्धि हुई थी; इसी लिए माता-पिता ने इनका नाम 'वर्द्धमान' रखा था। इन का लालन-पालन और शिक्षण उत्तम प्रकार से हुआ था। युवावस्था प्राप्त होते-होते इन्होंने आदर्श क्षत्रियोचित सभी कलाएँ और विद्याएँ हस्तगत कर ली थीं। ये शारीरिक बल में प्रवल थे।

युवावस्था में इनका मन जरा भी चञ्चल नहीं बना

था। भारत में समाज और धर्म की दुर्व्यवस्था देखकर इनके हृदय में दुःख होता था। जगत् के दुःखित, भीत और मोहान्ध मनुष्यों का उद्धार करने का ये प्रतिक्षण विचार किया करते थे। वैराग्य और करुणामय चित्तवाले महावीर का विचार आजीवन ब्रह्मचर्य पालने का था; पर इनकी माता पुत्रवधू का मुख देखने को अत्यन्त उत्सुक थीं। उन्होंने प्रेम और आग्रहपूर्ण वचनों से महावीर को विवाह करने को समझाया। महावीर परम मातृभक्त थे। वे "मातृदेवो भव" के सिद्धान्त का स्वयं पालन कर जगत को उसका पाठ पढाना चाहते थे। कहा जाता है कि, माता के उदर में जब महावीर थे, तभी से मातृवत्सल थे। आखिर में माता की आज्ञा का पालन करने के लिए महावीर ने 'समरवीर' नाम के राजा की पुत्री 'यशोदादेवी, से विवाह किया*। महावीर की "प्रियदर्शना" नाम की पुत्री हुई थी। वह "जमाली" नाम के एक राज-पुत्र से व्याही थी। बहुत वर्षों के बाद इसी जमाली ने भगवान् महावीर से दीक्षा लेकर एक नये मत को निकाला।

भगवान् महावीर जब अठाईस वर्ष के हुए, तब इनके माता पिता का स्वर्गवास हुआ। अब ये जगत् का उद्धार करने के लिये शीघ्र ही "निर्ग्रन्थ" होना चाहते थे; परन्तु अपने बडे भाई "नन्दिवर्द्धन" के आग्रह से भगवान् महावीर ने और दो वर्षों का विलम्ब किया। ये घर में

* दिगम्बर लोग महावीर को विवाह की बातें नहीं मानते हैं।

रह कर भी साधु के नियमों का पालन करते थे। आत्मचिन्तन करते थे।

महावीर के पास प्रचुर धन था। अतः इन्होंने दीन दुःखियों को दान देना शुरू किया। याचक जो चाहता था, वह महावीर से पाता था। मगध (विहार) के अतिरिक्त अन्य प्रांत के लोग भी इनके पास दान लेने आते थे। हजारों गरीबों की गरीबी इन्होंने मिटाई।

तीस वर्षकी ऊम्र में, मार्गशीर्ष कृष्णा दशमी को, राज वैभव, कुटुम्ब परिवारादिका सर्वथा त्याग कर, इन्होंने दीक्षा (सन्यास) ली। अब ये निर्ग्रन्थ हुए। उस समय भगवान् महावीर स्वामी को "मनःपर्यायज्ञान" उत्पन्न हुआ, यानि ये किसी भी मनुष्य और पशु के मनोगत भावों को जानने में समर्थ हुए।

भगवान् महावीर ने समझा कि, जबतक आत्माकी पूर्णता प्रकट न हो जाय, इन्द्रिय और मनके दोष जीते न जायँ, तबतक अपना और दूसरे का संपूर्ण उद्धार होना कठिन है। अतः उग्र तप करके पहले वीतराग और सर्वज्ञ होना चाहिए। इस खयालसे इन्होंने साढे बारह वर्षों तक प्रचण्ड तपस्या की। छ-छ महीनों तक इन्होंने बिना अन्न जल के उपवास किया। महीनों तक खडे खडे ध्यान किया, निद्रा और आलस्यका सर्वथा त्याग किया। इस तपःसाधनाके साढे बारह वर्षोंमें केवल ३४९ दिन ही महावीर स्वामी ने भोजन किया, सो भी एक ही बार और

बाकी के करीब साढे ग्यारह साल उपवास करके काटे। इस साधनामें भगवान् महावीर को हजारों असह्य कष्ट झेलने पडे। जंगली ग्वालों ने इनके पैरों में आग लगाई। कान में काष्ठके कीले ठोके। कितनों ने इनका अपमान किया। संगम नाम के दुष्ट देव ने इन्हे ऐसी यातनाएं दीं कि सुन कर हृदय कांप उठता है। मनुष्य, पशु और देवताओं ने भी इन्हें विविध भयंकर कष्ट दिये। इतना कष्ट किसी भी ऐतिहासिक पुरुष ने सहन नहीं किया। इनका "महावीर" नाम इसी कारण से इन्द्रने रखा है।

घोर तपस्या से भगवान् महावीर ने अपने सभी दोषों का नाश किया। इनमें अनेक सिद्धियाँ आविर्भूत हुई। जगत् के तमाम पदार्थों को जानने की सर्वज्ञता (केवल-ज्ञान) इन्होंने पायी। वह वैशाख-शुक्ला १० का दिन था। महावीर जब वीतराग और सर्वज्ञ हुए, तब ही इन्होंने उपदेश देना शुरू किया। ये जैनधर्म के अन्तिम तीर्थङ्कर थे। इनके पहले पार्श्वनाथ तक २३ तीर्थङ्कर हो चुके थे। साधु, साध्वी, श्रावक और श्राविका को जैन धर्म में 'तीर्थ' कहते हैं। जैनागम को भी तीर्थ कहते हैं। तीर्थ को करनेवाले तीर्थङ्कर हैं। 'तीर्थङ्कर' और 'जिन' एकार्थक हैं, गुण-क्रिया-निष्पन्न विशेषण हैं, विशेष्य नहीं।

मगध (विहार-मिथिला) देश में महावीर भगवान् ने खूब पर्यटन किया और जैन धर्म के साधु और गृहस्थों में जो शैथिल्य आया था, उसका निर्मूलन किया, एवम् पार्श्वनाथ के समय में चार महाव्रतादि की जो व्यवस्था

थी, उसमें देश-कालानुसार सुधार किया। आत्मधर्म की घोषणा की। धर्म के निमित्त यज्ञादि में हजारों पशु-पक्षियों की हिंसा, आम तौर पर होती थी, उसका घोर विरोध किया। इनके प्रचण्ड आन्दोलन से सारे भारत में सामाजिक, धार्मिक क्रान्ति मच गई। काफी सुधार हो गया। भगवान् महावीर ने जाति-भेद को महत्त्व नहीं दिया। रूढियों और कुरीतियों का निराकरण किया। शूद्रों (चाण्डालो) तक को भी महावीर ने शिष्य बनाकर पवित्र महात्मा बनाया। धर्म का स्थान आत्मा की पवित्रता है। बाह्य साधन, धर्म के एकान्त साधक और बाधक नहीं हो सकते हैं। हरएक प्राणी धर्म का अधिकारी है, ऐसा उनका उपदेश था।

महावीर के उपदेशों में अजब ताकत थी, जिससे उन्होंने इन्द्रभूति (गोतमस्वामी) प्रभृति जैसे जगत् प्रसिद्ध ४४०० ब्राह्मण विद्वानों को वेदो का यथार्थ अर्थ समझाकर अपना शिष्य किया था। बडे बडे राजाओं और अधिकारियों को साधु बनाया था। चारों वर्ण के साधु और गृहस्थ महावीर के शिष्य थे। जैसे शूद्रों में-मेतार्य और हरिकेशि आदि। वैश्यों में-शालिभद्र आदि। क्षत्रियों में-अक्षयकुमार, मेघकुमार प्रभृति। ब्राह्मणों में- इन्द्रभूति, सुधर्मा आदि।

ये इनके साधु शिष्य थे और ढंक, गोभद्र, श्रेणिक, अंवड आदि क्रमशः शूद्र, वैश्य, क्षत्रिय और ब्राह्मण जाति के गृहस्थ शिष्य थे। भगवान् महावीर ने स्त्रियों को भी पुरुषवत् धर्म के अधिकार दिए थे।

भगवान् महावीर के जीवन में खासकर तीन विशेषताएँ प्रतीत होती हैं। पूर्ण अहिंसा, प्रचण्ड तप और स्याद्वाद।

भगवान् महावीर के समय में अजितकेशम्बली, प्रबुद्ध कात्यायन, गोशालक, संजयवेलीपुत्र और पूर्णकाश्यप आदि के तात्कालिक दर्शनों के अतिरिक्त वेदान्त आदि दर्शनों का भी काफी प्रचार था। इन सबका कथन एक दूसरे के विरुद्ध था। जिससे उनमें खण्डन-मण्डन का कालुष्य वार-वार उत्पन्न होता था। इन सबका विरोध मिटाने के लिए भगवान् महावीर ने स्याद्वाद का उपदेश किया। 'स्याद्वाद' एक सिद्धान्त है। एक ही वस्तु में भिन्न-भिन्न देश-काल अवस्थाओं की अपेक्षा से अनेक विरुद्ध या अविरुद्ध धर्मों की संभावना हो सकती है, अतः एकान्त रीति से अमुक वस्तु में अमुक ही धर्म है, दूसरा नहीं, ऐसा कहना मिथ्या है। स्याद्वाद यह वस्तु मात्र को पूर्ण रीति से पहचानने का नाम है। इसको अनेकान्त वाद भी कहते हैं। इसके द्वारा हरएक वस्तु की परीक्षा करने पर वस्तु का स्वरूप यथार्थ रूप में प्रकट होता हैं। इस सिद्धान्त को जानने और पालन करने से जगत् का वैर विरोध शान्त हो सकता है। सभी धर्मों का समन्वय हो जाता है।

भगवान् महावीर के उपदेश में त्याग, संयम और जीवादि पदार्थों के स्वरूप की प्रधानता है। इनके मुख्य

शिष्य इन्द्रभूति और सुधर्म प्रमुख महर्षियों ने इनका उपदेश ग्रहण करके फिर उसे सूत्र रूपमें बनाया। जिसको आगम कहते हैं। फिर भगवान् महावीर के ९८० वर्षों बाद तक कंठस्थ रखे हुए आगमों को लोगों ने पुस्तकों में लिखना शुरू किया और उसके कई विभाग हुए। आचाराङ्ग, सूत्रकृताङ्गादि उसके नाम हैं। भगवान् महावीरने सर्वत्र उपदेश देकर असाधारण सफलता प्राप्त की थी। १४००० त्यागी ( साधु ), ३६००० साध्वी, १५९००० उपासक और ३१८००० उपासिकाएं भगवान् महावीर के भक्त शिष्य हुए थे। श्रेणिक ( बिंबिसार ) नन्दिवर्द्धन, चण्डप्रद्योतन, चेटक, विजयराजा, उदयन वत्सराज, प्रसन्नचन्द्र, कोशिक और अदीन शत्रु प्रभृति राजा महावीर के भक्त बने थे। वाद करने वाले ४०० वादी महावीर के शिष्य थे। गोशालक भी भगवान् महावीर का शिष्य था, उसने आजीवक मत निकाला था।

करीब तीस वर्षों तक भगवात महावीर ने उपदेश का कार्य किया। राजगृह (नालन्दा) श्रावस्ती और वैशाली प्रमुख नगरों में इन्होंने चातुर्मास किये। मगध, बंगाल और विहार की प्रजाका प्रेम भगवान् महावीर के प्रति अधिक था। ७१॥ वर्ष और दो दिन इनकी आयु थी। कार्तिक कृष्णा अमावास्या को इनका महानिर्वाण ( मोक्ष ) पावापुरी* में, हस्तिपाल राजा की कचहरी में, हुआ।

* पावापुरी विहारशरीफ (पटने) के पास है। इस पवित्र स्थान की देख रेख बाबू धन्नूलाल सुचन्ती ( विहार शरीफ ) और उनके परिवार वाले करते हैं।

निर्वाण के पूर्व भगवान् महावीर ने लगातार सोलह प्रहरों तक तात्त्विक उपदेश दिया था। जिसे लिच्छवि और कोशलके १८ गणमेलक (संधिकारक) राजाओंने भी सुना था।

भगवान् महावीर के निर्वाणान्तर सच्चा दीप वुझ गया। वहां के राजा महाराजाओंको वहुत खेद हुआ। उन्होंने घरमें दीप जलाकर अपने मनको समझाया। दीपावली का पर्व तभी से हुआ। महावीर निर्वाण के २५० वर्ष पूर्व भगवान् पार्श्वनाथका निर्वाण हुआ था।

भगवान् महावीर और महात्मा वुद्ध समकालीन ज्योतिर्धर थे। ऐसे दीर्घ तपस्वी, आप्त पुरुष जिस देशमें उत्पन्न हुये हों, वह देश धन्य है।



—: ३२ :—

# जैन साहित्य की प्रौढ़ता* और समृद्धता

साहित्य एक ऐसी चमत्कारी वस्तु है कि जिससे असभ्य देश और जाति सभ्य हो जाती है। अवनति में पड़ा हुआ देश उन्नति के शिखर पर चढ़ता है। एक समय का उपहास पात्र देश साहित्य से संस्कारित होकर दूसरे देशों का उपहास करने लगता है। यह किसका प्रताप है? कहना होगा कि यह प्रौढ (विशुद्ध) और समृद्ध साहित्य का प्रताप है। साहित्य शब्द की व्याख्या संस्कृत विद्वानों ने दो प्रकार से की है। एक तो काव्य नाटक और चम्पू विषय के ग्रन्थों में परिगणित रूढ व्याख्या है और दूसरी व्याख्या (हितेन सह साहितं, तत्स्वभावः साहित्यम्) जो हित को करने वाला है वह साहित्य है। इस छोटे प्रस्तुत निवन्ध में दूसरे अर्थ के अनुसार मैं लिखूंगा। जैन विद्वान् आचार्यों और श्रावकों ने जो प्रत्येक विषय के प्रौढ साहित्य की जगत को अनूठी भेंट दी है इस उपकार को जगत् कभी नहीं भूल सकता। उनकी निःस्वार्थ भावना से वने हुए साहित्य में आध्यात्मिक और ऐहिक भाव हैं, रस का उल्लास है, अलंकार की छटा है। प्राकृतिक वर्णन और

---

* प्रभात, गुजरांवाला, वर्ष १ अङ्क ४।

विज्ञान है। ऐसा होते हुए भी मुझे दुःख और शरम के साथ कहना पडता है कि ऐसे अनूठे साहित्य की जगत् ने काफी कदर और विचारणा नहीं की है। सारे जगत् ने तो क्या, परन्तु जैन जगत् ने भी उतनी कदर और विचारणा नहीं की है। अपने घर में सब प्रकार की सामग्री होते हुए भी हम दूसरों के घर का मुंह ताकते हैं। मैं समस्त देशों के जैनों को अनुरोध के साथ कहूंगा कि अपने यहां सभी विषय के प्रौढ और पूर्ण हजारों ग्रन्थ मौजूद हैं उनको पढाइए, और लाहौर देहली आदि यूनिवर्सिटियों के अंदर प्रत्येक विषय का साहित्य दाखिल करवाइए। श्री आत्मानन्द जैन महासभा पंजाब से मेरा विशेष अनुरोध है कि वह भरसक प्रयत्न करके लाहौर यूनीवर्सिटी में स्वतंत्र जैन न्याय, काव्य की परीक्षा में मौलिक ग्रंथ प्रवेश करा कर पंजाब की सभी जैन संस्थाओं हाई स्कूलों में उनको पढावें। एक भाई ने मुझे कहा था कि हम जैनों को इस बात का पता ही नहीं कि हमारे यहां किस प्रकार का और कितना साहित्य है, तो हम कैसे पढ सकते और दाखिल करवा सकते हैं। श्री आत्मानन्द जैन गुरुकुल पंजाब के दो उत्साही युवक भाई हीरालाल जी और ईश्वर लाल जी ने मुझ से कहा था कि वैसे छपे हुए अवशिष्ट और प्राचीन ग्रन्थों का नाम और स्थान लिख कर हमें दो, उसको पंजाब के जैनों को मालूम करने के लिए हम अपने प्रभात में दे देवेंगे। मैंने इस कार्य को उचित समझ कर यह लेख लिखने का विचार किया है।

समस्त जैन साहित्य का सूचीपत्र होना तो एक लेख क्या, परन्तु लगभग एक हजार पृष्ठ की पुस्तक में भी समावेश होना दुःशक्य है। क्योंकि महर्षिशिरोमणी श्री उमास्वाति वाचक ने पांच सौ ग्रंथ बनाये, हरिभद्र आचार्य, जो कि जन्मसे वैदिक ब्राह्मण थे परन्तु एक विदुषी साध्वी से प्रबुद्ध होकर तेजस्वी जैनाचार्य हुए और आपने न्याय आदि विषय के चौदह सौ चौतालीस (१४४४) प्रकांड ग्रन्थों की रचना की। वादिदेवसूरि ने स्याद्वाद रत्नाकरादि जैसे अति प्रौढ तर्क के अनेक ग्रन्थ बनाए। आचार्यशेखर सर्वज्ञतुल्य श्री हेमचन्द्र भगवान् ने तो प्रायः सभी विषय के तीन करोड और पचास लाख श्लोक बनाकर जैन साहित्य का मुख उज्ज्वल और गौरवान्वित किया। रत्नप्रभसूरि, मल्लिषेणसूरि, विद्यानन्दस्वामी, अकलंक भट्ट, अभयदेवसूरि प्रभृति नामांकित विद्वानों ने तर्क शास्त्र को उन्नत स्फुरित और यशस्वी बनाया। महाकवि धनपाल, धनंपय श्रीपाल, वस्तुपाल, तेजपाल, प्रभृति श्रावक विद्वान् कवियों ने साहित्य शास्त्र को पुष्ट और विकसित किया। श्रीमद् यशोविजय उपाध्याय आदि ने जैन न्याय को जन्म दिया। मेघविजय उपाध्याय आदि ने माघ और नैषध आदिके क्लिष्ट ग्रन्थों की समस्यापूर्त्ति की और मेघमहोदय, चन्द्रप्रभा व्याकरण, हीरसौभाग्य, विजयप्रशस्ति जैसे ज्योतिष व्याकरण और साहित्य ग्रंथों का निर्माण किया। ऐसी दशा में मैं कितने ग्रन्थों को इस लेख में लिखकर बता सकता हूं विषयवार ग्रन्थों की सूची अग्रिम पत्र में प्रकाशित होगी।

---

—: ३३ :—

# महाकवि वाग्भट के जैन ग्रन्थ की व्याख्या में गड़बड़*

(समालोचना)

वाग्भटालंकार व्याख्या सहित, मूल लेखक जैन महाकवि वाग्भट, व्याख्याकार श्रीयुत पं० इश्वरीदत्त शास्त्री, प्रो० दयालसिंह कालेज. प्रकाशक लाला मोतीलाल बनारसी दास लाहौर । वाग्भटालंकार अलंकार विषय का एक ऐसा ग्रन्थ है कि काव्य के साधारण विद्यार्थी से लेकर प्रौढ पण्डित तक के लिये एकसा उपयोगी है । शब्दालंकार तथा अर्थालंकार का यह स्वतन्त्र ग्रन्थ होने से अलंकार विषयक जितना वक्तव्य था उतना कवि ने इस ग्रन्थ में पद्य बंध लिख डाला है । इसी कारण यह ग्रन्थ पटना-बिहार गवर्नमेंन्ट संस्कृत परीक्षा और सन् १८-२४-२५ में लाहौर की परीक्षा के पाठ्यक्रम (course) में रक्खा गया है । वाग्भट बारहवीं शताब्दी के गुजरात के सम्राट् सिद्धराज जयसिंह के प्रधान जैन मंत्री थे । हम आगे बहुत प्रमाणों से इनका परम जैन होना सिद्ध करेंगे । इनके वागभटालङ्कार पर

* वीर, बिजनोर वर्ष ६, अङ्क १६ ।

जैनाचार्यों की प्राचीन ४-५ टीकाएं[1] वर्तमान में उपलब्ध हैं, जिनमें से श्रीसिंहदेवगणि की सुन्दर टीका निर्णय सागर प्रेस बम्बई से करीब १५ साल हुए प्रकाशित हो चुकी है। इसी ग्रन्थ के ऊपर पंडित ईश्वरीदत्त शास्त्री जी ने 'प्राज्ञमनोरञ्जनी' नाम की नवीन टीका लिखी है। मुझे अभी तक मालूम नहीं होता कि पण्डित जी ने इसमें प्राचीन टीका से क्या विशेषता की है? हां यह विशेषता जरूर नजर पडती है कि जगह २ मूल लेखक (बागभट) के आशय को पण्डित जी ने अपने कुतर्क से विपरीत कर दिया है, किन्तु क्या ऐसा अनर्थ करने से ही साहित्य सुधार हो सकता है? क्या ऐसी मनमानी कलपना करने से ही बुद्धि की कृतार्थता हो सकती है? इतिहास तो साफ २ कहता है कि वागभट्, जिन का अपरनाम वाहड भी था, वे परम विद्वान् श्रावक ( जैन ) थे। उन्होंने शत्रुंजय ( पालीताणा ) आदि कई तीर्थों में लाखों[2] रुपये

१. जिनवर्धनसूरिकृत, क्षेमहंसगणिकृत, अनन्तभट्टसुतकृत, राजहंस उपाध्यायकृत और सिंहदेव गणिकृत ये पांच टीकाएं प्राचीन पुस्तक भंडारों में हैं।

२. षष्टिलक्ष (६०) युता कोटि व्ययिता यत्र मन्दिर स श्रीवाग्भट वो ऽत्र वर्ण्यते विबुधैः कथम् ॥ वर्षे रुद्राकैसंख्यैः स्वजनवचसा विक्रमार्कात्प्रयातैर्यातैनाः सिद्धशैले (शत्रुंजये) जिनपतिभुवनं वाग्भटः प्रोद्दधार ॥ प्रबन्धचिन्तामणि, कुमारपालप्रबन्ध पृ० २२० की टिप्पणी में कालिदास सकलचन्द्र से मुद्रित की गई आवृत्ति।

खर्च कर मन्दिर व धर्मशालाएँ बनवाई थीं, जो आज भी हम देख सकते हैं। और वाग्भट का उल्लेख कई जैन ग्रन्थों में वार २ आया है। निर्णयसागर से प्रकाशित वाग्भटालङ्कार की प्रस्तावना में निष्पक्ष वैदिक विद्वान् श्री वासुदेव शर्म्मा और पंडित शिवदत्त शर्म्मा ने भी इसी प्रकार लिखा है. 'अस्यैव वाग्भटस्य वाहड इति प्राकृतं नामान्तरमस्ति' यतो यत्र वै ग्रन्थेः—

बंभंडसुत्तिसंपुडमुत्तिअमणिण्णो पहासमूहव्व ।
सिरि वाहडत्ति तणओ आसि बुहो तस्स सोमस्स ॥

दिनवर्धनसूरिव्याख्यातः पितुः सोम इति तस्य वाहड इति नाम प्रतीयते''' ''' एवं च ।

'अथास्ति वाहडो नाम धनवान्धार्मिकोऽग्रणीः ।
गुरुपादान्प्रणम्याथ चक्रे विज्ञापनामसौ ॥ १ ॥
आदिश्यतामतिश्लाघ्यं कृत्यं यत्र धनं व्यये ।
प्रभुराहालये जैने द्रव्यस्य सफलो व्ययः ॥
आदेशानन्तरं तेनाकार्यत श्रीजिनालयः ।
हेमाद्रिधवलस्तुङ्गो दीप्यकुम्भमहामणिः ॥
वत्सरे तत्र चैकेन पूर्णे श्रीदेवसूरिभिः ।
श्रीवीरस्य प्रतिष्ठां स वाहडोऽकारयन्मुदा ॥'

इति प्रभाचन्द्रमुनीन्द्रविरचितप्रभावकचरित्रतो वाग्भटस्य सत्ता ११७९ विक्रमसम्वत्सरे 1123 A. D. स्फुटं प्रतीयते ''' श्रीमद्वाग्भटदेवोऽपि[1] जीर्णोद्धारमकारयत् । शिखीन्दुरवि (१२१३) वर्षे च ध्वजारोपं व्यधापयत्' ॥ इत्यग्रिम प्राभाविकचरित्रतो वागभटस्य सत्ता १२१३ विक्रम संवत्सरे 1157 A. D. प्रतीयते ॥

वाग्भटालङ्कार, निर्णयसागरकी आवृति चौथी, पृष्ठ १-२।

इसके सिवाय प्रवन्धचिन्तामणि प्रभावकचरित्र और संस्कृत द्वयाश्रय (हेमचन्द्राचार्यकृत) आदि जैसे ऐतिहासिक ग्रन्थों से भी साफ मालूम होता है कि वाग्भट एक कट्टर जैन थे। यह वात स्वयम् इसी वागभटालङ्कार में भी प्रतीत होती है। इनके उदाहरण भी जैन तीर्थंकरों की भी भक्ति से पूर्ण है। देखिये मैं कुछ पाठकों के सन्मुख रखता हूं:—

श्रियं दिशतु वो देवः श्रीनाभेयः जिनः सदा ।
मोक्षमार्गं सदा ब्रूते यदागमपदावली ॥

वाग्भटालंकार । पृष्ठ १ ।

---

१. पुराने मन्दिरों को ठीक करने को जीर्णोद्धार कहते हैं। वागभट ने शत्रंजय (जैनों का वहुत वडा तीर्थ) के वहुत मन्दिरों का जीर्णोद्धार करवाया था। गुजराती भाषा की एक प्राचीन पुस्तक में लिखा है कि 'वाहड मन्त्रीये चौदमोरे तीर्थे कर्यो उद्धार। वार तेरोत्तर (१२१३) वर्षमांरे वंश श्रीमाली सार हो जिनजी........'। नवाणुं प्रकार की पूजा पृ० २५९।

गत्या विभ्रममन्दया प्रतिपदं या राजहंसायते
यस्याः पूर्णमृगाङ्कमण्डलमिव श्रीमत्सदैवाननम् ।
यस्याश्चानुकरोति नेत्रयुगलं नीलोत्पलानि श्रिया
तां कुन्दाग्रदतीं त्यजन्जिनपती[1] राजीमतीं पातु वः ॥

वा० पृ० ६३[2]

तं णमह वीअराअं जिणिन्द मुलिअ दिढ अरकसाअम्
जस्स मणं व सरीरं मणं सरीरं व सुपसन्नम् ॥ वा० पृ० ६५
कलवरे चन्द्रकलङ्कमुक्ता मुक्तावली चोरुगुणप्रपन्ना जगत्त्रयस्याभिमतं ददाना, जैनेश्वरी कल्पलतेव मूर्तिः ॥

वा० पृ० ६६

ऐसा होते हुए भी पं० ईश्वरीदत्तजी सम्प्रदाय के मोह से प्रारम्भ में व्याख्या करते हुए मंगलाचरण के एक

---

१. यहां जिनपति से जैनों के बाईसवें तीर्थंकर नेमनाथ समझना, इन्होंने राजीमती नाम की अपनी युवती स्त्री को छोडकर संन्यास लिया था ।

२. इस लेख में उसी वाग्भटालंकार के उदाहरण दिये गये हैं। जो पं० ईश्वरीदत्त जी की टीका युक्त लाहोर में लाला मोतीलाल ब० के यहां से प्रकाशित हुआ है, और जिस पर इन्हीं [प्रस्तुत] पंडित जी की टीका है जो समालोच्य है ।

श्लोक का मुख्य अर्थ इस प्रकार लिखते हैं कि:–नाभेरपत्यं[1] नाभेय: ''' यद्वा श्रीः लक्ष्मीः नाभेयः नाभेरुत्पन्नः ब्रह्मा ताभ्यां उपलक्षितः अनेन जितस्य विष्णुववतारता प्रदर्शिता यद्वा श्रियः सकलशास्त्रनिष्णातत्वसमृद्धेः इनः स्वामी इति श्रीनः नास्ति किमपि भेयं भीतिजननक्षमं यस्य इति अभेयः जिन[2] बुद्धः........................ वा० पृ० १

श्रीनः लक्ष्मीपतिः अभेयः भीतिरहितः जिनः जिनावतारः अः विष्णुः 'अकारो वासुदेवः स्यात' इत्येकाक्षरकोशवचनात्, वः श्रियं दिशतु ददातु यस्य व्यासावतारस्य विष्णोः आगमपदानां वेदान्तसिद्धान्तानाम् आवली समुदायः शेषं पूर्ववत् ।

वा० पृ० २

---

१. जैनों के प्रथम तीर्थंकर श्रीऋषभदेवके पिता का नाम नाभि था, इस बात को जैनों का छोटा बच्चा भी जानता है "नाभिश्च जितशत्रुश्च" । हैमकोष काण्ड पहिला श्लोक २६ ।

इक्ष्वाकुभूरित्यभिधामधाद्भूर्यदानिवेशात्प्रथमं पुरोऽस्याः ।
नाभेस्तदा युग्मिपतेः प्रपेदे, तनूजभूयं प्रभुरादिदेवः ॥

भागवत पुराण में भी कहा है—"नाभेः सुतः सः वृषभो मरुदेवीसूनुः यो वै चचार मुनियोग्यचर्याम्"

२. यद्यपि जिन शब्द जैन तीर्थंकर और महात्मा बुद्ध इन दोनों अर्थ में है परन्तु यहां पर जैन तीर्थंकर का ही अर्थ लेना चाहिये क्योंकि ग्रन्थकार जैन ही थे ।

रेखांकित (—) वाक्यों से स्पष्ट मालूम होता है कि पण्डित जी किसी भी तरह से इस जैन ग्रन्थ को वैदिक ग्रन्थ बनाना चाहते हैं, नहीं तो 'जिन'' ( तीर्थंकर ) के साथ विष्णुः लक्ष्मी, ब्रह्मा और व्यासावतारस्य आदि पदों की संगति कैसे हो सकती है ? वैदिक विद्वानों से पूछने पर पता चला है कि वैदिक लोग बुद्धदेवको विष्णु का अवतार मानते हैं, जैन तीर्थंकरों को नहीं मानते, इससे 'जिनस्य विष्ण्वावतारता प्रदर्शिता' लिखना भी भूल है। इसके अलावा व्याख्याकार का यह भी विचार है कि यह ग्रन्थ बौद्धों का हो जाय तो भी अच्छा है, इसी इरादे से अथवा समझ फेर से जहां २ मूल श्लोकों में जिन, जिनेन्द्र[1] और अर्हन् शब्द आये हैं वहां २ ( लेखकने ) उसका अर्थ बुद्ध अथवा बुद्धदेव किया है और जहाँ २ जैनों के २२ [ बाईसवें ] तथा २४ [ चोवीसवें ] तीर्थंकरों के नाम नेमि [ नेमिनाथ ] और वीर [ महावीरस्वामी ] आये हैं, वहां २ भी उन्होंने स्पष्टता नहीं की है। देखिये कुछ नमूना बताता हूं ... .. ।

विनयात् त्वं (त्वां) स्तुवां (स्तुवे) वीरविनत त्रिदशेश्वरः ॥ वा० पृष्ठ १३

टीका—हे वीर! विनयात् (यहां वीर से २४ वे तीर्थंकर महावीर स्वामी से कविका मतलब है। स्वामी

---

१ जिनेन्द्र, अर्हन्, वीतराग और तीर्थङ्कृत् शब्द, प्रायः करके जैन तीर्थंकरों के लिए ही प्रयुक्त होते हैं।

रक्षकः स जिनः बुद्धः यः युष्मान् पातु । वा० पृ० २१

स प्रसिद्ध जिनः बुद्धः जयति । वा० पृ० २२

यथा जिनः बुद्धः स्वामी अवलम्बनम्ः यस्य तस्मै अर्हते तन्नामकसंप्रदायविशेषप्रवर्तकायनेमये[1] तन्नाम्ने ।......
वा० पृ० २३

सज्ञानः सः प्रसिद्धः जिन[2] बुद्धदेवः । वा० पृ० ९

जिनयातिः बुद्धः वः युष्मान् पातु । वा० पृ० ६३

जिनेन्द्रं बुद्धदेवं नमत ..... वा० पृष्ठ ६५

जैनेश्वरी.....जिनेश्वरस्य बुद्धदेवस्य इदम् (इयम्) मूर्तिः कल्पलता इव ... ... । वा० पृ० ६७

अगर व्याख्यालेखक यह समझते हों कि जैन धर्म और बौद्ध धर्म एक है तो अब इस बुद्धिवाद के परीक्षक जमाने में यह समझना उनकी भूल है, क्योंकि जैनों के प्रसिद्ध २ विद्वान् डाक्टर याकोबी, डा० हर्टल, डा० ग्लासेनप और भारत के नेता लोकमान्य तिलक, महात्मा गांधी,

१. अरिष्ट नेमस्तु नेमिः वीरश्चरमतीर्थकृत् ।
महावीरो वर्द्धमानो देवार्यो ज्ञातनन्दनः ॥
हैमकोष प्रथम काण्ड श्लोक २० ।

२. यहां पर संधि होकर जिनो होना चाहिये परन्तु पण्डित जी ने अपनी टीका में जहां जैसा २ शुद्ध या अशुद्ध लिखा है, वैसे ही हम को यहां पर उतारा करना पडा है ।

कवीन्द्र रवीन्द्र टागोर और श्रीयुत कन्नोमलजी एम० ए० सेशन जज्ज धौलपुर जैसे प्रसिद्ध पुराने विद्वानों ने भी इस कल्पना को निर्मूल मान कर जैन दर्शन एक स्वतन्त्र दर्शन है— किसी की शाखा या भेद नहीं है—ऐसी सर्वत्र उद्घोषण की है। देखिये—

जर्मन के प्रसिद्ध विद्वान् डा० जेकोबी ने एक भाषण में यह कहा था कि—

"In conclusion let me assert my conviction that Jainism is an original system quite distinct and independent from all others and that, therefore it is of great importance for the study of philosophical thought and religious life in ancient India."

देशनेता लोकमान्य तिलक सन् १९०४ के दिसम्बर के अपने 'केसरी' पत्र में लिखते हैं कि— 'ग्रन्थों तथा सामाजिक व्याख्यानों से जाना जाता है, कि जैन धर्म अनादि है। यह विषय निर्विवाद तथा मतभेद रहित है। सुतरां इस विषय में इतिहास के दृढ सबूत हैं, और निदान इस्वी सन् से ५२६ वर्ष पहिले का तो जैन धर्म सिद्ध ही है। महावीर स्वामी जैन धर्म को पुनः प्रकाश में लाये' इस बात को आज २४०० वर्ष व्यतीत हो चुके हैं। बौद्ध धर्म की स्थापना से पहिले जैन धर्म फैल रहा था, यह बात विश्वास करने योग्य है। चौवीस तीर्थंकरों में महावीर

स्वामी अन्तिम तीर्थंकर थे। इससे भी जैन धर्म की प्राचीनता जानी जाती है बौद्ध धर्म पीछे से हुआ, यह वात निश्चित् है।" यदि व्याख्याकार पण्डित ईश्वरीदत्त जी यह कहें कि जिनेन्द्र जिनेश्वर और वीतराग शब्द का पर्याय वाची बुद्ध और बुद्धदेव शब्द है। इसी लिए हमने जिनेन्द्रादि शब्दों की जगह बुद्ध और बुद्धदेव शब्द रखे हैं। यह भी उनका कहना ठीक नहीं, क्योंकि प्रसिद्ध अमरकोश में जिनेन्द्र जिनेश्वर और वीतराग (जैन तीर्थंकर) के जो नाम आये हैं, उन नामों से बुद्ध और बुद्धदेव शब्द कहीं भी नहीं है। खुद बौद्धाचार्य मोग्गलान थेर नाम के विद्वान् ने जो 'अभीधानप्पदीपिका'[२] नाम का पाली भाषा का शब्द कोष बनाया है, उसमें भी (खीणासवो, (त्व) ऽसरंवो (च) वीतरागो, (तथा) ऽरहा (प्रथम सर्ग १० वां श्लोक) का जैन तीर्थंकरों के जो नाम आये हैं, उनमें भी बुद्ध और बुद्धदेव शब्द नहीं है।

---

१. अर्हन् जिनः पारगतस्त्रिकालवित्क्षीणाष्टकर्मा परमेष्ठ्यधीश्वरः।
शंभुः स्वयम्भुर्भगवान् जगत्प्रभुस्तीर्थंकरस्तीर्थकरो जिनेश्वरः॥
स्याद्वाद्यभयदसार्वाः सर्वज्ञः सर्वदर्शिकेवलिनौ।
देवाधिदेवबोधिदपुरुषोत्तमवीतरागाप्ताः॥ हेमकोष, प्रथम काण्ड श्लोक २४-२५।

२. यह पाली भाषा का कोष गुजरात पुरातत्त्व मन्दिर अहमदाबाद से प्रकाशित हुआ है और एक सिलोन के बौद्ध भिक्षुक का लिखा हुआ है

अगर पण्डित जी अपने बचाव के लिये यह भी कहें कि जिनेन्द्र, जिनेश्वर और वीतराग शब्द बुद्ध के पर्याय वाची हैं, जैसे घटके कलश आदि शब्द, तो यह भी कहना उनका युक्तिशून्य है। क्योंकि प्रसिद्ध अमर कोश[1] और बौद्धोंके 'अभिधानप्पदीपिका' कोश में जो बुद्ध भगवान् के नाम आये हैं उनमें कहीं भी जिनेन्द्रादि शब्द नहीं हैं।

पाठक लोग इस छोटी सी समालोचना के पढने से भली भांति समझ सकते हैं कि इस जैन ग्रन्थ की व्याख्या में पं० महाशय जी ने कितनी गडबड की है। मुझे लिखते हुए दुःख होता है कि हिन्दुस्तान के अनुचित सम्प्रदाय मोह से और जैनों की साहित्य के प्रति उपेक्षा से एक नहीं, अनेक प्राचीन ग्रन्थों में ऐसे लोगों ने गडबड करके अपने ग्रन्थ बना लिए हैं। परन्तु ध्यान रखना कि अब

---

१. सर्वज्ञः सुगतो बुद्धोधर्मराजस्तथागतः।
समंतभद्रो भगवान्मारजिल्लोकजिज्जनः॥

षडभिज्ञो दशवलोऽद्वयवादी विनायकः।
मुनीन्द्रः श्रीघनः शास्तामुनिः शाक्यमुनिस्तु यः॥

स शाक्यसिंहः सर्वार्थसिद्धिः शौद्धोदनिश्च सः।
गौतमश्चार्कबन्धुश्च मायादेवीसुतश्च सः॥

अमरकोष प्रथम श्लोक १३-१४-१५

जमाना परीक्षा का और पोल खोलने का आया है और अब ऐसे लोगों की गडबड नहीं चल सकती है। इसीलिए ऐसे लोगों को अब निष्पक्ष होकर स्वपर कल्याणकारी कार्य करना चाहिए। इस टीका के प्रकाशक श्रीयुत मोतीलाल बनारसीदास जी से भी मेरी प्रेरणा है कि वे इस टीका के लेखक पं० ईश्वरीदत्त जी को एक पत्र लिखकर इस ग्रन्थ में की हुई भूलों का सुधारा करवा कर आत्मानन्द महासभा, अम्बाला, या दूसरी कोई जैन संस्था में और साहित्यिक पत्रों में क्षमायाचना के सहित भेज दें। ऐसा करने से साहित्य में विगाड होते हुए रुकेगा और जैन विद्वानों को सन्तोष होगा।



—: ३४ :—

# अर्द्ध-मागधी और प्राकृत*

कण्ठ-तालु आदि के संगठन से मुख द्वारा भाषा (शब्दोच्चारण) की उत्पत्ति होती है। भाषा का प्रयोजन मनोगत भावों को व्यक्त करना है। नैयायिक शब्द को आकाशका गुण मानते हैं, साङ्ख्यकार कारण मानते हैं और जैन आदि भाषावर्गणा नामक विशिष्ट पुद्गल-परमाणुओं का समूहकार्य मानते हैं।

विभिन्न काल में कितनी भाषाएं भारत में उत्पन्न हुईं, जिनमें थोडी ही भाषाओंने साहित्य और व्यवहार में चिरकालता पाई। जिस भाषामें सरलता और व्यापकता होती है, वह लोक-व्यवहार की भाषा होती है और जिससे माधुर्य तथा लालित्य आदि गुण होते हैं, वह साहित्य की भाषा होती है, एवम् उभय गुण विशिष्ट भाषा व्यावहारिक और साहित्यक दोनों ही होती हैं। ऐसी ही भाषाओंमें अर्द्ध-मागधी भी एक है।

आज से ढाई हजार वर्ष पूर्व अर्द्ध-मागधी का प्रचुर रूप से प्रचार था। मगध, बंगाल, बिहार और उत्तर हिन्दुस्तान के करोडों मनुष्यों की यह बोल चालकी भाषा थी। मागधी भाषा का उत्पत्तिस्थान मगध देश है; पर

---

* गंगा-सुलतानगंज, वर्ष ५० तरंग ४६।

अर्द्ध मागधी का नहीं। श्रीजिनदास नामके एक प्राचीन विद्वान् ग्रन्थकार कहते हैं—"अर्द्ध-मागधी भाषा अठारह देशोंकी भाषाओं से बनी है[१]।" यानी ढाई हजार वर्ष पूर्व इस भाषा का प्रचार अठारह देशों के लोक-व्यवहार और साहित्यमें था; इसी लिए दीर्घ तपस्वी भगवान् महावीर स्वामी जैसे दिव्य पुरुषने भी इसी लोकप्रिय भाषामें उपदेश देकर जगत्को सन्मार्ग दिखाया[२]। भगवान् महावीर के मुख्य मुख्य शिष्य इन्द्रभूति, अग्निभूति और सुधर्म प्रमुख महर्षियों ने तथा उनके भी शिष्य प्रशिष्योंने सैकडों वर्षोंतक इसी भाषामें उपदेश दिये और शिष्ट साहित्यकी रचना की। आज जैनों के जितने भी मूल ग्रन्थ, आगम, सूत्रग्रन्थ आदि उपलब्ध हैं, उनकी भाषा यही अर्ध मागधी है। इस भाषामें स्वभावतः ही माधुर्य, लालित्य और व्यापकत्व है। इसीलिये आचार्य हेमचन्द्र ने इसके लिए काव्यानुशासन में "अकृत्रिमस्यादुपदा" विशेषण दिया है और वाग्भटने खुले मुंह तारीफ की है।

आर्ष (ऋषिभाषित) और जैनप्राकृत इसी अर्ध मागधी के नामान्तर हैं। डा० याकोबी आदि भाषातत्त्वविद्

---

१ अट्ठारसदेसी भाषा णिययं वा अद्धमागहं।" निशीथचूर्णि

२ अद्धमागहाए भासंए भासंति अरिहा धम्मं। ... तएणं समणं भगवं, महावीरे कूणिअस्स भिंभिसारपुत्तस्स... अद्धमागहीए भासए भासंति।' उववाइयसुत्तं।

इसे जन महाराष्ट्री या महाराष्ट्री कहते हैं। पर यह विचार ठीक नहीं जंचता; क्योंकि इसमें महाराष्ट्री के समस्त लक्षण नहीं पाये जाते हैं। कुछ साम्य देखकर इसे महाराष्ट्री कह देना नितान्त असङ्गत है। डा० याकोबी के इस विचार को अपने "प्राकृत व्याकरण" में डा० पिशलने भी अनुचित कहा है। यह जैनसूत्रों की भाषाको अर्ध-मागधी या आर्य भाषा ही सिद्ध करते हैं।

प्रज्ञापनासूत्रमें लिखा है कि, संस्कृत प्रभृति आर्य-भाषाओं में अर्ध-मागधी का भी स्थान है। तत्त्वज्ञानमय और व्याख्याप्रज्ञप्ति (भगवती) सूत्र में तो यहां तक लिखा है कि, इसे देवभाषा भी कहते है।

अर्ध-मागधी भाषा प्राकृत, पाली, महाराष्ट्री और मागधी आदि से कई अंशोंमें साम्य रखती है। यह भी शौरसेनी, मागधी, पाली, पेशाची आदि भाषाओं की तरह प्राकृतकी पुत्री है[1]। प्राकृत–भाषाका अर्थ है, प्रकृति (स्वभाव) जन्य भाषा यानि स्वाभाविक भाषा। "जिसमें व्याकरणादि जन्य काठिन्य उत्पन्न न हुआ हो, वैसा स्वाभाविक वचनप्रयोग प्राकृत-भाषा है।" विक्रम सम्वत् ११२५ में नमि साधुने रुद्रटाकाव्यालङ्कार के टिप्पन में भी ऐसा ही कहा है[2]। इस भाषा में स्वाभावतः माधुर्य

---

१ "आर्यों त्यमार्षतुल्यं च द्विविधं प्राकृतं विदुः'

२ "प्राकृतके महान् पण्डित श्रीयुत पं० हरगोविन्ददास त्रि० प्रभृति का भी यही मत है। प्राकृति का अर्थ कुछ लोगों ने संस्कृत किया है, इसे पण्डित जी भ्रान्त मानते हैं।

और लालित्य है; अतएव यह शिशुनाग, कुविन्द, शातवाहन आदि भारतीय सम्राटों के शासन काल में राज भाषा बन सकी थी। यह सैकड़ों वर्षोंतक भारत की राष्ट्र भाषा थी।

कुछ विद्वानों का तो यहां तक कहना है कि वैदिक भाषा से भी इस भाषा का उत्पत्तिकाल बहुत पुराना है। क्यों कि वैदिक और प्राकृत-भाषा में कितनी ही जगह बहुत साम्य दिखता हैं। जैसे अन्त्य व्यञ्जन का लोप हो जाना, संयुक्ताक्षर के पूर्व के अक्षर का ह्रस्व होना, संयुक्त 'य" और 'र" का लोप होना, संयुक्त व्यञ्जनों के मध्य में स्वर का आगम हो जाना, चतुर्थी के स्थान पर षष्ठी विभक्ति का होना, द्विवचन में आकार हो जाना और 'ऋ' का "उ" हो जाना इत्यादि। वर्तमान लौकिक संस्कृत पर भी प्राकृत ने प्रभाव डाला हैं। प्राकृत और अर्ध मागधी के कितने ही शब्द संस्कृत में घुस पड़े हैं। कुछ भाषा शास्त्रियों का यह मत है कि, सब से पहले व्याकरणादि से अनिरुद्ध प्राकृत भाषा थी; अनन्तर पाणिनि आदि के व्याकरणादि ग्रन्थों से निगृहीत होकर, जब वह संस्कार-युक्त और नियत हुई, तब उसमें से संस्कृत भाषा का उदय हुआ। राजा भोज, कवि हाल, वाक्पतिराज, जय-वल्लभ, राजशेखर, महेश्वरसूरि और वज्जालग्ग प्रभृति प्रमुख पुरुषों और स्त्री कवियों ने सरस्वती कंठाभरण, गाथा सप्तशती, गउडवहो, कर्पूरमञ्जरी, बालरामायण और

पञ्चमी-माहात्म्य आदि ग्रन्थों में प्राकृत की मुक्त कंठ से प्रशंसा की है।

प्राचीन ग्रन्थों का अध्ययन करने के लिये और हमारे प्राचीन इतिहास तथा सभ्यता का पता लगाने के लिए संस्कृत की ही तरह प्राकृत, मागधी अर्ध मागधी, पाली और अपभ्रंश आदि भाषाओं का ज्ञान प्राप्त करना नितान्त आवश्यक है। हिन्दी, बंगला, गुजराती, मराठी और मारवाड़ी प्रभृति प्रान्तीय भाषाओं की मूल स्वरूप और उनका विकास जानने के लिए तो प्राकृत और अर्ध मागधी आदि भाषाओं का जानना बहुत जरूरी है; क्योंकि, इन आर्य (वर्तमान) भाषाओं का प्रादुर्भाव इन्हीं प्राकृत आदि भाषाओं से ही हुआ है। हमारी देशी भाषाओं के सैकड़ों शब्द प्राकृत और मागधी से मिलते हैं। हिन्दी तो प्राकृत की खास ऋणी है। इसके धातु, प्रत्यय, व्याकरण के नियम और हजारों शब्द प्राकृत से एकदम मिल जाते हैं।

भाषा शास्त्र के अध्ययन को गम्भीर बनाने के लिये बंगीय और महाराष्ट्रीय विद्वानों ने प्राकृत और अर्द्धमागधी के क्षेत्र में अधिक काम किया है। इन दिनों प्राकृत और पाली आदि भाषाओं से अब समाज-विशेष का भी द्वेष नहीं रहा है। लोगों की रुचि भी शनैः शनैः इस ओर बढ़ती जा रही है। भारतीय यूनिवर्सिटियों का भी ध्यान अर्द्ध-मागधी की ओर गया है। भाषा-विज्ञान के अध्ययन के लिए

यूनिवर्सिटियों ने इसे एक स्वतन्त्र स्थान दे रखा है। वंबई यूनिवर्सिटी इस दिशा में अधिक आकृष्ट हुई है। इस यूनिवर्सिटी में प्रतिवर्ष ३०० से अधिक छात्र इस भाषा में परीक्षा देने बैठते हैं। फलस्वरूप गुजरात और दक्षिण में इस भाषा के बहुतेरे पण्डित हैं।

इसके प्राथमिक विद्यार्थी को यह समझ लेना चाहिये कि, प्राकृत और अर्द्धमागधी के व्याकरण के नियम बहुत कुछ एकसे हैं। इसलिये एक दूसरे के साधन एक दूसरी भाषाके अध्ययन में काम आ सकते हैं। व्याकरण-ग्रन्थ में आचाय हेमचन्द्र का प्राकृत-व्याकरण सुन्दर, सर्वोपयोगी और व्यापक माना जाता है। यह सूत्रवद्ध संस्कृत-भाषा में है। इसके अध्ययन से प्राकृत, शौरसेनी, मागधी, पैशाची चूलिका पैशाची और अपभ्रंश का बहुत सुन्दर ज्ञान हो जाता है। इन्हीं हेमचन्द्रसूरि का कुमारपालचरित्र काव्य भी वनाया हुआ है, जो भट्टी काव्य का अनुसरण करता है। इसके अतिरिक्त प्राकृत प्रकाश, प्राकृतसर्वस्व, संक्षिप्त सार, प्राकृत-व्याकरण, षड्भाषा-चन्द्रिका, प्राकृत-लक्षण और प्राकृतानुशासन प्रभृति प्राचीन व्याकरण-ग्रंथ भी उपलब्ध हैं। नवीन व्याकरण ग्रन्थों में डा० पिशल का प्राकृत ग्रामर, डा० बनारसीदास जी का अर्द्ध-मागधी रीडर, श्रीयुत रत्नचन्द्र जी का जैन-सिद्धांत कौमुदी, अर्द्धमागधी-शब्द-धातु रूपमाला, प्राकृत-पाठमाला, प० बेचरदास का प्राकृत-व्याकरण, प्राकृत-मार्गोपिदेशिका और प्राकृत-रूपमाला तथा प्रो० बुलनर की प्राकृत-प्रवेशिका आदि ग्रन्थ उपयुक्त हैं।

प्राचीन कोष-साहित्य में केवल धनपाल कवि की पाइअलच्छीनाममाला और हेमचन्द्र की देशीनाममाला ही मिलती हैं। नवीन कोषों में सर्वोपयोगी और सुन्दर कोप न्याय-व्याकरण-तीर्थ प्रो० हरगोविन्ददास जी का पाइअ-सद्द-महण्णवो है। इसमें प्राचीन और अर्वाचीन अर्द्धमागधी तथा प्राकृत आदि के ७५,००० शब्द प्रमाणों के साथ संगृहीत हुए हैं। इसके अतिरिक्त अभिधानराजेन्द्र और जैनागम-शब्दसंग्रह भी उल्लेखनीय हैं।

काव्यों में कुमारपाल चरित, पउम चरियं, महावीर चरियं, गउडवहो; सुपासनाह चरियं, गाथा सप्तसती; नाटक में मृच्छकटिक, कर्पूरमञ्जरी-(गद्यमें) इसके सिवाय वसुदेव हिन्दी काव्य और कल्पसूत्र आदि ग्रन्थ भी उल्लेखनीय हैं।

छन्दोग्रन्थमें गाथालक्षण, प्राकृत-पिंगल-सूत्राणि, नन्दीलाढ्य, सअंभूछन्द, वृत्तदर्शन, वृत्तमुक्तावली आदि ग्रन्थ दर्शनीय हैं।

अति प्राचीन प्राकृत, आर्ष प्राकृत और मागधी आदि भाषाओं के ज्ञान के लिए सब से पुराना और महत्त्व का साहित्य आचाराङ्ग प्रभृति जैन आगम है। इस भाषा में पाण्डव प्राप्त करने के लिए जैनागम का अध्ययन नितान्त आवश्यक है।

इसमें शक नहीं कि, अर्द्ध-मागधी बहुत ही महत्व-पूर्ण भाषा है। इसके थोडे शब्दोंमें ही बहुत भाव आ सकते हैं। इसीलिए महामुनि भरत ने कतिपय नाटकीय पात्रों को इसी भाषा में बोलने का आदेश दिया है। सुकुमार स्थलों में और खासकर स्त्री पात्रों के मुहसे जब यह भाषा बोली जाती है, तब इसका सौष्ठव, माधुर्य और लालित्य बरबस मन को मोह लेता है।

इस भाषा में २५०० वर्ष का पुराना तत्त्वज्ञान, धर्म और समाज विषयक इतिहास तथा अनेक ज्ञातव्य बातें मौजूद हैं। यदि इस भाषा के अध्ययन में लोग अधिकाधिक रुचि धारण करेंगे, तो निश्चय ही हमारी राष्ट्र भाषा हिन्दी के ऊपर भी नया प्रकाश डाला जा सकेगा।



—: ३५: —

# छपा हुआ अनूठा जैन साहित्य*

साहित्य वह वस्तु है जो एक बहुत बडे परिवर्तन को कर लेने में समर्थ है। ऐसे साहित्य से ही पूर्वकालीन भारत हरएक विषय में आगे बढ कर अन्य देशों का पोषाक और सिरताज हुआ था। इस प्रकार के साहित्य से ही राम, कृष्ण, बुद्ध, कालिदास, सिद्धसेन दिवाकर, समन्तभद्राचार्य, विक्रमभोग, कुमारपाल, वस्तुपाल, तेजःपालादि हर कलामें वीर धीर और विद्वान् बने थे! आज अमरिका भी पौद्गलिक विज्ञान समृद्धि में आगे बढा है। इस का कारण भी उस देश में वैसे साहित्य का प्रचार ही है। साहित्य शब्द से यहां यावद्विद्या कलाविज्ञान विषयक ग्रन्थों का अर्थ मैं लेता हूं। जैन धर्म में त्याग की-वैराग्य की प्रधानता होने से कई राजा महाराजा, कवि, विद्वान्, सेठ लोग भी विरक्त होकर मुनिवृत्ति को स्वीकार कर संसार को सभी उपाधियों से दूर हुए और शान्त चित्त से गहरे विचार पूर्वक आत्मशोधन व शुद्ध साहित्य का मनन और निर्माण करना उनका मुख्य व्यवसाय हुआ! यही कारण है कि ऐसे पहुंचे हुए महात्मा और विद्वानों के हाथ से ही प्रायः जैनों के मुख्य दोनों सम्प्रदायों में हर एक विषय का प्रत्येक प्रचलित भाषा में अनूठा साहित्य

---

* वीर, बीजनोर, वर्ष ८, अङ्क १, २, ३।

बना है, परन्तु यह असूल्य साहित्य जैनों की आलस्यवृत्ति, बेपरवाही और इतर धर्मिओं के द्वेष के कारण अधिकांश नष्ट हो गया, कुछ सड गया और अवशिष्ट प्रकाश में नहीं आया! यही वजह है कि यह साहित्य साहित्यशोधक यूरोप अमेरिको तथा भारत के विद्वानों के हाथ में काफी तादाद में नहीं पहुंचा। परिणामतः विद्वानों को इसके बारे में गलत फहमी का शिकार होना पडा! इसी कारण यूरोप के मुख्य विद्वान् डा० होपकीन्सन ने करीब तीस वर्ष पहले अपना अभिप्राय जाहिर किया कि "जैनों के पास विशिष्ट साहित्य ही नहीं है, इसलिए इनको संसार में जीने का अधिकार नहीं है!" आर्य समाज के प्रवर्तक दयानन्द सरस्वती और उनके भक्तों ने कहा है कि "जैन लोग अपने साहित्य को इसलिए दूसरों को नहीं बताते हैं कि उनके धर्म में-साहित्य में पोल है, गपोडे हैं।" भाइयो! जरा विचार करो, जैन धर्म और उसके साहित्य पर ऐसा झूठा कलङ्क कैसे लगा? सच जानिये यह कलङ्क हमारे आलस्य और पाप से लगा है। परन्तु जमाना बदला और श्री विजयधर्मसूरि जी, श्री आत्माराम जी म०, वकील केशवलाल और श्रीमान बाबू जुगमन्दरलाल जी जज हाई कोर्ट, श्रीमान् विद्यावारिधि चम्पतराय बार-एट-ला आदि के चित्त में जैनधर्म साहित्य प्रकाश करने की भावना ने स्थान लिया! इस शुभ भावना का शुभ फल यह हुआ कि अनेक विषय के अपूर्व ग्रन्थ भंडारों के गहरे अन्धेरे में से निकलकर प्रकाश में आये, एवं यूरोप और भारत के अजैन विद्वानों के हाथ में यह साहित्य पहुंचा। फिर

ज्योंही यह उत्तम साहित्य उनके हाथों में पहुंचा त्योंही जैनधर्म के और जैन साहित्य के विषय में उन लोगों के खराब और झूठे अभिप्राय बदलने लगे। वे लोग निन्दा के बदले जैन साहित्य और धर्म की मुक्तकण्ठ से प्रत्यक्ष और परोक्ष रूप में स्तुति करने लगे! किन्तु हतभाग्य से भारत में अब भी अधिकांश विद्वान् जैन धर्म और उसके साहित्य से ठीक ठीक परिचित नहीं हैं। इसी का परिणाम है कि कभी डा० ईश्वरी प्रसाद जी अपने इतिहास में जैन धर्म का अयथार्थ वर्णन लिख देते हैं, तो दूसरे अवसर पर मि० मुंशी जसे विद्वान् जैनों पर झूठे लाञ्छन लगाते हैं। इससे स्पष्ट है कि जैन साहित्य का प्रकाश हो जाने पर भी उसका प्रचार काफी नहीं हो पाया है। तो भी जो कुछ प्रचार हुआ है उसका फल यह निकला है कि बम्बई कलकत्ता और बनारस तथा यूरोप की कई यूनिवर्सिटियों में जैन साहित्य को सम्माननीय स्थान मिला है। कहा जाता है कि डा० होपकीन्स के विचार फिराने में बहुत लोगों ने कोशिश की परन्तु उन्होंने किसी की बात नहीं मानी। श्री विजयधर्मसूरि महाराज और उनके शिष्य श्री इतिहासतत्त्व महोदधि श्री विजयेन्द्रसूरि म० ने भी यह प्रयत्न करना शुरू किया था कि वह जैन धर्म के विषय में अपना झूठा अभिप्राय बदल दें तो अच्छा हो, क्योंकि इसके खराब विचार से यूरोप के नये विद्वानों पर जैन साहित्य के विषय में बहुत खराब असर होता है। जैन समाज व साहित्यसेवी जानकर खुशी होंगे कि ता०१०-१२-२४ को उक्त डा० होपकीन्स ने आचार्य श्री विजयेन्द्रसूरि

महाराज के ऊपर पत्र लिखकर अपने पूर्व के गलत विच बदलकर अपनी भूल जाहिर की है, वे इस तरह लिखते हैं।

"I found at once that the practical religion of the Jains was one worthy of all commendation and I have since regretted that I stigmatized the Jain religion as insisting on denying God, worshipping man, and nourishing vermin as its chief tenets without giving the regard to the wonderful effect this religon has on the character and morality of the people. But as is often the case, a close acquaintance with a religion brings out its good side and creates a much more favourable opinion of it as a whole than can be obtained by a merely objective literary acquaintance. As to the literature, this is a matter apart from religion, and I suppose that what I had in mind was the absence in Jain literature of any outstandig literary production which could be compared with Brahminism-with the Githagovinda or the Bhagwatgita or in Buddhism with the Dhammapada or for as purely literary works the Jain stories and didactic material seem

more ethical and religious than literary."*

भाइओ ! जैन साहित्य के थोडे प्रचार से ही कितना अच्छा परिणाम आया है ? यह जरा देखिये और फिर यह विचारिये कि यदि संगठित रीति से बडे जोशोखरोश के साथ उसका प्रचार किया जाय. तो कितना अधिक लाभ हो ? अजैन जनता में जैन साहित्य के प्रकाश से ही वह अन्धकार दूर हो सकेगा, जिसके कारण आज भी भारत के स्कूल और कौलिजों में जैन धर्म के विषय में मिथ्या वातें पढाई जाती हैं । अतः इस विषय की प्रसिद्धि के लिए अब तक प्रकट हुए जैन साहित्य के मुख्य ग्रन्थों का परिचय करा देना उचित है ।

* मि० हॉपकिन्स यद्यपि इस पत्र के द्वारा जैन धर्म के विषय में अपनी गलत फहमी के लिए खेद प्रकाश करते हैं, किन्तु जैन साहित्य को वह अब भी वैदिक या बौद्ध साहित्य की कोटि का नहीं मानते । वह उसे साहित्यक ही खयाल नहीं करते । उनकी यह धारणा गलत है । किसी विद्वान् को उनसे पत्र व्यवहार करके उनकी इस धारणा को भी ठीक करा देना चाहिये ।

—: ३६ :—

# बनारस में निर्णीत भा० दि० जैन पाठ्यक्रम की समालोचना और मत*

पाठ्यक्रम के साथ जैन समाज का कैसा सम्बन्ध है और कैसा होना चाहिये, यह मैं पहले जैनमित्र के ता० ४-८-३२ अङ्क ३८ में[1] लिख चुका हूं। अभी कुछ दिन पहले बनारस में समाज के विशिष्ट दिगम्बर विद्वानों ने सम्मिलित होकर नया पाठ्यक्रम निर्धारित किया है जिसकी नकल जैनमित्र के ता० १४-७-३२ अंक ३५ में छपी है। उसको देखकर मुझे भी कुछ इस विषय में लिखने का विचार होता है। किसी महाशय के मन में यह संकोच किंवा आश्चर्य न होना चाहिए कि 'ये श्वेताम्बर जैनमुनि दिगम्बर जैन सम्प्रदाय को अपनी सलाह क्यों देते हैं? इनको क्या गर्ज़ पडी है?" मैं तो अपने को सारी जैन समाज और धर्म का सेवक समझता हूं। हर किसी को हित सलाह देना मनुष्य का कर्त्तव्य होना चाहिये, इसी लिए कोई माने या न माने, अपने को दूसरे के हित के लिए प्रवृत्ति करते रहना चाहिये।

---

* वीर, बीजनोर, वीर सं. २४५८, अङ्क २३-२४।

१. इस लेख का नाम—"जैन समाज और पाठ्यक्रम का सम्बन्ध" है। जैनमित्र पृ ५०५।

## मेरी सूचनाएं

१—पाठ्यक्रम में 'बालबोध' कक्षा से ही इंगलिश[1] की पुस्तकें नियत कर लेनी चाहिये। विशारद परीक्षा में कुछ इङ्गलिश की पुस्तकें वाचन के लिए ऐसी रखनी चाहिये जो जैन धर्म और जैन इतिहास से सम्बन्ध रखती हों और जैन विद्वानों द्वारा लिखी गई हों।

२—'बालबोध' कक्षा से 'विशारद' कक्षा के अन्तिम वर्ष तक राष्ट्र भाषा की शुद्धि के लिए क्रमशः कोई न कोई हिन्दी ग्रन्थ प्रत्येक वर्ष में अवश्य रखना चाहिये, जो निष्पक्षपाती का लिखा हुआ हो।

३—जैनदर्शनशास्त्र में दिगम्बर और श्वेताम्बरों में बहुत कुछ साम्य है। स्त्रीमुक्ति और केवलिमुक्ति जैसे कुछ ही विषयों में थोडा थोडा मत भेद है। दिगम्बरों की तरह श्वेताम्बरों में भी दर्शन तर्कशास्त्र के रत्नाकरावतारिका स्याद्वादरत्नाकर, अनेकान्त जयपताका, सम्मतितर्क, खण्डन-खाद्य, न्यायालोक, शास्त्रवार्तासमुच्चय, प्रमाणमीमांसा जैसे बहुत प्रौढ ग्रन्थ हैं जिनको पढने से स्याद्वाद की रक्षा करने की और दूसरे वादी को परास्त करने की ताकत

---

१. प्रायः यह देखा जाता है कि अपने विद्यालयों में इंगलिश का पाठ्यक्रम बहुत ही उपेक्षा व शिथिलता से पूरा करवाया जाता है इसलिए इङ्गलिश के विषय में छात्र बहुत ही कमजोर रहते हैं, परन्तु यह होना ठीक नहीं है।

आती है। इसलिए 'प्रवेशिका' कक्षा के तीसरे वर्ष से न्याय विभाग में श्वेताम्बरों के ग्रन्थ भी नियतरूप में अथवा विकल्परूप में अवश्य रखने चाहियें।

४—व्याकरण और साहित्य जैसे विषय में जहाँ हो सके जैनग्रन्थ ही पाठ्यक्रममें रखने चाहियें। उस विषय का योग्यग्रन्थ जैनों के दिगम्बर, श्वेताम्बर या स्थानकवासी किसी फिरके के विद्वान् का हो, उसे रखना चाहिये। अगर उस विषय का कोई ग्रन्थ दिगम्बरों का उपलब्ध नहीं है तो अजैन ग्रंथ की अपेक्षा से श्वेताम्बर या स्थानकवासी जैन ग्रन्थ को पहिले स्थान देना चाहिए। उसी तरह श्वेतांबर और स्थानकवासिओं को भी अपने पाठ्यक्रम में अजैनग्रन्थ की अपेक्षा दिगम्बर जैन के योग्य ग्रन्थ को पहिले पास करना चाहिए। जैसे लघु और सिद्धान्त कौमुदी व्याकरण के स्थान पर हैमशब्दानुशासन लघुवृत्ति और बृहद्वृत्ति योग्यतम होने से पढाने चाहियें।

५—न्याय के वादक ग्रन्थों में नैयायिक वैशेषिक सांख्य वेदान्त मीमांसक बौद्ध और चार्वाक दर्शन का काम विशेष पडता है। अतः तत् तत् दर्शनों के मूल ग्रन्थ पढने से छात्रों में हर एक दार्शनिक ग्रन्थ लगाने की व्युत्पत्ति और ताकत आती है। अतः अन्य दर्शन के ग्रन्थ पढने में भी उपेक्षा नहीं होनी चाहिए। जहां तक होसके पढाने वाला जैनतत्त्व द्वेषी नहीं होना चाहिए।

६—जो ग्रंथ उपलब्ध हों और मुद्रित हों उन्हीं को पाठ्यक्रम में रखने चाहिये। पाठ्यग्रन्थ नोट, टिप्पण प्रस्ता-

चना, वागन्तरादि से तय्यार करके स्वल्प मूल्य में छात्रोंको देना चाहिए।

७—'प्रवेशिका' कक्षा से लेकर 'शास्त्रीयकक्षा' के अन्तिम-चौथे वर्ष तक छात्रों को संस्कृत में गद्य-पद्य लिखने और बोलने की फरजीयात ( नियमित ) शिक्षा देनी चाहिए; नहीं तो विद्वान् होने पर भी छात्र अपने विषय में मूक-लूले रह जाते हैं।

८—व्याकरण के ऊपर उपेक्षा रखना भविष्य के लिए बहुत ही हानिकर है, अतः मध्यमाका पूरा अभ्यास तो कम से कम अच्छा होना चाहिए।

९—प्राकृत व्याकरण के साथ या उसके बाद प्राकृत द्व्याश्रयकाव्य ( भट्टिकाव्य जैसा ) और कुछ जैन नाटक विशारद और शास्त्रीय कक्षा में रखने चाहिएँ, जिससे, प्राकृत और साहित्यज्ञान का विकास हो।

## समालोचना और ग्रन्थ परिवर्तन।

जैन मित्र अंक ३५ आषाढसुदि ११ के अंक में पठनक्रम छपा है, उसी को लक्ष्य में रखकर जहां अन्य ग्रन्थ रखने की आवश्यकता मुझे प्रतीत होती है उस कक्षा वर्ष और ग्रंथ का नाम मैं लिखता हूं। अगर मैं पूर्व ग्रन्थको निकालने को न लिखूं तो वह मान्य है ऐसा समझना।

## १ प्रवेशिका कक्षा

प्रवेशिका के प्रथम वर्ष में हिन्दी भाषा द्वारा छात्र को प्रमाण-प्रमेय का लक्षण और हेतुदृष्टान्तादि का साधारण ज्ञान करवाना चाहिये। दूसरे वर्ष में न्याय में तर्क संग्रह रखना चाहिए (मूलमात्र)। तीसरे वर्ष में परीक्षा मुख के साथ वाचनमात्र के लिए या विकल्प में श्रीप्रमाणनय-तत्त्वालोक मूलमात्र रखना अच्छा होगा, क्यों कि इन दोनों ग्रन्थों की पद्धति में बहुत कुछ समानता है। जो विषय परीक्षामुख में समझ में नहीं आता, वह विषय विस्तृत पद्धति का होने से प्रमाणनयतत्त्वालोक[1] में साफ होता है। जैसे उपलब्धि, अनुपलब्धि, वाद, हेत्वाभासादि।

व्याकरण वर्ष १ में लघुकौमुदी के बदले सिद्धान्त रत्निका[2] जैन व्याकरण पूर्वार्द्ध या हैमलघुप्रक्रिया ये दोनों जैनेन्द्रप्रक्रिया के विकल्प रूप में रखने चाहिएँ। अजैन से जैन व्याकरण पढ़ाना अच्छा है। व्याकरण वर्ष २ में लघु-

---

१—यह जैनन्याय का सुन्दर प्रक्रिया ग्रन्थ सूत्रबद्ध आठ परिच्छेदों में विभक्त है। इसपर एक छोटी बालबोधनी संस्कृत टीका नयी बनी है। उस टीका सहित यह सुन्दररीत्या श्री विजयधर्मसूरि जैन ग्रन्थमाला उज्जैन से प्रकाशित हुआ है।

२—यह ग्रन्थ सुन्दर टीप्पणी प्रस्तावनादि युक्त श्रीयशोविजय जी जैन ग्रन्थमाला भावनगर में छपा है। यह बहुत ही छोटा व्याकरण सारस्वत के जैसा है। व्याकरण का प्रत्येक विषय संक्षेप से इसमें हैं।

कौमदी पूर्ण के बदले जैनेन्द्रप्रक्रिया के विकल्प में सिद्धान्त-रत्निका संपूर्ण या हैमलघुप्रक्रिया सम्पूर्ण रखनी चाहिए।

साहित्य वर्ग ३ में छन्दःकौमदी के स्थान पर 'वृत्त-बोध'[1] नाम का ग्रन्थ रखना अच्छा है। यह श्रुतबोध जैसा छोटा ग्रन्थ है। इसके कर्ता स्थानकवासी साधु हैं।

## २ "विशारदकक्षा"

व्याकरण वर्ग १ में सिद्धान्तकौमदी के बदले हैम-शब्दानुशासन लघुवृत्ति[2] के पांच अध्याय विकल्प रूप में रखे जायं तो अच्छा हो। दूसरे वर्ग में सम्पूर्ण लघुवृत्ति होनी चाहिए।

विशारद वर्ग २ साहित्य में कीर्तिराज उपाध्याय-कृत नेमनाथ चरित्र (महाकाव्य) के आदि के ५ सर्ग विकल्प में रखे जायं। यह रघुवंश की पद्धति का उससे सुन्दर काव्य व्युत्पत्तिकारक है।

तीसरे वर्ग व्याकरण में निर्धारित ग्रंथों के साथ न्यायसंग्रह सटीक रखना अच्छा है। परिभाषेन्दु शेखर पद्धति का यह ग्रन्थ पढने से सारा व्याकरण खुल जाता

---

१—यह ग्रन्थ भैरुदान जी अगरचन्द जी सेठिया के यहां छपा है।

२—यह ग्रन्थ दूसरी वार सेठ आणंदजी कल्याणजी की पेढीने अहमदावाद से प्रकाशित किया है।

है। व्याकरण या साहित्य वर्ष २ में हैमलिङ्गानुशासन सूल मात्र कंठस्थ करना अच्छा है। इससे संस्कृत के प्रत्येक शब्द के लिङ्ग का व्यापक ज्ञान हो जाता है।

साहित्य वर्ष ३ में वृत्तरत्नाकर के स्थान पर या विकल्प में छन्दोऽनुशासन अध्याय ४ तक सूल रखना और सत्य हरिश्चन्द्र[1] संस्कृत नाटक बढाना अच्छा है। इसी साल में जैनकुमारसंभव के भी तीन सर्ग हो जायं तो अच्छा है।

वर्ष ३ 'धर्म' में हैमप्राकृत व्याकरण संपूर्ण रखा है। इस आठवें अध्याय के चार पाद में प्राकृत शौरसेन्यादि ५ भाषाओं का व्याकरण आजाता है। इसके कुल सूत्र १११९ हैं। अतः मेरा कहना है कि इसका एक (प्रथम) पाद दूसरे वर्ष में रखा जाय तो तीसरे वर्ष में २७१ सूत्रों का बोझ छात्रों पर कम हो जायगा और ज्ञान भी परिपक्व होगा।

दूसरे वर्ष धर्म में सर्वार्थसिद्धि पढने के बाद तुलना करने के लिये श्री उमास्वातिकृत तत्त्वार्थभाष्य और उसकी टीका देखी जाय तो तत्त्वार्थसूत्र के विषय में छात्रों का ज्ञान व्यापक हो जायगा।

आप्तपरीक्षा के साथ न्याय वर्ष ३ में श्री सिद्धसेन

---

१—यह जैन नाटक बहुत ही सुन्दर हैं। निर्णयसागर ने इसको प्रकाशित किया हैं।

दिवाकर का न्यायावतार[1] (सटीक) रखा जाय तो अच्छा है। यह जैन न्याय का मौलिक छोटा ग्रन्थ है।

## ३ शास्त्रीय कक्षा

न्याय वर्ष १ में अनेकान्तजयपताका भी रखी जाय तो अनेकान्त के विषय में बहुत सी ज्ञातव्य बातों का पढने वाले को ज्ञान हो सकता है। न्याय वर्ष २ में विशेषावश्यकभाष्य का ज्ञान प्रकरण (मूल) अथवा समन्तभद्राचार्य का युक्त्यनुशासनसटीक भी रखना आवश्यकीय मालूम होता है। गौतमसूत्र मूल[2] भी रखना चाहिये। वर्ष ३ में वेदान्तसार के बदले वेदान्त परिभाषा रखना विशेष लाभकारक है। इसी तीसरे वर्ष में सन्मतितर्क गाथा १ की टीका रखने से तर्कबुद्धि कर्कश होगी। वर्ष ४ न्याय में धर्मकीर्ति का न्याय बिन्दु (बोद्धदर्शन के लिए) रखना आवश्यक है और नव्यन्याय की पद्धति जानने के लिए श्री यशोविजय जी का खण्डनखाद्य या न्यायालोक रखा जाय तो नव्यन्याय का मजा भी मिल जाय, क्योंकि ये दोनों जैनग्रन्थ नव्यन्याय के हैं। वर्ष चार में षड्दर्शन संग्रह रखा है। यह किसका बनाया हुआ है? यह

---

१. बम्बई यूनीवर्सिटी ने इसको अपने पाठ्यक्रम में रखा है। जैन न्याय का यह प्राचीनतम ग्रन्थ है।

२. नैयायिक दर्शन जानने के लिए "गौतमसूत्र" पढना जरूरी है। इस पर विश्वनाथ की वृत्ति बहुत सुन्दर है।

खुलासा करना जरूरी है, क्योंकि ऐसे अनेक ग्रन्थ भिन्न-भिन्न कर्तृक हैं।

व्याकरण वर्ष १ से ४ तक जो ग्रन्थ रखे हैं वे ग्रन्थ अभीतक छपे नहीं हों तो छात्रों को सुलभ्य नहीं हो सकते हैं। अतः जब तक यह नहीं छपे तब तक श्री हेमचन्द्र की सिद्धहेमशब्दानुशासन बृहद्‌वृत्ति और न्याय पढाये जायँ। वर्ष ३ व्याकरण के साथ संस्कृत द्वयाश्रय-काव्य रखने से व्याकरण का ज्ञान खुलकर विकसित होगा। जैसे अजैन व्याकरण के लिये भट्टिकाव्य है वैसे जैनव्याकरण और गुजरात के इतिहास के लिये यह बहुत ही बढिया काव्य है।

साहित्य वर्ष १ में गद्यचिन्तामणि एक ही ग्रन्थ है, वह कम है। अतः इसके साथ हीरसौभाग्य अथवा किरातार्जुनीय के कुछ सर्ग रखने चाहिये और छन्दोनुशासन के शेष ४ अध्याय भी रखे जायँ। वर्ष में २ नाट्यदर्पण (जैनाचार्यकृत) की मूलकारिका और नलविलास नाटक भी रखने से साहित्यविषयक छात्र की व्यापक बुद्धि होगी। वर्ष ३ में तिलकमंजरी का कुछ भाग और मुद्राराक्षस (या हम्मीरमदमर्दन नाटक) पढाना चाहिये।

वर्ष ३ में काव्यानुशासन रखा है, वह किस का बनाया हुआ है? यह निर्देश करना जरूरी है। क्यों कि काव्यानुशासन २ हैं एक तो छोटा साधारण है जो वाग्भट कविकृत है और दूसरा काव्यप्रकाश जैसा बडा

प्रौढ, हेमचन्द्रकृत है। वर्ष ४ में मैथिलीपरिणयनाटक, नैपध के कुछ सर्ग या पार्श्वाभ्युदय और मृच्छकटिक प्रकरण संपूर्ण पढाना चाहिए।

महानुभावों! बालकक्षा से लेकर शास्त्रिय कक्षा तक के बनारस के दि० जैन पाठ्यक्रम को विचार कर मैंने विद्यार्थियों के हित के लिए उन को सर्वतोमुखी उदार-व्यापक विद्वान् बनाने की ही भावनासे कुछ ग्रन्थ बढाए हैं और कुछ परिवर्तित भी किये हैं। जो ग्रंथ मैंने लिखे हैं वे प्रायः सभी प्राप्य हैं और पूर्व पाठ्य ग्रन्थ के साथ रखने के लिए ही, न कि पूर्वग्रन्थों को निकाल कर, रखे हैं। मेरी इस पाठ्यक्रम प्रणाली और पहिले की सूचना-अनुसार छात्र को योग्य अध्यापक पढावे, तो मुझे विश्वास है कि पढने वाला छात्र न्याय व्याकरण काव्य नाटक अलङ्कार छन्द और धर्मशास्त्र में योग्य विद्वान् हो सकता और जैनधर्म की सेवा कर सकता है। दि० जैन विद्वान् मेरे इस पाठ्यक्रम पर संपूर्ण गंभीर विचार कर बनारस में किये हुए नवीन पाठ्यक्रम में योग्य सुधार करेंगे और अपनी गुणग्राहिता उदारता का परिचय देवेंगे; ऐसी आशा करता हुआ मैं यहीं पर लेख को खतम करता हूं।



—: ३७ :—

# जैन समाज और पाठ्यक्रम का सम्बन्ध*

किसी भी देश और जाति की उन्नति या अवनति उसके पाठ्यक्रम की अपेक्षा रखती है। जैसा पाठ्यक्रम होगा वैसी ही प्रजा संस्कारित होगी। पूर्वकाल में इस विषय पर बहुत कुछ ध्यान दिया जाता था। वर्तमान में अमेरिका आदि स्वतंत्र देशों में भी इस विषय पर बडे बडे देश जाति के नेता गम्भीरता पूर्वक विचार करके अपने अपने देश जाति को उन्नत बनाने के लिए हरसाल नवीन पाठ्यक्रम नियत करते हैं। भारत का विचार आचार आदि बदल जावे, ब्रिटिश अधिकारियों के जब ऐसे विचार हुए थे, तब करीब आज से १०० वर्ष पहिले इन्होंने अपने अनुकूल पाठ्यक्रम बनाकर गवर्नमेंट स्कूल और कालेज आदि संस्थाओं में अंग्रेजी भाषा द्वारा भारतीय प्रजाको पढाना शुरू किया था। जिसका परिणाम ७५ वर्ष में ही यह हुआ है कि सारा भारतवर्ष अपने विचार और आचार को हलका-लज्जास्पद समझ कर या छोडकर विदेशी विचार और आचारों को अच्छा समझने लगा या स्वीकारने लगा।

---

* जैनमित्र, सूरत वीर सं. २४५८, श्रा सु. २

# जैन समाज का पाठ्यक्रम

जैन समाज अभी इतना भाग्यशाली कहां कि, उसका सम्पूर्णतया व्यावहारिक और आध्यात्मिक विषय में प्रवीण बनाने वाला उसके लिए सर्वाङ्गसुन्दर पाठ्यक्रम बने और हर साल इसपर गम्भीर विचार पूर्वक आवश्यकतानुसार परिवर्तन हुआ करे ! तौभी मुझे जान कर खुशी होती है कि दि० जैन समाजमें कुछ वर्षों से ऐसी भावना का प्रादुर्भाव हुआ है। कुछ समाज-धर्म हितैषी विद्वानों ने सुन्दर पाठ्यक्रम बनाने के लिए अपनी वाणी, लेखनी और शक्ति का उपयोग भी यथाशक्ति किया है और कर रहे हैं। दि० जैन समाज में संस्कृत पाठशालाओं की संख्या तो विशेष है और हर साल कलकत्ता और बनारस की परीक्षाओं में सैंकड़ों छात्र न्यायतीर्थ, आचार्य, शास्त्री आदि हो जाते हैं। परन्तु मुझे लिखते हुए दुःख होता है कि उन टाईटलधारी शास्त्रियों को व्यवहार का ज्ञान तो क्या अपने पढ़े हुए शास्त्रों का ज्ञान भी सन्तोष कारक नहीं दिखता। जिस विषय के वे आचार्य, तीर्थ या शास्त्री हैं उसी विषय के मध्यमा का ग्रन्थ भी वे यथार्थ नहीं पढ़ा सकते हैं। मैं अपने अनुभव से कहता हूँ कि बनारस विश्वविद्यालय के शास्त्री (जिस परीक्षामें दि० न्याय के और स्याद्वादमंजरी, रत्नाकरावतारिका सम्मतितर्कादि श्वेताम्बर न्याय के ग्रन्थ हैं) और कलकत्ता यूनिवर्सिटी के तीर्थ एक दि० पण्डित जी एक

संस्थामें श्वेतांवर न्याय मध्यमा का स्याद्वादमंजरी ग्रन्थ पढा रहे थे। पढाते २ प्रथमकारिका की व्याख्यामें

"यथा निशीथचूर्णौ भगवतां श्रीमदर्हतामष्टोत्तरसहस्र-संख्यबाह्यलक्षणसंख्याया उपलक्षणत्वेनाऽन्तरङ्गलक्षणानांसत्त्वा-दीनामानन्त्यमुक्तम् ।"

—स्याद्वादमंजरी पृ० ६।

यह पंक्ति आई। इसमें पंडित जी ने 'निशीथचूर्णौ' का अर्थ किया कि–"निशीथ" नाम रात का है। उसमें बनाया हुआ "चूर्ण" "निशीथचूर्ण", उसमें अर्थात् उस रात्रिचूर्ण से श्रीतीर्थंकर भगवान् के १००८ बाह्य लक्षण जाने जाते हैं..............।

विद्वान् पाठको! आप देखिये कि यहाँ पर वस्तुतः "निशीथचूर्णि" नामका श्वेताम्बरों में कोई आप्त ग्रन्थ है। उस ग्रन्थ में तीर्थंकर भगवान के बाह्य और अभ्यंतर गुणों का वर्णन किया है। परन्तु उपर्युक्त पंडितजी ने निशीथ-चूर्णौ का अर्थ कैसा विचित्र बैठा दिया कि पढने वाले छात्र हंस पडें।

इससे मेरा कहना पुष्ट होता है कि वर्तमान प्रणाली से अपने छात्रों में पठित विषय–ग्रन्थ को भी लगाने की योग्यता–व्युत्पत्ति नहीं आती है। दूसरी बात यह है कि दि० जैन संस्थाओं से न्यायतीर्थ सैकडों छात्र निकलते हैं, परन्तु उन छात्रों में बहुततया व्याकरण का आवश्यकीय

साधारण ज्ञान नहीं सा होने से रघुवंश जैसा काव्य भी पढ़ाने में उन छात्रों को पसीना छूटता है या गप्पगोले मारने पडते हैं। एक अच्छे प्रतिष्ठित ब्राह्मण पंडित ने मुझे कहा था कि ,,अमुक........दि० जैन पाठशाला के लडके, जो कि न्यायतीर्थ में पास हो चुके हैं, वे हमारे प्रथमा वाले छात्र को भी नहीं पढा सकते हैं।" इन सब वृतांत से मेरे साथ, प्रत्येक जैन को समाज के न्यायतीर्थादिकों के विषय में दुःख हुए विना नहीं रह सकता है। परीक्षोत्तीर्ण छात्रों की वेपरवाही या मूर्खता से प्रौढतम जैन साहित्य के ग्रन्थों पर और जैनाचार्यों पर कलंक लगता है। क्या हमारे श्लोकवार्तिक, राजवार्तिक, प्रमेयकमलमार्तण्ड, अष्टसहस्री, स्याद्वादमंजरी, स्याद्वादरत्नाकर, रत्नाकरावतारिका और सम्मतितर्क ऐसे ग्रन्थ हैं कि जिससे छात्र विद्वान् नहीं होते हैं? अपने जैनन्याय के ग्रन्थ तो ऐसे प्रौढ व्युत्पत्तिदायक हैं कि यदि पाठक व्युत्पन्न हो और छात्र परिश्रम और बुद्धियोग से यथायोग्य अभ्यास करे तो ब्राह्मण पंडितों के साथ भी स्पर्धा कर सकते हैं। परन्तु अपने संस्थासंचालकों को इतनी कहां दरकार है कि समाजहितार्थ सच्चे विद्वान् बनावें? उनको तो अपने येनकेन प्रकारेण थोडे ही समय में और थोडी ही शक्ति से 'न्यायतीर्थ बनाकर अखवारों में, रिपोर्टों में छापकर वतलाकर प्रसिद्ध होना है। और उन समाचारों से समाज से धन लेना है।

## संचालकों के प्रति

समाज हितैषी महानुभावो! संचालको! अगर आपको सच्ची समाजसेवा और धर्मसेवा करनी है, अगर आपको समाज के धन का सच्चा उपयोग करना है, अगर आपको अपने दिग्गज और प्रतिष्ठित पूर्व के विद्वान् आचार्यों की और ग्रन्थों की कीर्ति बढानी है, तो आप छोटी उमर से ही छात्रों को परीक्षा का लोभ दिये बिना मूल स्थायी व्यापक ज्ञान दीजिये। शास्त्रज्ञान के साथ अनुभव और व्यवहार ज्ञान के तरफ भी उनको आकृष्ट कीजिये। ग्रन्थों के लगाने वाले और पूर्वाचार्यों की तरह नवीन युक्ति तर्क विशेषता वाले नवीन ग्रन्थ बनाने वाले अपने नवीन विद्वान् भी उत्पन्न हों वैसा तलस्पर्शी पांडित्य उनमें भरिये। दि०, श्वे०, स्थानकवासी सम्प्रदायका कदाग्रह उनके मस्तिष्क को नहीं बिगाडे, वैसी आपसी उदारता की शिक्षा दो। श्वेतांबरों के या स्थानकवासी, वैदिकों के न्याय-व्याकरण और काव्य ग्रन्थ पढाना पाप है, हानिकर है, ऐसी संकुचित शिक्षा देकर छात्रों को एकदेशीय अपूर्ण पण्डित मत बनाओ। परन्तु ऐसा करने में आपको परिश्रम बहुत उठाना पडेगा। धन तथा समय का व्यय भी काफी करना पडेगा। परन्तु फलस्वरूप सच्चे आदर्श विद्वान् थोडे भी होंगे तो आपका धनव्यय और समय व्यय सफल होगा। समाज का मुख गौरवोज्वल होगा। इससे आपको समाज का सच्चा आशीर्वाद मिलेगा। और इस पुण्य से आपको भी इस भव और परभव में योग्य सुख मिलेगा।

—: ३८ :—

# शिक्षा और परीक्षा*

आधिभौतिक और आध्यात्मिक उन्नति का मुख्य उपाय शिक्षा है, अतएव इसे यथार्थ रूप में अपनाने से ही मनुष्य सुखी और यशस्वी हो सकता है।

शिक्षा का स्वरूप और उसकी पद्धति के निर्णय का प्रश्न बडा ही कठिन है। पर कठिन होते हुए भी, इस प्रश्न को हम छोड नहीं सकते या इसकी उपेक्षा करने से हम सुखी नहीं हो सकते।

शिक्षा का इतना महत्त्व क्यों है? हरएक देश, जाति और धर्म के लोग इसके प्रति सम्मान क्यों दिखाते हैं तथा परीक्षा लाभप्रद है या नहीं? इन्हीं प्रश्नों के उत्तर में प्राचीन पद्धति का विचार करते रामचन्द्र जी के पुत्र लव और कुश की साद्यन्त शिक्षा ऋषियों से ही हुई थी।

ढाई हजार वर्ष के मध्यकाल में बौद्ध, जैन और वैदिक विद्वानों के प्रयत्नों से भारत के विभिन्न प्रदेशों में विराट् विद्यापीठ स्थापित किये थे। तक्षशिला, काशी, नालन्दा, विक्रमशिला, उद्दन्तपुरी, मिथिला, जगद्दल, महा-

* गङ्गा, प्रवाह ३, तरङ्ग १२।

विहार और नवद्वीप के विद्यापीठ तथा गुरुकुल उल्लेखनीय हैं। इनमें दस दस हजार तक विविध विद्याओं, कलाओं, आगमों का अध्ययन कर अद्वितीय विद्वान् होते थे। पन्द्रह सौ तक अध्यापक छात्रों को ज्ञान दान देते थे। इन विद्यापीठों से ही महावैयाकरण पाणिनि, रघुनाथशिरोमणि, सार्वभौम वासुदेव, महान् राजनीतिज्ञ चाणक्य. प्रसिद्ध-प्रसिद्ध विद्वान् निकले थे। इन विद्यापीठों में समस्त दर्शनों, कलाओं और उद्योगों की पूर्ण शिक्षा, स्वल्प समय में और थोड़े खर्च से ही, मिलती थी। श्रीयुत शांतिलाल त्रिवेदी का कहना है कि, "उस वक्त सबसे बड़े राज-पुत्र से भी, विद्यापीठ के समग्र पाठ्य ग्रन्थ पढाने और खान पान, वस्त्र आदि का खर्च सिर्फ एक हजार रुपया लिया जाता था। उस समय के राजा अपना असीम धनव्यय कर इन विद्यापीठों की हर प्रकार की सहायता करते थे। एक राजा ने एकपीठ के निर्वाह के लिए सौ गांव भेंट दिये, ऐसा उल्लेख भी मिलता है।"

ये विद्यापीठ आजकल की प्रसिद्धतम आक्सफोर्ड और केम्ब्रिज यूनिवर्सिटियों से कम विषयों की शिक्षा नहीं देते थे। चरित्र-संगठन और आरोग्यविकास के जो ऊँचे संस्कार मिलते थे, उनका शतांश भी किसी वार्तमानिक संस्था में नहीं मिल सकते। सचमुच ही उस समय के भारतीय लोग बहुत भाग्यशाली थे। हमें उन लोगों के भाग्य पर ईर्ष्या होनी चाहिये।

पहले के राजा लोग प्रजा में शिक्षा प्रचार के लिए कितना खर्च करते थे और वर्तमान के राजा शिक्षा के लिए कितना खर्च करते हैं, इसका विचार पाठक स्वयम् कर लें। मेरा तो नम्र मन्तव्य है कि, वार्तमानिक राजा अपनी प्रजा को आदर्श और पूर्ण शिक्षित बनना ही नहीं चाहते हैं। इसके कई प्रमाण दिये जा सकते हैं। शास्त्रज्ञ कहते हैं कि करीब सवा सौ वर्षों के पूर्व केवल बंगाल में ही छोटे-बडे अस्सी हजार विद्यालय थे! विदेशी शासन के आने के बाद बंगाल में ही नहीं, सारे भारत में, उनकी संख्या दिन-दिन घटती ही गयी है। कई ग्रन्थों के आधार पर हम कह सकते हैं कि, पहले की अपेक्षा इस समय भारतमें शिक्षा की दशा और पद्धति बहुत नीचे गिर गयी है। वार्तमानिक शिक्षा का परिणाम या फल तो इतना सडा और गिरा हुआ नजर आता है कि, सुन कर आँखों में आँसू आ जाते हैं!

अभी जो शिक्षा दी जाती है, वह सबको विदित ही है। उसका फल भारत के लिए सर्वथा असन्तोष प्रद ही नही, बल्कि भयङ्कर भी है। वर्तमान काल में शिक्षा का ध्येय ही बदल गया है, यह सोचनीय बात है। पद्धति और प्रकार में देशकालानुसार परिवर्तन होना स्वाभाविक है, परन्तु मुख्य ध्येय में विपर्यय हो जाना तो बहुत ही हानिकारक है। इसके लिए केवल

राजा ही दोषी नहीं हैं, प्रजा की दरिद्रता और क्षुद्र-वृत्ति भी कारण है।

शिक्षा का प्रश्न बडा गहन है, उद्देश्य महान् है, क्षेत्र विशाल है, फल ऊँचा है। वर्तमान समय में शिक्षा की समस्या जटिल होती जा रही है। बडे बडे अनुभवी विद्वान् इसको सुलझाने का यत्न कर रहे हैं, परन्तु कोई कामयाब नहीं होता। न गवर्नमेंट की यूनिवर्सिटियाँ सफल हुई हैं, न आर्यसमाज के गुरुकुल। प्रति वर्ष २५ लाख से अधिक द्रव्यव्यय करने वाले न जैनों के महा-विद्यालय सफल होते हैं और न क्रिश्चियनों के मिश्नरी स्कूल। बंगाल के कुछ महामनाओं ने, इस समस्या को सुलझाने के लिए, विविध प्रकार के प्रयोग किये हैं और करते जा रहे हैं। इसमें उन्हें कुछ अंश में सफलता मिली भी हो, तो भी सारे भारतवर्ष के लिए वह नगण्य है। हमारी शिक्षा से जबतक भगवान् महावीर, बुद्धदेव और रामचन्द्र जैसे धार्मिक नेता, सीता, सुभद्रा जैसी सतियाँ; लक्ष्मीबाई जैसी वीराङ्गनाएँ; कालिदास, हेमचन्द्र जैसे कवि; गौतम, कणाद, सिद्धसेन दिवाकर, समन्तभद्र, हरिभद्र, देवसूरि, गंगेशोपाध्याय और यशोविजय उपाध्याय जैसे दार्शनिक; भास, रामचन्द्र जैसे नाटककार; अमर हेमचन्द्र जैसे कोषकार; पिङ्गल मुनि जैसे छन्दःकार; प्रताप, शिवाजी, वस्तुपाल, तेजपाल जैसे वीरव्याघ्र नहीं; तबतक हम कैसे कह सकते हैं, कि हमारी आधुनिक शिक्षा उचित है?

देशी राजाओं की अपेक्षा ब्रिटिश शासन ने अपने ढंग के शिक्षा के साधन बहुत उपस्थित किये हैं। हाई-स्कूलों और कालेजों की तादाद काफी है। यूनिवर्सिटियाँ भी बढती जा रही हैं। यह सब है परन्तु, न मालूम शिक्षितों की तादाद में क्योंकर तरक्की नहीं होती? यह प्रश्न विकट है। माध्यमिक और ऊँची शिक्षाओं की तो बात जाने दीजिये, प्राथमिक शिक्षण प्राप्त करनेवालों की संख्या भी असन्तोष उत्पन्न करनेवाली है। बम्बई प्रान्त (जो कि, शिक्षा में अग्रगण्य माना जाता है) की परिस्थिति ही देखिये। सन् १९२१ ई० को सरकारी रिपोर्ट से जाना जाता है कि, बम्बई प्रान्त में पुरुषों में, प्रति हजार में, सिर्फ ८३ पढे लिखे हैं! स्त्रियों में, प्रति हजार में, सिर्फ २३ को लिखना आता है। इंगलिश-भाषा में, प्रति हजार में, बीस पुरुष और तीन स्त्रियां शिक्षित हैं। बम्बई प्रांत के छोटे-बडे २६७३० गाँवों में से सिर्फ १०००० हजार गाँवों में ही सरकारी स्कूल हैं यानी १६७३० गांव सरकारी स्कूलों से शून्य हैं। कुल १२२४८८८ छात्रों में माध्यमिक शिक्षा ९८९६६ को और ऊँची शिक्षा ८०८९ छात्रों को मिलती है।

पाठक इन संख्याओं पर स्वयम् विचार कर सकते हैं। जब बम्बई प्रान्त (जिसमें कि, महाराष्ट्र गुजरात जैसे शिक्षित जन-पद सम्मिलित हैं) की ही शिक्षा के विषय में इतनी खराब दशा है, तब दूसरे प्रान्तों की तो बात ही क्या? मतलब यह कि, भारतवर्ष शिक्षा में बहुत

पिछडा हुआ है। दूसरे स्वतन्त्र देशों में अक्षर-ज्ञान से अनभिज्ञों की जितनी संख्या है उतनी संख्या भारत में अक्षर ज्ञानवालों की है! क्या यह बात राजा और प्रजा, साधु और गृहस्थ सबके लिये लज्जा की नहीं है? हमारे पास अब प्राचीन शिक्षा की पद्धति नहीं रही है और न ध्येय। दरिद्रता, आपसी झगडे, दुराचार, शारीरिक और मानसिक कमजोरियां, देश, धर्म और जाति के प्रति द्वेष प्रभृति वर्तमान शिक्षा के कुफल भी हमें मिले हैं।

शिक्षितों में जो शिक्षा के गुण आने चाहिये, वह वर्तमान समय में नहीं से आते हैं। दिन प्रतिदिन शिक्षित लोग स्वतन्त्र होने के बजाय अनेक प्रकार के बन्धनों से बद्ध होते जा रहे हैं। उनमें आध्यात्मिक और आधिभौतिक कमजोरियाँ बढती जा रही हैं। ऊंची डिग्री प्राप्त करते-करते, उनमें प्रायः चरित्रभ्रष्टता, स्वास्थ्यहीनता तथा धर्म, जाति और पूज्य प्रति अनादर बढ जाता है। प्रचुर धन-व्यय भी होता है। यूनिवर्सिटियों से निकलने के पश्चात् उनको चारों ओर निराशा दीखती है! न उनके पास कोई स्वतन्त्र उद्योग होता है और न कोई वैसी शक्ति ही उन्हें मिलती है, जिससे वह अपना आवश्यक निर्वाह भी कर सकें। टाइटिलों के सर्टिफिकेटों को देखकर भले ही खुश होते हों; पर बहुतों का तो टाइटिलों के पीछे जितना खर्च करना पडा है, उतना धन वह सारी जिन्दगी में नहीं कमा सकते! इधर फैसन की आदत पडजाने से उनको अपना राक्षसी खर्च जारी ही रखना पडता है। कई बार

तो इसका परिणाम चोरी, छल, कपट और घात करने तक का हो जाता है ! कितने ही शिक्षित तो बूट पर पालिश करके गुजारा करते हैं !

...

वर्तमान शिक्षा के प्रश्न पर हमें वहुत विचार करने की जरूरत है। क्या वर्तमान शिक्षा में दोष है, उसकी पद्धति में दोष है या उसके दाताओं में ? रात-दिन मेहनत कर शरीर को नष्ट करते हुए—आंख और मनकी शक्तियों को कुण्ठित करते हुए, और भारी धन-व्यय करते हुए भी छात्रों को शिक्षा का परिणाम दुःख, दरिद्रता, रोग और अशान्ति ही मिलता है ! इससे स्पष्ट है कि, वार्तमानिक शिक्षा की पद्धति हमारे भारतवर्षके लिए कोई लाभप्रद नहीं दीखती।

परीक्षाएँ कई प्रकार की होती हैं- सत्य की, तपकी, वलकी, धैर्यकी, भक्तिकी, शीलकी, कलाकी ध्यानकी एवम् कवित्व वगैरह शक्तियों की। इनमें शिक्षाकी परीक्षा भी एक है। तत्तद् विषयों की योग्यता का माप निकालना परीक्षा का उद्देश्य है। पाठ्य ज्ञान की इयत्ता का पता निकालने का साधन परीक्षा है। यह परीक्षा पहले कैसी थी ? अव कैसी है ? होनी कसी चाहिए? यह सब बातें विचारणीय हैं।

शिक्षा वहुत पुराने काल से है। उसका परीक्षा समय भी उतने ही काल से मानना चाहिए। माध्यमिक

शिक्षा पूरी करने के बाद जब नालन्दा और उदन्तपुरी के विद्यापीठों में छात्र प्रवेश करते थे, तब प्रवेश द्वारमें ही उनकी परीक्षा ली जाती थी। इस परीक्षा में उत्तीर्ण होने पर ही छात्र विद्यापीठों में प्रवेश कर सकते थे। पन्द्रवीं सदी में मिथिला के विद्यापीठ में सब से ऊँचो परीक्षा 'शलाका' परीक्षा थी। पाठ्य ग्रन्थों में सूई डाल कर परीक्षक, अपनी इच्छा के अनुसार, अनिर्णीत पत्रकसंदर्भ और विषय की परीक्षा लेता था! 'हिन्दना विद्यापीठो' नामक गुजराती ग्रन्थ कर्त्ता का कहना है कि, "वासुदेव पण्डित ने ऐसे सौ ग्रन्थों के उत्तर देने में पूरी सफलता प्राप्त की थी। इसीसे उन्हें सार्वभौम पद मिला था।" पहले की ऐसी ही कडी परीक्षा थी। रघुनाथ शिरोमणिने भी नवद्वीप में विद्यापीठ स्थापित कर वहां भी मिथिला जैसी परीक्षा चलायी थी। आये हुए विद्वानों की राज-सभाओं में राज-पण्डितों द्वारा परीक्षा ली जाती थी। राजा लोग उन्हें प्रसन्न होने पर धन वस्त्रादि के साथ उपाधि भी देते थे। ऐसे उदाहरण विक्रम, भोज, सिद्धराज और कुमारपाल के राज्य काल में बहुत मिलते हैं।

पहले के जमाने में पूरा अध्ययन कर विद्वान् बनना ही लक्ष्य था। परीक्षा तो केवल अपनी शक्ति का अन्दाज लगाने के लिए दी जाती थी। गुरु भी शिष्यों को ज्ञान हृदयङ्गम कराने में अधिक ध्यान देते थे। वह परीक्षाको

प्रासङ्गिक लाभ समझते थे। यद्यपि परीक्षा में सौ में सौ मार्क पाने की योग्यता उनमें रहती थी। वर्तमान समयमें सौमें से ३० मार्क मिलने पर परीक्षा में छात्र उत्तीर्ण समझा जाता है यानी पहले से ही छात्र में प्रतिशत ७० मूर्खता समझी जाती है! इतना होने पर भी सौमें से करीब ४५ छात्र ही उत्तीर्ण हो सकते हैं! इससे पाठक स्वयम् विचार कर सकते हैं कि, वर्तमान परीक्षाओं से छात्रों की कितनी योग्यता बढती है। छात्रों को परीक्षा में पास होने की जितनी चिन्ता होती है, उतनी ठोस ज्ञान प्राप्त करने की नहीं। बहुत से छात्र तो पिछले वर्षों के अनेक प्रश्नपत्र पढकर और कुछ ऊपरि तैयारी कर परीक्षा में बैठ जाते: और, येन केन प्रकारेण सौमें से ३३ मार्क प्राप्त कर उत्तीर्ण होने पर अपने को महान् विद्वान् समझ बैठते ह! कुछ परीक्षाकाल के नजदीक आने पर तीन या चार महीनोंमें महाभारत, रामायण या कल्पसूत्र के पारायण के समान इधर उधर से ग्रन्थों को पूरा कर परीक्षामें बैठ जाते हैं! उन्हें अपने ग्रन्थों में किसी बात की भी शंका उत्पन्न नहीं होती! समाधान की तो बात ही क्या? मानों वे सर्वज्ञ हैं। मेरा तो दृढ मन्तव्य है कि. जो छात्र अपने पाठ्य ग्रन्थ में बिल्कुल शंका या प्रश्न नहीं करता है, वह या तो ग्रन्थ को समझ ही नहीं सका या समझने की कोशिश ही नहीं की। उसे शंका होने का मौका कहां से मिले? बडे और गम्भीर ग्रंथ जो कि, छ-छ महीनों में पूरे किए जा सकते हैं, एक या दो महीने में परीक्षा में पास होने के लिए ही पूरे

कर लिए जाते हैं। परीक्षा में पास होने के बाद छात्र ग्रन्थों को पढना तो क्या, उन्हें छूने तक को पाप समझते हैं ! बन पडा तो उन ग्रन्थों को दो चार आनों में बेचकर वे निश्चिन्त हो जाते हैं ! मतलब कि, वर्तमान समय में परीक्षा में उत्तीर्ण होने मात्र के लिए ही बहुधा शिक्षा प्राप्त की जाती है, विद्वान् और सदाचारी बनने के लिए नहीं। यही कारण है कि, हर साल हजारों की संख्यामें ग्रेजुएट और हिन्दी, संस्कृत के शास्त्री निकलने पर भी समाज में शिक्षा का परिणाम नहीं सा दीखता है ! छात्रों में कुछ अपवादों को छोड कर बहुत तो पढे हुए भी मूर्ख कहे जा सकते हैं।

वतमान काल में परीक्षा लेने की पद्धति भी अच्छी नहीं है। सारे वर्ष की मेहनत का फैसला तीन चार घंटों में ही कर दिया जाता है। प्रश्न-पत्र निकालने का और देखने का ढंग भी ऐसा है, जिससे कई बार अच्छे से अच्छे बुद्धिशाली छात्र को भी फेल होने का और अयोग्य छात्र का ऊंचे नम्बर के साथ पास होने का मौका मिलजाता है ! दोनों तरह से इनसाफ का खून ही होता है। परीक्षा और विविध प्रकार के टाइटिल दिन दूने रात चौगुने बढते जा रहे हैं। इसी पर अच्छे-अच्छे आदमी मुग्ध होकर अपनी शक्ति और लक्ष्मी का व्यय करते हैं। हां, अच्छे विद्वान् और सज्जन ऐसी परीक्षाओं का विरोध भी करते हैं। अभी एक ताजी बात है। उज्जैन के कुछ पण्डितों ने ग्वालियर स्टेट के एजुकेशन मेम्बर साहब के पास ऐसी परीक्षाएँ

रोकने के लिये एक प्रार्थना-पत्र भेजा है, जो कि १७-७-२२ "जयाजी प्रताप" में छपा है। पदवियों का मोह सारे जगत् में बढता जा रहा है। क्या यूरोप, क्या अमेरिका और क्या भारत, सर्वत्र यह रोग प्रविष्ठ हो चुका है। अमुक परीक्षा में उत्तीर्ण मूर्ख और अयोग्य आदमी भी एक पुराने अनुभवी विद्वान् का तिरस्कार और साम्य कर बैठने की भी धृष्टता करता है! केवल किसी एक भाषा या विषय के लिए आक्षेप रूप में नहीं कहता हूँ, यथार्थ आलोचना के रूप में ही कहता हूँ। जैसे कि, शिक्षा और परीक्षा की पद्धति है, अगर उसमें सुधार न हुआ, तो सर्वत्र पल्लव ग्राही पाण्डित्य के सिवा कुछ नहीं दिखेगा। एक एक विषय के आदर्श विद्वान् और नररत्न भारत को नहीं मिल सकेगा।

पाठक मेरे इस कथन से यह समझने की भूल न करें कि, मैं परीक्षा का विरोधी हूं। मैं तो समझा हूं और कहता हूं कि, परीक्षा हर एक बात की होनी चाहिये। परीक्षा के निमित्त जो तैयारी और मनोबल टिकता है उससे हमारे अन्दर गहरे संस्कार पडते हैं। बिना परीक्षा दिये दूसरे को तो क्या, अपने को भी सन्तोष नहीं होता कि, मुझमें योग्यता है। मैंने अच्छे से अच्छे बुद्धिशाली छात्रों से सुना है कि अगर परीक्षा का आकर्षण न होता, तो हम ठेठ भाषा तक का, एकाग्र चित्त से, अभ्यास नहीं कर सकते थे। मैं खुद परीक्षा का पक्षपाती हूं।

मेरा तो इतना कहना है कि, हमारा ध्येय परीक्षा नहीं होना चाहिये, शिक्षा होना चाहिये। परीक्षा तो केवल साधन हैं। हमने पूर्ण शिक्षा प्राप्त की है; इसलिये परीक्षा देने में हमें कोई भी भय नहीं; बल्कि आत्म सन्तोष है। शिक्षा का फल कर्तव्य-ज्ञान और चारित्र संगठन है।*

पाठ्यक्रम के विषय में कुछ कहना अप्रासंगिक नहीं होगा। वर्तमान पाठ्यक्रम ( Course ) छात्र की शक्तियों को विकसित करने के लिए नहीं; बल्कि कुण्ठित करने के लिए है। विषयों और पुस्तकों की संख्या इतनी अधिक होती है कि, छात्र एक भी विषय का गहरा ज्ञान प्राप्त नहीं कर सकता। इन विषयों में ऐसे बहुत थोडे रखे

---

* इन दिनों हिन्दुस्तान के अनेक भागों में, पैसे पैदा करने के लिए, संस्कृत और हिन्दी की अनेक परीक्षाएँ खुल गयी हैं, जिनके द्वारा विद्या की बडी उपाधियां लेकर लोग अपने को बडे समझने लगते हैं, और अधिक अध्ययन छोड बैठते हैं। इस प्रकार अपनी उन्नति से हाथ धो बैठते हैं। इस तरह की अलीगढ की एक परीक्षा-समिति यहां खुली हुई है, जिसमें किसी भी छोटी श्रेणी का विद्यार्थी इतिहास तथा साहित्याचार्य तक की उच्च पदवियां प्राप्त कर लेता है। अतः ऐसी अप्रामाणिक परीक्षाओं में बैठने की सरकारी पाठशालाओं के छात्रों को मनाही की जानी चाहिये और इस प्रकार के डिगरी धारियों को रियासत में कोई जगह न दी जानी चाहिये।

जाते हैं, जो भारत की दरिद्रता, अज्ञानता और खराबियां मिटाने में काम आते हों। व्यर्थ ही उन पुस्तकों के पीछे छात्रों को सैकडों रुपये खर्च करने पडते हैं, जो पुस्तकें आयन्दे किसी काम में नहीं आती हैं। पांठ्यक्रम बार-बार बदला जाता है। मेरा तो अनुभव है कि, कोर्स में जितने विषय और ग्रन्थ कम होते हैं, उतना ही ज्ञान अच्छा और ठोस होता है। एक विषय में अच्छी योग्यता प्राप्त करने वाले को दूसरे विषय सुलभ हो जाते हैं। कहावत भी है कि, "एक ही साधे सब सधे सब साधे सब जाय।"

मेरे सारे लेख का तात्पर्य यह है कि, हमारी वार्तमानिक शिक्षा और परीक्षा की पद्धति बहुत सुधार चाहती है। शिक्षा और परीक्षा का उद्देश्य और स्वरूप निश्चित करना चाहिये। मेरा यह कहने का मतलब नहीं है कि, "पुरानी पद्धति सब अच्छी ही थी और वर्तमान पद्धति सब दूपित ही हैं।" इन दोनों पद्धतियों में जो बातें आदरणीय हों, उन्हें स्वीकार करना हमारा कर्तव्य है। हम वीसवीं सदी में हैं; इसलिए वर्तमान समय के अनुकूल प्राची या प्रतीची पद्धतिकी उपेक्षा नहीं कर सकते। जीवन और पवित्रता आनी चाहिये, यही मेरा कहना है।

अन्तमें मैं चाहता हूं कि, शिक्षा जैसे परम आवश्यकीय और महत्त्व के विषय पर प्रत्येक प्रान्त, जाति और धर्म के लोग यथार्थ परामर्श कर अपने अपने क्षेत्रमें आदर्श पद्धति को प्रवर्त्तित करें।

—: ३९ :—

# आचार्य हेमचन्द्रसूरि और उनका साहित्य

'वसुधा रत्नों की खदान है' इस उक्ति के अनुसार इस भूमण्डल पर कई नररत्न प्रकाशित हुये हैं और होते हैं। रत्नों की तरतमता से उनके प्रकाश और मूल्य में तरतमता होती है। उसी तरह कई महापुरुष ऐसे होते हैं जिनका प्रभाव, उपकार, यश या चमत्कार उनके क्षेत्र-देश-प्रान्त-काल या जाति तक ही मर्यादित होता है। जब कि कुछ ऊर्ध्वरेता विशिष्टमहानुभाव ऐसे महापुरुष होते हैं जिनका प्रभाव-उपकार यश या चमत्कार दिक्कालजात्याद्यनवच्छिन्न याने सार्वत्रिक सदाकालीन और सार्वजनीन होता है। ऐसे पुरुष कोहिनूर के समान विश्व में विरल होते हैं। ऐसे विरल पुरुषों में कलिकाल सर्वज्ञ आचार्य श्रीहेमचन्द्रसूरि भी हैं। जिनका जीवन अनेक महत्त्वपूर्ण घटनाओं से परिपूरित है। यह करीब आठ सौ वर्ष के पूर्व काल की बात है। याने विक्रम का बारहवीं और तेरहवीं सदी में इनका सत्ता काल है।

भारतीय साहित्य की अनेक दिशाएँ और विदिशाएँ इन हेमचन्द्र की शुभ ज्योत्स्ना से प्रकाशमान हुई हैं।

इनके जमाने की राजनैतिक, सामाजिक, आध्यात्मिक एवं नैतिक अनेक समस्याओं पर इनकी बुद्धि तथा आत्मज्योति का बडा असर है। एक और इनको पाणिनि, पिंगल, अमर, मम्मट, गौतम, पातञ्जलि और व्यास वाल्मिक की तरह व्याकरण-छन्दः-कोष-काव्य-न्याय-योग और इतिहास के गंभीर अनुशासक देखते हैं, तो दूसरी ओर सिद्धराज, जयसिंह, कुमारपाल आदि बडे २ राजाओं के साथ सैकडों बार गंभीर राजनैतिक चर्चा सलाह और उपदेश देते हुए देखते हैं। तीसरी तरफ धर्मसमाज की सुन्दर व्यवस्था के कार्य में संलग्न देखते हैं, तो चौथी तरफ इन्द्रिय और मन के विकारों को जीतकर आत्मा में योग की साधना करते हुए 'योगी' देखते हैं। इस अवस्था में हम इन महापुरुष को किस विशेषण से पहचाने, यह हमारी समझ में अभी तक नहीं आता है। इसी कारण से इनके नाम से इनके युग को लोग 'हैमयुग' कहते हैं। प्राचीन और अर्वाचीन पौर्वात्य और पाश्चात्य, जैन और अजैन प्रकाण्ड पण्डित-गण ने इनको श्रद्धाञ्जलि अर्पित की है। मेरे विद्वान् मित्र 'श्रीशारदाग्रन्थ' के सेक्रेटरी महोदय के प्रेमपूर्ण आग्रह के वश होकर आज हम पाठकों के सामने अनेक विशिष्ट शक्तिओं के धारक इन हेमचन्द्राचार्य का थोडा इतिवृत्त लिखने का यत्न करेंगे।

## बाल्यकाल

अनेक नररत्नों की जगत् को भेंट देनेवाले गुजरात

देश में 'धंधुका'[१] नामक शहर में कई शताब्दिओं से 'मोढजाति'[२] का प्रावल्य है। इस जाति में 'चाचीग' नाम का एक व्यापारी था। उसकी धर्मपत्नी का नाम था 'पाहिनी'। वह सुशीला एवं जैनधर्म पर अनन्य श्रद्धालु थी[३]।

---

१—यह गांव इस समय काठियावाड का है। और अहमदाबाद शहर से दक्षिण पश्चिम दिशा में ६० मील के फासले पर स्थित हैं। वहां अभी भी मोढ जाति के वैश्यों के सैकडों घर मौजूद हैं। वह ब्रिटिश तालुका का गांव है। प्रबन्ध चिन्तामणि में इस प्रदेश का नाम 'अर्धष्टाम' लिखा है। इस समय इस प्रदेश का नाम 'भाल' हैं कि, जो काठियावाड का एक भाग है। इस धंधुका के विषय में देखो सर० डब्ल्यु. डब्ल्यु. हंटर का इम्पीरियल गेझेटीयर और वाम्बे गेझेटीयर पुस्तक २ पृ० ३३४।

२—इस जाति की उत्पति 'मोढेरा' गांव से हुई। 'मोढेरा' अणहिल्लपुर पाटन से दक्षिण दिशामें पहले वडा समृद्ध शहर था। वहां से असली निकले हुए ब्राह्मण आदि भी अपने को मोढ ब्राह्मण आदि बताते हैं। देखो फार्वस साहब की रासमाला।

३—पूर्वकाल में इस जाति का बहुत वडा भाग जैनधर्म को पालता था और इस जाति के कई एक लोग प्रसिद्ध जैन साधु-साध्वी हुए हैं। सैकडों लोगों ने जैन मन्दिर व मूर्तिओं का निर्माण करवाया है, ऐसा शिलालिखों से प्रतीत होता है। देखो श्रीयुत पूर्णचंद्र जी नाहर सम्पादित जैनलेखसंग्रह, खण्ड दूसरे में लेखांक ११९८-१३१३-१६१०-१६२४-१८००, और जिनविजय जी सम्पादित

इस देवी की कुक्षि से एक पुत्र रत्न का जन्म हुआ। वह समय विक्रम संवत् ११४५ कार्त्तिक की शुक्ला पूर्णिमा की रात्रि का था। बालक के अनुपम लावण्य और श्रेष्ठ लक्षणों से इसका नाम 'चंगदेव'[1] रक्खा गया। यही 'चंगदेव' अपने हेमचन्द्राचार्य हैं।

'होनहार बिरवान के होत चीकने पात' के अनुसार चंगदेव के सामुद्रिक लक्षण लावण्य और गुण उत्तम प्रकार के थे। माता पिता के योग्य लालन पालन से

---

प्राचीनजैनलेखसंग्रह द्वितीय भाग में लेखांक ४१०-४८३ आदि। करीब एकादशवीं शताब्दी से यह जाति मोढेरा से फैल कर गुजरात, मारवाड, मेवाड और मालवादि देशोंमें गई है। मोहपराजयनाटक के कर्ता अजयपाल राजा के मन्त्री 'यशःपाल' भी इसी मोढ जातिके थे। वर्तमान में महात्मा गांधीजी भी मोढ हैं। अठारहवीं शताब्दी से इस जाति के लोग व्यवहारिक तकलीफों से जैनधर्म में से निकल कर अन्य धर्मों में जाने लगे हैं। कुछ लोग दिगम्बर जैनी भी हुए हैं। देखो 'जैनधातुप्रतिमालेखसंग्रह' प्रथम भाग की श्री बुद्धिसागर सूरिजी कृत प्रस्तावना।

१—प्रभावक चरित्र में 'चाचिग' का नाम 'चाच' और कुमारपाल प्रतिबोध में 'चच्च' लिखा है। माता का नाम कुमारपाल प्रतिबोधमें 'चाहिणी' लिखा है।

'चंगदेव' करीब नौ वर्ष का हुआ। 'श्रीदेवचन्द्रसूरि' नाम के आचार्य धन्धुकाग्राम पधारे। वे मोढ चैत्य के पास उपाश्रय में ठहरे थे। एक दिन 'पाहिनी' वहाँ मन्दिर में दर्शन करने आई। 'चंगदेव' आकर गुरु के आसन पर स्वयं बैठ गया। गुरु ने कहा कि "यह बालक हमारे पास रहकर अध्ययन करे तो बहुत बड़ा दिग्गज विद्वान् एवं प्रतापी होगा और संसार में महान् उपकार करेगा। कुल जाति की विश्व में कीर्ति फैलावेगा[२]"[१]। धंधुका के

---

१—इन देवचन्द्रसूरि के गुरुओं की पूर्व परपरा इस प्रकार हैं:—दत्तसूरि-यशोभद्रसूरि-प्रद्युम्नसूरि-गुणसेनसूरि-देवचन्द्रसूरि। प्रभावक चरित्र में प्रद्यूम्नसूरि को देवचन्द्रसूरि के गुरु लिखे हैं, परन्तु वस्तुत: दादा गुरु होने चाहिए। इनका कोटिक गण और चन्द्र या पूर्णतल्ल शाखा थी। देवचन्द्रसूरि भी अच्छे विद्वान् थे। इन्होंने ठाणाङ्गसूत्र पर वृत्ति और शांतिनाथ चरित्रादि ग्रन्थ बनाये हैं। कुमारपाल प्रतिबोध में श्रीदत्तसूरि से लेकर हेमचन्द्रसूरि तक का बहुत अच्छा परिचय दिया हैं। महावीरचरित्र की प्रशस्ति में भी हेमचन्द्र ने प्रद्युम्नसूरि को गुणसेन के शिष्य बतलाए हैं।

२—गहिऊण वयं अवगाहिऊण नीसेससत्थपरमत्थं।
तित्थंकरोव्वएसो जणस्स उपयारओ होही॥
कुमारपाल प्रतिबोध

"अयं यदि क्षत्रियकुले जातस्तदा सार्वभोमचक्रवर्ती,
यदि वणिगविप्रकुले जातस्तदा महामात्य:, चेद्दर्शनं—जैनसाधुत्वं" प्रतिपद्यते तदा युगप्रधान इव कलिकालेऽपि कृतयुगमवतारयति।
प्रबन्ध चिन्तामणि, जिनवि० संपादित पृ० ८३

जन नेताओं के बीच गुरु को धर्म प्रचार के लिये अपने उत्तम प्यारे पुत्र का दान माता ने दिया। गुरु वहाँ से विहार कर कर्णावती गए।[1] कर्णावती से स्तम्भनतीर्थ (खभात Cambby) जाकर वहाँ पर चंगदेव को विक्रम सं. ११५४ माघ शुक्ला १४ शनिवार के दिन सिद्धि योग में जैनसाधु की दीक्षा दी। दीक्षा संस्कार के समय 'चंगदेव' का नाम 'सोमचन्द्र' रक्खा गया। यही सोमचन्द्र बारह वर्ष के पश्चात् 'हेमचन्द्राचार्य' के नाम से पहचाना जायगा।

सोमचन्द्र (हेमचन्द्र) में कुशाग्रबुद्धि, प्रबलप्रताप और उच्च गुण तो सत्ता में थे ही। उसमें प्रकाण्ड विद्वान् और तपस्वी गुरु का सान्निध्य मिला। इस संयोग से इनका चारित्र और विद्याध्ययन व्यवस्थित और उत्तम प्रकार का हुआ। थोडे ही वर्षों में सोमचन्द्र व्याकरण, छन्द, काव्य, कोश, अलंकार, दर्शन, ज्योतिष, योग एवं तंत्र मंत्र शास्त्रों के रहस्य को समझने वाले पारगामी हो गये। ब्रह्मचर्य

---

१—यह 'कर्णावती' कर्णराजा ने विक्रम की बारहवीं शताब्दी में बसाई थी। वर्तमान में जहां अहमदाबाद है उसके पास यह नगरी होने का अनुमान ए० के० फार्बस साहब का है। 'गुजरातनुं पाटनगर' के लेखक श्रीरत्नमणिराव का मत है कि, आशापल्ली और कर्णावती एक ही गांव के नाम हैं, और यह नगर जहां अहमदाबाद है वहीं पर पहले था। कर्णावती के विषय में विल्हण कवि ने 'कर्णसुन्दरी' नाटिका लिखी है।

(चारित्र) के प्रभाव और विद्या के तेज से इनका प्रभाव चन्द्र की भाँति चारों ओर फल गया। धर्म-देश-लोकसेवा की अनेक महत्त्वाकांक्षाओं का इनमें जन्म हुआ। और भी विद्वत्ता को बढाने की आकांक्षा से सोमचन्द्र ने कश्मीर, गौडदेश आदि में जाने का निश्चय किया। उनके निश्चय बल से सरस्वती देवी ने ही इन्हें गुजरात में स्थापित होकर इच्छित वरदान दे दिया।

## मन्त्र सिद्धि

सोमचन्द्र ने 'सिद्धचक्र' के 'अर्हं' आदि कई प्रकार के मन्त्रों की भी सिद्धि प्राप्त कर ली। उस जमाने में मन्त्र विद्या का आम्नाय बराबर विधिपूर्वक था और लोगों की श्रद्धा भी बलवती थी।

## आचार्यपद

इनका प्रभाव यशः खूब बढ गया। मारवाड, गुजरात, काठियावाड, गौड आदि देशों में भ्रमण करके उपदेश द्वारा इन्होंने जगत् को नीति-धर्म का मार्ग बताया। चारों ओर से इनके गुरु को लोग कहने लगे कि सोमचन्द्र बडे ही प्रतापी, सर्वतन्त्रस्वतन्त्र, दिग्गजविद्वान् और योग्य हैं, अतः इनको 'आचार्यपद' से भूषित करना चाहिये। गुरु ने निजेच्छा और प्रेरणा से प्रेरित होकर पाटण में आकर बडे ठाठ से उत्सव पूर्वक सोमचन्द्र को आचार्यपद अर्पण किया। उस समय गुरु और पाटण की प्रजा के हृदय आनन्द से उच्छलते थे।

यह प्रसंग प्रभावक चरित्र के मत से वि. स. ११६६ वैशाख शुक्ला तृतीया को बना था। आचार्य होने के बाद सोमचंद्र का नाम बदल कर हेमचंद्र रक्खा गया, अतः इसी नाम से प्रसिद्धि हुई है।

उस प्रसंग पर हेमचन्द्राचार्य की माता 'पाहिणी' जैन दीक्षा लेकर साध्वी हुई। और उसको प्रवर्त्तिनी (सब साध्वीओं में मुख्या) बना ली। जैनधर्म में त्याग की प्रबलता है। पुरुष की तरह स्त्रियाँ भी वैराग्य होने पर संयम संन्यास लेकर परमपद को पा सकती है। ऐसा शुरू से अब तक जैन सिद्धान्त रहा है।

## आचार्य की प्रवृत्ति

आचार्य होना समाज और धर्म का नेता-रक्षक होना है। उस पर जवाबदारी बहुत बढ जाती है। औरों से नेता का कर्तव्यमार्ग बडा ही विकट होता है। इस बात को हेमचन्द्र पूरी तौर से समझते थे। इन्होंने देश, साहित्य और धर्मकी सेवा करने का निश्चय किया। यह कार्य शक्तिसम्पन्न राजा के सहयोग से शीघ्र सम्पन्न हो सकता है। योग्य नरपति और मुनिपति का संयोग हो जाय तो जगत् को कई लाभ हो सकते हैं। यह समझ कर हेमचन्द्राचार्य ने तत्कालीन गुजरात के राजा सिद्धराज जयसिंह को पसन्द किया।

## सिद्धराज और पाटण

सिद्धराज चौलुक्यवंशीय गुजरात का उस समय सम्राट्

था। वह कर्णदेव का पुत्र था। उसने वि० सं० ११५० से ११९९ तक राज्य किया। [1]वह विद्वान्, विद्याका उत्तेजक एवं प्रतापी था। उसकी राजधानी पाटण-उत्तर गुजरात के अणिहिल्लपुर पाटण में थी।

मध्यकाल में पाटण सोलह कलाओं से विकसित हो चुका था। वहां नामी विद्वान् कवि और व्यापारी रहते थे। वहां सैकडों धनकुबेर रहते थे। पूर्व और पश्चिम की तमाम चीजें वहां लब्ध होती थी।[2]

खंभात पर हेमचन्द्राचार्य का बडा ही प्रेम और प्रभाव था। अभी तक इन के जीवन का बहुत समय खंभात में व्यतीत हुआ था और दीक्षा भी वहीं हुई थी। अतः वे इसको जन्मभूमि के तुल्य मानते थे। खंभात की प्रजा भी हेमचन्द्राचार्य के गुणों और विद्वत्ताशक्ति पर मुग्ध थी। उपदेश और आत्मज्योति से हेमचन्द्र ने खंभात को प्रकाश-चैतन्य युक्त बना लिया था। अपनी भावना को फलवती करने के लिए हेमेचन्द्राचार्य ने खंभात से पाटण के प्रति विहार (पैदल प्रयाण) किया। वियुक्त होती हुई खंभात की प्रजा ने प्रेमाश्रु बहाए।

---

१ सिद्धराज के विषय में देखो हमारा 'सिद्धराजे शुं कर्युं' नाम का निबन्ध, जो गुजरात के प्रसिद्ध मासिक 'शारदा' में छपा है।

२ देखो टॉडराजस्थान।

कुछ ही दिनों में हेमचन्द्राचार्य पाटण में प्रवेश करते हुए दिखाई दिए। पाटण में जैनों की वस्ती बहुत थी और राज्यसत्ता, व्यापार, विद्या, कला आदि में जैनों की ही बोलबाला थी।

## सिद्धराज जयसिंह की मुलाकात

पाटण में आचार्य हेमचन्द्र के प्रभावशाली व्याख्यान होने लगे। व्याख्यानों में अनेक महत्त्वपूर्ण विषय के प्रश्नों का गंभीर प्रतिपादन होता था। कुछ ही दिनों में पाटण के अच्छे २ विद्वान्, विचारक एवं अधिकारी भी व्याख्यान श्रवण करने आने लगे। सारे पाटण में हेमचन्द्राचार्य के व्याख्यानशक्ति की चर्चा-तारीफ होने लगी। फैलते २ वह ज्योत्स्ना की तरह राजमहल में सिद्धराज के कर्णों तक पहुँच गई।

सिद्धराज, ऐसे विद्वान् आचार्य को मिलना चाहता था। वह प्रसंग ढूँढता था। एक दिन राजा हाथी पर बैठकर कहीं जा रहा था। रास्ते में उसने आचार्य हेम-चन्द्र को जाते देखा[1]। राजा ने हाथी खडा रक्खा। आचार्य को नमस्कार किया। उस समय आशुकवि हेम-

---

1 हेमचन्द्र और सिद्धराज की पहली मुलाकात किस तरह कहां और कब हुई, इस विषय में जुदे २ मत हैं। हमने यहां प्रभावकचरित्र का मत लिखा है, जिसको कि बहुत विद्वान् ठीक मानते हैं।

चन्द्र जी ने एक श्लोक सुनाया, वह यह हैः—

कारय प्रसरं सिद्ध ! हस्तिराजमशङ्कितम् ।
त्रस्यन्तु दिग्गजाः किं तैर्भूस्त्वयैवोद्धता यतः ॥

प्र० चरित्र ६७

अर्थात्-हे सिद्धराज ! तू अपने हाथी को निःशंक होकर चला, पृथ्वी को धारण करनेवाले दिग्हस्ति त्रस्त हों, क्योंकि अब तो इन दिग्गजों की जरूरत नहीं है। तुमने ही भूमि को धारण कर लिया है।

## सिद्धराज पर प्रभाव

राजा, हेमचन्द्र की कवित्वशक्ति और चातुरी को देखकर उनपर मुग्ध हुआ। उसने पाटण में आने की बधाई दी और अपने दरबार में आने का आचार्य को निमन्त्रण दिया। उसके बाद आचार्य हेमचन्द्र बार २ राज्य दरबार में जाया करते थे। आचार्य समयानुसार विद्वत्तापूर्ण उपदेश से धीरे धीरे राजा का चित्त काफी रञ्जित होगया। राजा के दिलों में हेमचन्द्र ने ऊँचा स्थान पालिया। इसका यह कारण था कि वे एक विद्वान् ही नहीं थे; साथ-साथ उच्च कोटि के निःस्पृही संयमी भी थे। अकेला पांडित्य इतना असर नहीं कर सकता, जितना कि वह त्याग के साथ होते हुए असर कर सकता है। सौ मन ज्ञान से पाव भर त्याग की कीमत अधिक है। जैन साधु होने के कारण हेमचन्द्र में ये दोनों बातें थीं। सिद्धराज के

